सुकण्ठ उवाच

**स्वतन्त्रो व्रजकार्येषु स्वयं व्रजपनन्दनः।**
**कथं श्रीराधिकादेवी श्रीकृष्णस्य प्रयोजिका ॥३३॥**

श्रीसुकण्ठजीने पूछा—

श्रीकृष्णचन्द्र तो व्रजेन्द्रनन्दन होनेके कारण स्वयं ही व्रजके समस्त कार्योंमें स्वतन्त्र हैं। उनके ऊपर श्रीराधिकादेवीका शासन है—वे ही उनकी प्रयोजिका है, यह बात कैसे सम्भव है? ॥३३॥

**तदाज्ञावशवर्तित्वं विप्रवाचोपवर्णितम्।**
**कथं तद्घटते मित्र ब्रूहि मे सोपपत्तिकम् ॥३४॥**

मित्र! श्रीकृष्ण श्रीराधिका देवीकी आज्ञाके वशवर्ती हैं—यह बात, जो ब्राह्मणकी वाणीके द्वारा कही गयी है, कैसे संगत हो सकती है? तुम प्रमाण और युक्तियोंसे मुझे समझाओ ॥३४॥

मधुकण्ठ उवाच

**शृणु तेऽहं प्रवक्ष्यामि रहस्यं श्रीव्रजक्षितेः।**
**राधाकृष्णस्वरूपं च तथा सम्बन्धमेतयोः ॥३५॥**

श्रीमधुकण्ठजीने उत्तर दिया—

(सुकण्ठ!) सुनो, मैं तुम्हें व्रजभूमिका रहस्य समझाकर कहता हूँ। साथ ही श्रीराधाकृष्णके स्वरूपका तथा इन दोनोंके (पारस्परिक) सम्बन्धका भी वर्णन करता हूँ ॥३५॥

**व्रजनं व्याप्तिरित्युक्ता व्यापनाद्व्रज उच्यते।**
**गुणातीतं परं ब्रह्म व्यापकं व्रजरूपधृक् ॥३६॥**

'व्रज' धातुका अर्थ है—व्याप्ति; व्यापक होनेसे ही प्रिया-प्रियतमके इस धामको 'व्रज' कहते हैं। जो सर्वव्यापी, त्रिगुणातीत परब्रह्म है, उसीने व्रजका रूप धारण किया है ॥३६॥

**अतोऽयं सच्चिदानन्दरूप एव न संशयः।**
**वनान्युपवनान्यस्मिन् यमुना गिरयस्तथा ॥३७॥**
**सच्चिदानन्दरूपत्वात् सर्वे श्रीकृष्णविग्रहाः।**
**गीत वेद पुराणेऽपि श्रोक्त स्फुटम ३८**

यह व्रज सच्चिदानन्दस्वरूप ही है, इसमें संशय नहीं है। सुतरां इसमें जो वन-उपवन, श्रीयमुनाजी तथा पर्वतमालाएँ हैं, वे सब-के-सब सच्चिदानन्दरूप होनेके कारण श्रीकृष्णके ही विग्रह हैं। पुराणोंमें भी स्वयं श्रीकृष्णकी वाणी-द्वारा यह बात इन शब्दोंमें स्पष्टरूपसे प्रतिपादित हुई है—॥३७-३८॥

'पञ्चयोजनविस्तीर्णं वनं मे देहरूपकम्।
महावृन्दावनं तत्र केलिवृन्दावनानि च' ॥३९॥

'यह पञ्चयोजन-विस्तृत वन मेरा शरीर है। इसमें ही महावृन्दावन तथा अनेक केलि-वृन्दावन भी हैं' ॥३९॥

स कृष्णो राधिकाधीनः सैव सर्वव्रजेश्वरी।
वृषभानुसुता देवी महाप्रेमस्वरूपिणी ॥४०॥

वे वृन्दावन-देहधारी श्रीकृष्ण श्रीराधिका देवीके अधीन हैं। अतः महा-प्रेम (भाव)-स्वरूपिणी श्रीवृषभानुनन्दिनी ही सम्पूर्ण व्रजकी अधीश्वरी हैं ॥४०॥

प्रेमवश्यः सदा कृष्ण इति सर्वत्र वर्णितम्।
तेन राधाप्रयोज्यत्वान्न स्वतन्त्रो व्रजक्षितौ ॥४१॥

श्रीकृष्ण सदा प्रेमके अधीन रहते हैं, इस बातका प्रायः सभी ग्रन्थोंमें वर्णन है। अतएव श्रीराधाके आज्ञापालक होनेके कारण वे श्रीव्रजभूमिमें स्वतन्त्र नहीं हैं ॥४१॥

'कृष्णप्राणाधिदेवी सा तदधीनो विभुर्यतः।
रासेश्वरी तस्य नित्यं तया हीनो न तिष्ठति' ॥४२॥

'श्रीराधा श्रीकृष्णके प्राणोंकी अधिष्ठात्री देवी हैं—उनके अन्तःकरण, इन्द्रिय तथा प्राणोंकी स्वामिनी हैं, आत्मा हैं; अतएव श्रीकृष्ण उनके अधीन रहते हैं। श्रीकृष्णकी रासक्रीड़ाकी प्रयोजिका सदा श्रीराधा ही हैं। उनके बिना श्रीकृष्ण कभी नहीं रहते' ॥४२॥

देवीभागवते चैतत् कथितं व्याससूरिणा।
राधाधीनाः क्रियाः सर्वाः श्रीकृष्णस्य न केवलाः ॥४३॥

यह बात सर्वज्ञ महर्षि श्रीव्यासने श्रीदेवीभागवतमें कही है। श्रीकृष्णकी सभी क्रियाएँ श्रीराधाके ही अधीन हैं नहीं ४३

राधाधीनः सदा ब्रूते पश्यत्यथ शृणोति च ।
राधाधीनश्च हसति गायत्यपि च नृत्यति ॥४४॥

वे सदा श्रीराधाके अधीन होकर ही बोलते, देखते और सुनते हैं। श्रीराधाके अधीन होकर ही हँसते, गाते और नाचते हैं ॥४४॥

नादत्तेऽर्पितवस्तूनि राधासंकेतमन्तरा ।
केवलस्य च कृष्णस्य दोषायाराधनं मतम् ॥४५॥

उन्हें अर्पित की हुई वस्तुओं को भी वे श्रीराधाके संकेतके बिना स्वीकार नहीं करते। श्रीराधाके बिना केवल श्रीकृष्णकी आराधना दोषकारक मानी गयी है ॥४५॥

श्रीशंकरवचश्चात्र प्रमाणं साधुसम्मतम् ।
'गौरतेजो विना यस्तु श्यामतेजः समर्चयेत् ॥४६॥
जपेद्वा ध्यायते वापि स भवेत्पातकी शिवे ।'
इति तेऽभिहितं पृष्टं शास्त्राणां हृदयं परम् ॥४७॥

इस विषयमें श्रीशंकरजीका वचन प्रमाण है, जो सभी साधुजनोंद्वारा सम्मानित एवं स्वीकृत है। वे कहते हैं—'पार्वती ! जो श्रीगौरतेज (श्रीराधा) के बिना केवल श्यामतेज (श्रीकृष्ण) का पूजन, जप अथवा ध्यान करता है, वह पातकी हो जाता है।' सुकण्ठ ! तुम्हारे पूछनेसे मैंने यह शास्त्रोंके हृदयका परम रहस्य उद्घाटन किया है ॥४६-४७॥

अथाग्रे शृणु विप्रस्य व्रजयात्रां मनोरमाम् ।
व्रजन् भानुपुरं मार्गे मनस्येतदचिन्तयत् ॥४८॥

अब तुम आगेकी बात—ब्राह्मणकी मनोरम व्रज-यात्राका वृत्तान्त सुनो। श्रीवृषभानुपुरको जाते हुए वे ब्राह्मण मार्गमें मन-ही-मन इस प्रकार विचार करने लगे—॥४८॥

गोपालवल्लभां गत्वा गोपालं ज्ञपयाम्यहम् ।
कथं निरपराधेऽयं मयि ते प्राणवल्लभः ॥४९॥
उदासीनोऽत्र देवि त्वं प्रमाणं स्वामिनी तथा ।
एवं चिन्तयतस्तस्य हृष्टोऽभून्नन्दनन्दनः ॥५०॥

'मैं श्री गोपालवल्लभाके पास जाकर श्रीगोपालकी शिकायत करूँ कि देवि आपके य मुझ ऊपर क्यो उदासीन हो रहे हैं ?

इस विषयमें आप न्याय करनेवाली स्वामिनी हैं।' उनके ऐसा विचार करते ही श्रीनन्दजीके लाड़ले श्रीलालजी रूठ गये ॥४९-५०॥

राधायै ज्ञपयित्वा मां किं मे विप्रः करिष्यति।
इति मार्गे स विप्रस्य छत्रपात्रे अचूचुरत् ॥५१॥

(श्रीलालजी क्रोधके मारे लाल हो गये।) वे मन-ही-मन कहने लगे कि—'श्रीराधासे मेरी शिकायत करके यह ब्राह्मण क्या कर लेगा।' मार्गमें ही श्रीलालजीने उनका छाता और लोटा चुरा लिया ॥५१॥

उभाभ्यां रहितो विप्रः पिपासातपपीडितः।
नन्दग्रामं जगामाशु ज्ञात्वा तस्यैव चेष्टितम् ॥५२॥
गोपराजाय पुत्रस्य धाष्टर्यं सर्वं निवेदये।
नन्दान्तिकमथायान्तं दृष्ट्वा विप्रं त्वरेण सः ॥५३॥
गोपालः पिदधे द्वारं मन्दिरस्य विचक्षणः।
अथोपविष्टो विप्रोऽपि द्वारमाक्रम्य दीनधीः ॥५४॥

उक्त दोनों वस्तुओंके खो जानेसे ब्राह्मणको प्यास और धूप सताने लगी। वे समझ गये कि 'यह काम श्रीलालजीका ही है। मैं श्रीव्रजराजसे उनके पुत्रकी सब ढिठाई कहूँगा।' ऐसा विचार करके वे ब्राह्मण शीघ्रतासे नन्दग्राम जा पहुँचे। ब्राह्मणको श्रीनन्दजीके पास आते देखकर परम चतुर श्रीगोपालने शीघ्रतासे घरके द्वारके किवाड़ बंद कर लिये। वह दीनबुद्धि ब्राह्मण भी द्वारको घेरकर (वहीं) बैठ गया ॥५२-५४॥

दृष्ट्वाऽऽग्रहपरं विप्रं श्रान्तं चातिबुभुक्षितम्।
पायसं प्रेषयामास भुक्त्वायं व्रजतादिति ॥५५॥

उस आग्रह-परायण ब्राह्मणको थका और अत्यन्त भूखा देख श्रीगोपालजीने प्रसादी खीर भेजी कि यह इसे खाकर चला जाय ॥५५॥

गृहीत्वा पायसं विप्रो गोपालस्य पितुर्गृहात्।
ग्रामतश्चापि निस्सृत्य सरोषं बहिरागतः ॥५६॥

ब्राह्मण उस खीरको लेकर श्रीगोपालजीके पिता नन्दरायजीके घर और ग्रामसे भी रोषपूर्वक निकलकर बाहर आ गये ५६

**चिन्तयामास राधायै निजदैन्याधिबोधिकाम् ।**
**प्रार्थनापत्रिकामद्य लिखित्वाहं निवेदये ।।५७।।**

उन्होंने सोचा कि 'अपनी दीनता-हीनता और चिन्ताका बोध करानेवाली एक पत्रिका लिखकर आज ही श्रीराधिकादेवीको समर्पण करूँ' ।।५७।।

**इति रोषपरीतात्मा पत्रीमेवालिखत्तदा ।।५८।।**

ऐसा विचार करके क्रोधाविष्ट हो वे पत्री लिखनेमें ही संलग्न हो गये ।।५८।।

सुकण्ठ उवाच

**रोषो न युज्यते स्वेष्टदेवे श्रीनन्दनन्दने ।**
**प्रातिकूल्येऽपि प्रेष्ठस्य प्रेष्ठत्वं न विहन्यते ।।५९।।**

श्रीसुकण्ठजी बोले—

अपने इष्टदेव श्रीनन्दनन्दनके ऊपर तो क्रोध करना उचित नहीं जान पड़ता । प्रियतम प्रतिकूल हो जायँ, तो भी उनका प्रियतमपना नष्ट नहीं होता ।।५९।।

**ब्रह्मण्यो भगवान्कृष्णः प्रेष्ठोऽयं प्रेयसामपि ।**
**लीलया परिहासादि भक्तैः सह करोत्यसौ ।।६०।।**

भगवान् श्रीकृष्ण तो ब्राह्मणोंके सहज हितकारी हैं । वे समस्त प्रियतम वस्तुओंसे भी अधिक प्यारे हैं, प्रियतमोंके भी प्रियतम हैं । क्रीड़ाके निमित्तसे ही वे भक्तोंके साथ परिहास आदि करते रहते हैं ।।६०।।

मधुकण्ठ उवाच

**रहस्यातिरहस्यं मे स्मारितं मित्र यत्त्वया ।**
**तदहं तेऽभिधास्यामि श्रीगोष्ठप्रेमप्रक्रियाम् ।।६१।।**

श्रीमधुकण्ठजी ने कहा—

मित्र ! तुमने मुझे गुप्तसे भी अतिगुप्त विषयका स्मरण करा दिया है । अतः अब मैं तुम्हें श्रीव्रजके प्रेमकी प्रक्रिया बताता हूँ (सुनो) ।।६१।।

**रोषोऽयं ब्राह्मणस्यास्ति भाग्यातिशयबोधकः ।**
**रोष प्रमेव कथ्यते ६२**

यह क्रोध ब्राह्मणके महान् सौभाग्यका सूचक है। अपने इष्टदेवके अनुकूल होकर जो क्रोध किया जाता है, वह तो प्रेमका ही अनुभाव है; अतः उसे प्रेम ही समझना चाहिये ॥६२॥

**श्रीकृष्णाभिन्नतद्धामश्रीवृन्दावनकारणात् ।**
**तत्प्रार्थनाविघातेन रोषो विप्रस्य युज्यते ॥६३॥**

श्रीकृष्णसे अभिन्न जो उनका श्रीवृन्दावनधाम है, उसमें निवासके लिये की गयी प्रार्थनाकी अवहेलना हो जानेके कारण ब्राह्मणके मनमें क्रोधका उदय होना उचित ही है ॥६३॥

**वृन्दावननिवासस्तु कृष्णसांनिध्यहेतवे ।**
**अपेक्षितो हि विप्रस्य त्यक्त्वा संसारवासनाम् ॥६४॥**

संसार-वासनाको छोड़कर श्रीकृष्णका सामीप्य प्राप्त करनेके लिये ही ब्राह्मणको श्रीवृन्दावनमें निवास अपेक्षित है ॥६४॥

**केवलं कृष्णलीलानामपूर्वां रसमाधुरीम् ।**
**कर्णाञ्जलिपुटैः पीत्वा वाचा तामेव कीर्तयन् ॥६५॥**
**देहगेहादि विस्मृत्य यमुनाकुञ्जगह्वरे ।**
**विमुञ्चन्नश्रुपुञ्जानि विचरिष्ये मुदा भृतः ॥६६॥**
**इति संकल्प्य मनसा गोपालं शरणं गतः ।**
**उपेक्षितो यदा तेन प्रणयात्कुपितोऽभवत् ॥६७॥**

'केवल श्रीकृष्ण-लीलाओंकी अपूर्व रस-माधुरीका कर्णाञ्जलिपुटोंसे पान करके वाणीद्वारा उसीका कीर्तन करता हुआ मैं देह-गेह आदिको भूलकर नेत्रोंसे अश्रुधारा बहाता हुआ श्रीयमुना-तटवर्ती कुञ्जोंके गहन वनमें आनन्दसे उन्मत्त होकर कब विचरण करूँगा?' इसी संकल्पको मनमें रखकर ब्राह्मण श्रीगोपाल-चन्द्रके चरणोंके शरणागत हुए थे। जब उन्होंने उनकी उपेक्षा की, तब वे प्रणयवश कुपित हो गये ॥६५-६७॥

**यदा हि प्रणयाद्रोषः प्रेमोद्दीपनकारकः ।**
**यथा नीलाम्बुदे विद्युद् भवेत्तस्यैव दीपिका ॥६८॥**

जब प्रेमके कारण रोष होता है, तब वह प्रेमका ही उद्दीपन करनेवाला होता है जैसे नील मेघम बिजली उस मेघकी ही शोभा बढाती है ६८

प्रेम्ण एवानुभावत्वाद् रोषो हि रतिवर्धनः ।
रोषः स्वार्थविघाते यः प्राकृतो रोष उच्यते ।।६९।।

वह रोष प्रेमका ही अनुभाव (संचारी भाव) होनेके कारण प्रीतिको बढ़ानेवाला होता है। अपने शरीर-इन्द्रिय आदिके पोषक पदार्थका विघात होनेपर जो क्रोध होता है, वह प्राकृत क्रोध कहलाता है ।।६९।।

स एव हि महापाप्मा महावैरी विनाशनः ।
श्रीकृष्णार्थविघाते यो रोषो ह्यप्राकृतः स्मृतः ।।७०।।

वही क्रोध महान् पाप है, महावैरी है और सर्वनाश करनेवाला है। श्रीकृष्णसम्बन्धी प्रयोजनका विघात होनेपर जो क्रोध होता है, वह अप्राकृत माना गया है ।।७०।।

प्रेम्णि कृष्णार्थ एवार्थः स्वस्य नान्यस्ततो बहिः ।
तन्नामरूपलीलानां धाम्नोऽथ परिसेवनम् ।।७१।।

प्रेमकी अवस्थामें श्रीकृष्णका प्रयोजन ही अपना प्रयोजन है, उससे भिन्न कोई बाह्य प्रयोजन नहीं रहता। श्रीकृष्णके नाम, रूप, लीला और धामका आश्रयण ही परम प्रयोजन है ।।७१।।

कृष्णार्थोऽभिमतो भक्तैस्तन्मयत्वादभेदतः ।
शृणु मित्र कथामग्रे लिखित्वा पत्रिकां द्विजः ।।७२।।
श्रीराधायै स्वयं दातुं तरसा गन्तुमुद्यतः ।
तदैवास्यान्तिके कश्चित् कृष्णस्यागतवान्सखा ।।७३।।

भक्तोंने इसे ही श्रीकृष्णार्थ स्वीकार किया है; क्योंकि ये नाम-रूप आदि श्रीकृष्णरूप है, श्रीकृष्णसे अभिन्न हैं। मित्र! अब तुम आगेकी कथाको सुनो। ब्राह्मण पत्रिका लिखकर स्वयं ही श्रीराधा देवीको अर्पण करनेके लिये शीघ्र जानेको तैयार हुए। उसी समय इनके पास एक श्रीकृष्णका सखा आया ।।७२-७३।।

ब्राह्मणोऽकथयत्सर्वं वृत्तं स्वस्य तथा हरेः ।
श्रुत्वा दयालुर्विप्राय मन्त्रमेतमुवाच सः ।।७४।।

ब्राह्मणने अपना छाता-लोटा चुरानेवाले श्रीकृष्णका सारा वृत्तान्त उससे कहा। सुनकर उस दयालु सखाने ब्राह्मणको यह सलाह दी ''७४।।

**श्रीकृष्णसख उवाच**

**गच्छ विप्र बृहत्सानुं श्रीराधाचरणान्तिके।**
**तन्मन्दिरे प्रतीहारी नाम्ना भावनिरीक्षकः॥७५॥**

श्रीकृष्णसखा बोला—

ब्राह्मण! तुम यहाँसे श्रीबरसाने श्रीराधाजीके चरणोके निकट जाओ उनके मन्दिर (महल)में 'भाव-निरीक्षक' नामका एक द्वारपाल है॥७५॥

**मत्सखस्तस्य साहाय्यात् प्रवेशस्ते भविष्यति।**
**मन्दिरे राधिका देवी सखीभिः परिसेविता॥७६॥**
**राजते कोटिचन्द्राभा श्यामा श्रीश्यामवल्लभा।**
**सखीनामनुमत्या त्वं तस्यै पत्रीं समर्पय॥७७॥**

वह मेरा सखा है, उसकी सहायतासे वहाँ तुम्हारा प्रवेश हो जायगा मन्दिरमें सखियों द्वारा सर्वतोभावसे सेवित श्रीराधा देवी विराजमान हैं। उक्त श्यामवल्लभा श्यामाकी कोटि-कोटि चन्द्रमाओंसे भी अधिक उज्ज्वल कान्ति है सखियोंकी अनुमतिसे तुम उन्हें पत्रिका समर्पित कर देना॥७६-७७॥

**ततस्त्वं गह्वरं गत्वा सदा गह्वरवासिनीम्।**
**श्रीचन्द्रां श्रीसखीं भक्त्या शरण्यां शरणं व्रज॥७८॥**

फिर गह्वरवनमे जाकर सदा वही निवास करनेवाली श्रीराधासखी श्रीचन्द्र देवीकी भक्तिभावसे शरण लेना। वे बड़ी ही शरणागतवत्सला हैं॥७८॥

**तस्या दास्यप्रभावेण कार्यसिद्धिर्भविष्यति।**
**प्रियाप्रियतमौ तस्या वशगौ क्रीडतः सदा॥७९॥**
**आगत्य प्रत्यहं विप्र गह्वरं प्रेमगह्वरम्।**
**श्रीचन्द्राकृपया तुभ्यमनुकूलौ भविष्यतः।**
**श्रीचन्द्रायाः स्वरूपं तु मयोक्तं त्वं सदा स्मर॥८०॥**

उनकी सेवाके प्रभावसे तुम्हारे कार्यकी सिद्धि हो जायगी। प्रिया-प्रियत दोनो उनके प्रेमके वशमें रहते हैं। ब्रह्मन्! वे दोनो प्रतिदिन प्रेमपूर्ण गह्वरवनमें आकर क्रीड़ा करते हैं। श्रीचन्द्रादेवीकी कृपासे वे दोनो अव तुम्हारे अनुकूल हो जायँगे। श्रीचन्द्रादेवीके स्वरूपका मैं जैसा निर्देश करता उसे तुम सदा ध्यानमें रखना ७९ ८०

**श्रीचन्द्रा कलधौतकान्तिरुचिरा नीलाम्बरैरावृता**
**नानारत्नविभूषिता विधुमुखी प्रेयःप्रियां राधिकाम् ।**
**गङ्गां श्रीयुतगोमती निजनदीयूथैर्यथा संगता**
**संगम्य स्वसखीगणैः प्रियतमं कृष्णाब्धिमाप्ता तथा ॥८१॥**

श्रीचन्द्रादेवीकी अङ्गकान्ति तपाये हुए सुवर्णके समान रुचिर (मनोहर) है। वे सदा नीला वस्त्र धारण करती हैं, नाना प्रकारके दिव्यरत्नमय आभूषणोंसे विभूषित रहती हैं। उनका श्रीमुख चन्द्रमासे भी अधिक उज्ज्वल है। जैसे गोमती नदी अपने नदी-यूथोंके साथ श्रीगङ्गामें मिलकर समुद्रमें पहुँचती है, उसी प्रकार श्रीचन्द्रा अपने सखी-समूहोंके साथ प्यारेकी परम प्यारी श्रीराधाके साथ मिलकर प्रियतम श्रीकृष्णरूपी समुद्रमें प्रवेश करती हैं ॥८१॥

**मधुकण्ठ उवाच**

**हरेः सख्युरिदं पथ्यं निशम्य वचनं मुदा ।**
**तं प्रणम्य बृहत्सानुं विप्रः सत्वरमागमत् ॥८२॥**

श्रीमधुकण्ठजी कहते हैं—

सुकण्ठ ! श्रीकृष्ण-सखाके इस हितकर वचनको सुनकर वे ब्राह्मण बहुत प्रसन्न हुए और उसे प्रणाम करके शीघ्र ही श्रीबृहत्सानुपुर (बरसाने) आये ॥८२॥

**दूरतः श्रीपुरं रम्यं दृष्ट्वा भुवि ननाम ह ।**
**प्रविश्य परमप्रीतो वासार्थमनुचिन्तयन् ॥८३॥**

दूरसे ही उस (परम) सुन्दर श्रीजीके पुरको देखकर ब्राह्मणने पृथ्वीपर लोटकर (साष्टाङ्ग) प्रणाम किया। उस नगरमें प्रवेश करके वे बहुत संतुष्ट हुए और सोचने लगे कि 'इस नगरमें कहाँ निवास करूँ ?' ॥८३॥

**तावद् गोपकुमारेण केननापि सुदयालुना ।**
**प्रेम्णा प्रेशितो विप्रो भानुवंशगुरोर्गृहे ॥८४॥**

उसी समय किसी परम दयालु गोपकुमारने बड़े प्रेमसे ब्राह्मणको श्रीभानुवंशके गुरुके घरम पहुँचा दिया ८४

कृतातिथ्योऽथ गुरवे स्वाभिप्रायं न्यवेदयत् ।
भगवन् केन पुण्येन भवतो गेहमागतः ।।८५।।

उनके द्वारा आतिथ्य-सत्कार होजानेके पश्चात् ब्राह्मणने श्रीगुरुजीसे अपना अभिप्राय निवेदन किया, 'भगवन् ! न जाने किस पुण्यसे मैं आपके घरमें आया हूँ ।।८५।।

पश्यामि दुर्लभं चार्थं हस्तप्राप्तमिवात्मनः ।
त्वामेव शरणं यातोऽभीष्टं मेऽद्य प्रपूरय ।।८६।।

'अब मुझे (परम) दुर्लभ वस्तु अपने हाथमें आयी हुई-सी दीख रही है। मैं आपकी ही शरणमें आया हूँ। आज आप मेरे अभीष्ट (मनोरथ) को पूर्ण करनेकी कृपा करें ।।८६।।

यथा भानुसुताराधामन्दिराभ्यन्तरे मम ।
दीनस्यापि प्रवेशः स्यात् तं विधिं प्रतिपादय ।।८७।।

'श्रीवृषभानुनन्दिनी श्रीराधाके मन्दिरमें मुझ दीनका भी जिस प्रकार प्रवेश हो जाय, उस विधिको बताइये' ।।८७।।

श्रुत्वा गुरुरिदं वाक्यमुवाचैनं दयार्द्रधीः ।
श्रीराधामन्दिरे विप्र गोपीभावेन गम्यते ।।८८।।

ब्राह्मणके इस वचनको सुनकर गुरुजीका चित्त दयासे द्रवित हो गया। वे बोले—'विप्रवर ! श्रीराधा-मन्दिरमें तो गोपीभावसे ही प्रवेश किया जाता है ।।८८।।

स्वात्मभावविशेषो हि गोपीभावो निगद्यते ।
स्नानात्ते भानुसरसि गोपीभावो भविष्यति ।।८९।।

'आत्माका भाव-विशेष ही गोपीभाव कहलाता है। श्रीभानुसरोवरमें स्नान करनेपर तुम्हे गोपीभाव प्राप्त हो जायगा ।।८९।।

तदा श्रीदामसाहाय्यात् सुखं राधागृहं व्रज ।
गुरुवाक्यमिदं श्रुत्वा मुमुदे सुभृशं द्विजः ।।९०।।

'फिर तुम सुखपूर्वक श्रीदामाकी सहायतासे श्रीराधामन्दिरमें चले जाना।' श्रीगुरुके इस वचनको सुनकर ब्राह्मण बहुत अधिक प्रसन्न हुआ ९०

सुकण्ठ उवाच

अहो भावविशेषस्य गोपीत्वं यत्त्वयोदितम् ।
कृपया सुखबोधाय लक्षणं तस्य वर्णय ॥९१॥

श्रीसुकण्ठजी बोले—

मधुकण्ठजी ! आपने भावविशेषको गोपीभाव या गोपीका स्वरूप बताया, यह सुनकर मुझे बहुत आश्चर्य है। कृपा करके आप उसका लक्षण बतायें, जिससे मैं भी इस विषयको सुखपूर्वक समझ सकूँ ॥९१॥

मधुकण्ठ उवाच

सर्वात्मभावतः कृष्णे स्वात्मानं याभिरक्षति ।
गोपायतीति गोपी सा प्रोक्तमुद्धवसूरिभिः ॥९२॥

श्रीमधुकण्ठजीने कहा—

सुनो ! समस्त मन, बुद्धि और इन्द्रियों द्वारा श्रीकृष्णमें भाव (अनुराग) करके जो अपने आत्माकी रक्षा (गोपन) करती है, वही 'गोपायतीति गोपी' इस व्युत्पत्तिके अनुसार गोपी है। महापण्डित श्रीउद्धवजीने (श्रीमद्भागवतमें) इस प्रकार प्रतिपादन किया है—॥९२॥

'सर्वात्मभावोऽधिकृतो भवतीनामधोक्षजे' ।
देहेन्द्रियप्राणधियां गतिर्गोविन्दपादयोः ॥९३॥

'गोपाङ्गनाओ ! जिन श्रीकृष्णतक मन-वाणीकी पहुँच नहीं हो पाती, आपलोगोंने उन्हींकी सम्पूर्ण इन्द्रियोंद्वारा भावना (अनुरागपूर्ण चिन्तन) की है—इस सर्वात्मभावपर आपने अधिकार प्राप्तकर लिया है।' गोपीभावकी अवस्थामें देह, इन्द्रिय, प्राण, बुद्धि, और मन—इन सबकी गति श्रीगोविन्दके चरणारविन्दोंमें ही होती है ॥९३॥

सर्वत्रैवात्मनस्तस्य स्फूर्तिः सर्वात्मभावना ।
नात्र स्त्रीभावगन्धोऽपि गोपीभावे कदाचन ॥९४॥
चिन्तनीयो ह्यनिर्वाच्ये देहासक्तिविवर्जिते ।
वस्तुतः सर्वजीवानां गोपीत्वं स्वस्वरूपता ॥९५॥
पुरीषु शयनादेकः श्रीकृष्णः पुरुषः परः ।
अनन्यार्हस्वरूपाणामात्मायं निखिलात्मनाम् ॥९६॥

अथवा सर्वत्र सर्वात्मा श्रीकृष्णका स्मरण-स्फुरण हो, यही सर्वात्मभाव गोपीका स्वरूप है। देहासक्तिरहित इस अनिर्वचनीय गोपीभावमें 'मैं पाञ्च-भौतिकदेहवाली स्त्री हूँ' इस भावकी गन्ध भी कभी मनमें नहीं लानी चाहिये। वास्तवमें गोपीत्व या गोपीभाव ही सब जीवोंका अपना यथार्थ रूप है तथा सब पुरियों (शरीरों) मे शयन करनेवाले एकमात्र (सर्वात्मा) श्रीकृष्ण ही परम पुरुष हैं। जिनका स्वरूप श्रीकृष्णके सिवा और किसीके उपयोगमें आनेयोग्य नहीं है, उन सभी आत्माओंके ये श्रीकृष्ण ही आत्मा हैं॥९४-९५-९६॥

'स एव वासुदेवोऽयं साक्षात्पुरुष उच्यते।
स्त्रीप्रायमितरत् सर्वं जगद् ब्रह्मपुरस्सरम्'॥९७॥

पुराणोंमें कहा गया है कि 'ये (सर्वव्यापक) श्रीवासुदेव ही साक्षात् पुरुष हैं। ब्रह्मासे लेकर अन्य सारा जगत् प्रायः स्त्रीरूप ही हैं'॥९७॥

गीतायामपि जीवानां प्रकृतित्वं निरूपितम्।
'अपरेयमितस्त्वन्यां प्रकृतिं विद्धि मे पराम्।
जीवभूतां महाबाहो ययेदं धार्यते जगत्'॥९८॥

श्रीमद्भगवद्गीतामें भी जीवोंका प्रकृति-नामसे निरूपण किया गया है। 'महाबाहु अर्जुन! यह जड प्रकृति अपरा है। इससे भिन्न जीवरूपा मेरी परा प्रकृति है, इस प्रकार जानो, जिसने इस जगत्को धारण कर रखा है'—ऐसा स्वयं श्रीभगवान् कहते हैं॥९८॥

अहं योषित्पुमान्षण्ढ इति भावो भ्रमात्तनौ।
तावत्तु गोपीभावस्य कथमभ्युदयो भवेत्॥९९॥

इस शरीरमें रहता हुआ जीव जबतक भ्रमवश उसीमें अभिमान करके 'मैं स्त्री हूँ, पुरुष हूँ या नपुंसक हूँ' ऐसी भावना रखता है, तबतक गोपीभावका उदय कैसे हो सकता है॥९९॥

महाभावरवेरेव किरणत्वेन कल्पिताः।
गोप्यः सहस्रशः प्रोक्ता भावानां तारतम्यतः॥१००॥

महाभाव (महान् प्रेम)-रूपी सूर्यकी किरणोंके रूपमें ही पुराणोंमें गोपियोंका वर्णन किया गया है। भावोंके तारतम्यसे ही उनके सहस्रों भेद किये गये हैं॥१००॥

**गोपीभिरेव लोकेषु कृष्णे भक्तिरनुत्तमा।**
**प्रचारिता महाप्रेमलक्षणा याऽऽदृतोद्धवैः ॥१०१॥**

श्रीगोपीजनोंने ही श्रीकृष्णविषयक सर्वश्रेष्ठ महाप्रेमलक्षणा भक्तिका लोकमें प्रचार किया है, जिसका श्रीउद्धवजीने बड़ा आदर किया है ॥१०१॥

**'दिष्टया पुत्रान्पतीन् देहान् स्वजनान्भवनानि च।**
**हित्वावृणीत यूयं यत् कृष्णाख्यं पुरुषं परम्' ॥१०२॥**

श्रीउद्धवजी कहते हैं—'गोपियो! तुमने पति, पुत्र, देह, स्वजन और भवनोंका परित्याग करके परम पुरुष श्रीकृष्णको ही (अपने प्रेष्ठरूपमें) वरण किया है—यह बड़े सौभाग्यकी बात है ॥१०२॥

**महाभावस्वरूपा तु स्वयं श्रीभानुनन्दिनी।**
**महानिर्वाच्यमाहात्म्या ह्लादिनी परमेश्वरी ॥१०३॥**

स्वयं श्रीवृषभानुनन्दिनी तो महाभावकी साक्षात् मूर्त्ति ही हैं। श्रीभगवान्‌की (परम स्वतन्त्र) आह्लादिनी शक्ति हैं, परमेश्वरी हैं। उनकी महामहिमा अनिर्वचनीय है ॥१०३॥

**यस्याः स्ववशगः कृष्णो रसात्मा रसवर्धनः।**
**सदाक्षिभ्रूविलासेन पुत्तलीवाभिनृत्यति ॥१०४॥**

रसस्वरूप श्रीकृष्ण सदा श्रीराधारानीके अधीन रहकर उनके रसकी वृद्धि करते रहते हैं, उनके नेत्रोंके कटाक्ष और भ्रुकुटि-विलासके अनुसार सदा कठपुतलीकी भाँति नृत्य करते हैं ॥१०४॥

**सखे गोपीपदाम्भोजरजोभिरमलात्मनाम्।**
**आराध्यौ राधिकाकृष्णौ सदामृतरसार्णवौ ॥१०५॥**

मित्र! अमृतरसके सागरस्वरूप श्रीराधा-कृष्णकी वे ही आराधना कर सकते हैं, जिन्होंने श्रीगोपियोंके पुनीत पादपद्मोंकी पावन रजमें स्नान करके अपने आत्माको निर्मल बना लिया है ॥१०५॥

**यदुद्धवादयोऽप्यासां पादरेणोरभीक्ष्णशः।**
**वन्दनादेव कृष्णस्य सामीप्यमभिपेदिरे ॥१०६॥**

क्योंकि श्रीउद्धव आदिने बारंबार इन श्रीगोपीजनोंके पादरेणुवन्दनके द्वारा ही श्रीकृष्णका सांनिध्य प्राप्त किया है १०६

तत्ते समासतः प्रोक्तं गोपीनां लक्षणं परम्।
यज्ज्ञात्वा कृतकृत्योऽभूद्विप्रो गुरुप्रसादतः ॥१०७॥

सुकण्ठ! यह श्रीगोपियोंके स्वरूपका उत्तम लक्षण तुम्हें मैंने संक्षेपसे बताया। श्रीगुरुजीकी कृपासे इसे जानकर ब्राह्मण वसन्तदेव कृतकृत्य हो गये ॥१०७॥

श्रीबृहत्सानुपुरप्रवेशो नाम प्रथमोऽध्यायः।

## अथ द्वितीयोऽध्यायः

श्री राधाके महलकी माधुरी

मधुकण्ठ उवाच

**शृणु कथामग्रे श्रीराधामन्दिरे यथा।**
**कृतवान् विप्रो वर्णयामि यथाक्रमम् ॥१॥**

श्रीमधुकण्ठजी बोले--

गेकी कथा सुनो—ब्राह्मण (वसन्तदेव)ने श्रीराधाके मन्दिर
र प्रवेश किया, यह मैं तुमसे क्रमशः वर्णन करता हूँ ॥१॥

**गुरुणा साकं स्नातो भानुसरोवरे।**
**पूर्वभावेन भावितात्माभवत् क्षणात् ॥२॥**

ने श्रीगुरुजीके साथ जाकर श्रीभानुसरोवर (वर्तमान
किया। फिर तो जो भाव पहले कभी (कोटि कल्पोंमें
ा था, वह उनके मनमें क्षणमात्रमें उदित हो गया ॥२॥

**। राधिकादेव्यां तत्प्रिये तत्सखीजने।**
**ऽऽविरभूच्चित्ते विचित्रानन्ददायिनी ॥३॥**

ीराधादेवीके प्रति, उनके प्रियतम (श्रीकृष्ण) के प्रति तथा
ति अकस्मात् विचित्र आनन्द देनेवाली ममता उत्पन्न हो

**कृतार्थश्चागतो विप्रो गुरुणा सह तद्गृहम् ।**
**गुरुस्तदा समाहूय श्रीदामानं वचोऽब्रवीत् ।।४।।**

और वे ब्राह्मण कृतार्थ होकर श्रीगुरुजीके साथ उनके घरपर आये। तब श्रीगुरुजीने श्रीदामाको बुलाकर कहा— ।।४।।

**वत्सैनमादराद् विप्रं राधागेहे प्रवेशय ।**
**सख्योऽथ द्वारपास्तत्र युक्त्या बोध्यास्त्वयैव हि ।।५।।**
**येन सर्वेऽनुकम्पातः स्थापयेयुरिमं गृहे ।**
**ततस्तं राधिकादेव्याः श्रीदामाऽऽनीतवान् गृहम् ।।६।।**

'बेटा ! तुम इस ब्राह्मणको आदरसे श्रीराधाके महलमें पहुँचा दो और वहाँके द्वारपालों तथा सखियोंको स्वयं ही युक्तिपूर्वक समझा देना, जिससे सभी कृपा करके इसे महलमें रख लें।' तब श्रीदामा वसन्तदेवको श्रीराधा-मन्दिरमें ले आये ।।५-६।।

**श्रीगुरोरेष सम्बन्धी प्रबोध्यैवं सखीगणान् ।**
**द्वारपांश्च प्रवेशाय स्वयं स्वालयमागमत् ।।७।।**

(ब्राह्मणका उनके) महलमें प्रवेश करानेके लिये उन्होंने द्वारपालो और सखीजनोंको यह समझा दिया कि 'ये श्रीगुरुजीके ही (अन्यतम) सम्बन्धी हैं।' तत्पश्चात् वे अपने महलमें आ गये ।।७।।

**ततस्तत्कृपया शीघ्रं प्रविष्टो भाग्यवान् द्विजः ।**
**ददर्श प्राङ्गणादेव हर्म्ये गोपालवल्लभाम् ।।८।।**

तब उन भाग्यशाली ब्राह्मणने श्रीदामाकी कृपासे शीघ्र ही लाड़िलीजीके महलके आँगनमें पहुँचकर वहींसे श्रीगोपालवल्लभा श्रीराधाका दर्शन किया ।।८।।

**कोटिचन्द्रप्रतीकाशां मणिसिंहासने स्थिताम् ।**
**प्रणम्य दण्डवद् भूमौ तत्रैवोपविवेश ह ।।९।।**

वे मणिमय सिंहासनपर विराजमान थीं। उनका कोटि-कोटि चन्द्रमाओंको लज्जित करनेवाला प्रकाश वहाँ छा रहा था। ब्राह्मणने बड़े हर्षसे भूमिपर लोटकर उन्हें प्रणाम किया, और कहते हैं वहींपर वे बैठ गये ।।९।।

**सखीगणमथामन्त्र्य पत्रीमादाय वाचने ।**
**प्रवृत्त स [illegible] िव [illegible] विस्मयात [illegible] १०**

**आदरेण समालिङ्ग्य स्थितं स्वप्राणवल्लभाम् ।**
**चकम्पे च द्विजः पत्रीमस्याग्रे वाचये कथम् ।।११।।**

तदनन्तर सखीजनोंसे पूछकर वे अपनी लिखी हुई पत्रिकाको जब स्वयं ही बाँचनेको उद्यत हुए, उसी समय उन्होंने (बड़े) विस्मयसे श्रीगोपालको भी वहीं उपस्थित देखा। वे बड़े आदरसे अपनी प्राणवल्लभाका आलिङ्गन किये बैठे थे। ब्राह्मण उन्हें देखते ही काँप उठे और सोचने लगे—'इनके आगे पत्री कैसे बाँचू ? ।।१०-११।।

**यदस्यामस्य सर्वापि कृतिर्विलिखिता मया ।**
**श्रुत्वा रोषपरीतात्मा दण्डमेव करिष्यति ।।१२।।**

'क्योंकि इसमें तो मैंने इन्हींकी सारी करतूत लिख रखी है। सुनकर ये मन-ही-मन कुपित हो जायँगे और मुझे निश्चय ही दण्ड देंगे ।।१२।।

**प्रियासभागतं स्वीयमवमानं सहेत किम् ।**
**कदाचिदस्य वा देवी प्रियापि कुपिता भवेत् ।।१३।।**

'श्रीप्रियाजीकी सभाके बीच अपने अपमानको भला, ये कैसे सहन करेंगे ? कदाचित् इनकी प्रिया श्रीराधिका देवी भी मुझपर कुपित हो जायँ' ।।१३।।

**ततो भयार्त्तमालक्ष्य प्रोचुर्विप्रं सखीगणाः ।**
**मा भैषीर्विप्र गोपालं दृष्ट्वास्मत्समुपस्थितौ ।।१४।।**

तब ब्राह्मणको भयभीत देखकर सखियाँ बोलीं—'ब्राह्मण ! तू हमलोगोंकी उपस्थितिमें श्रीगोपालको देखकर डर मत ।।१४।।

**स्वामिनीवशगः कृष्णः सा चास्मद्वशवर्तिनी ।**
**प्राणप्रिया सदास्माकं समाराध्या तथा सखी ।।१५।।**

'श्रीकृष्ण तो श्रीस्वामिनीजीके वशमें हैं और स्वामिनीजी हमारे वश हैं, क्योंकि वे सदा हमारी परम आराध्या प्राणप्यारी सखी हैं ।।१५।।

**अस्मद्दर्शितमार्गेण स्वाभिप्रायं निवेदय ।**
**सारल्यादथ भीत्या च कार्यहानिर्भविष्यति ।।१६।।**

'हमारे दिखाये हुए मार्गसे अपने अभिप्रायको निवेदन कर। सीधेपनसे और डरनेसे कार्यकी हानि हो जायगी १६

**वामताऽत्र प्रिया विप्र श्रीश्यामाश्यामचन्द्रयोः ।**
**रसरीतिं त्वमनयोरज्ञात्वैव विमुह्यसि ॥१७॥**

'यहाँ श्रीश्यामा-श्यामको टेढ़ापन बहुत अच्छा लगता है (यह इनकी अनोखी रीति है)। ब्राह्मण ! तू इनकी रसरीतिको न जाननेसे ही घबरा रहा है ॥१७॥

**पत्रिकां पठ हर्षेण प्रियाप्रियतमावुभौ ।**
**वशगौ सर्वदास्माकं न ते कोपं करिष्यतः ॥१८॥**

'तू प्रसन्न होकर पत्रिका पढ़कर सुना। प्रिया-प्रियतम तुझपर क्रोध नहीं करेंगे; क्योंकि ये दोनो हमारे वशमें हैं' ॥१८॥

**अथापि कम्पमानं तं सख्यो दृष्ट्वानुकम्पया ।**
**ऊचुर्मा विप्र कम्पिष्ठाः गोपालस्त्वेष गच्छति ॥१९॥**

इतना कहनेपर भी उस ब्राह्मणको काँपते देख सखियाँ कृपापूर्वक बोलीं—'ब्राह्मण ! तू डर मत, ये गोपालजी तो अब जा रहे हैं' ॥१९॥

**गोपालवञ्चने दक्षा उच्चैर्गोपालमब्रुवन् ।**
**गाः सम्भालय गोपाल गतास्ता गह्वरे वने ॥२०॥**

(ब्राह्मणसे यह कहकर) श्रीगोपालको चकमा देनेकी कलामें परम चतुर वे सखियाँ उच्च स्वरसे गोपालजीसे बोलीं—'अजी गोपालजी ! जाकर (अपनी) गौओंको तो सँभालिये, वे सब गहवर वनमें चलीं गयीं' ॥२०॥

**सखीनामाशु वचनं स्वामिन्याप्यनुमोदितम् ।**
**अनिच्छन्नपि गोपालः सखीचातुर्यतोऽगमत् ॥२१॥**

सखियोंके इस वचनका स्वामिनीने भी शीघ्र अनुमोदन कर दिया। फिर तो इच्छा न रहते हुए भी श्रीगोपालजी सखियोंकी चतुरतासे (परास्त होकर) वहाँसे उठकर चल दिये ॥२१॥

**प्रियालिङ्गितकक्षात्तु गच्छतः स्वेदबिन्दवः ।**
**पतिता इति संलक्ष्य विप्रः प्रेमदयान्वितः ॥२२॥**

जाते समय उनके प्रियालिङ्गित कक्षभागसे पसीनेकी बूँदें पृथ्वीपर गिरने लगीं। यह देख ब्राह्मण दया और प्रेमसे भर गये ॥२२॥

**वीजनायाब्रवीदस्य सखीं व्यजनवाहिनीम् ।**
**भ्रूभङ्ग्या साब्रवीदेतत्करोमि व्यजनं श्रिये ।।२३।।**
**तेनैव प्रेयसः स्वेदशान्तिराशु भविष्यति ।**
**व्यजनार्थं तन्निरोधः किमर्थं क्रियते त्वया ।।२४।।**

वे पंखा करनेवाली सखीसे कहने लगे, 'अरी ! श्रीगोपालके पंखा तो कर दो' । वह भ्रुकुटी-सञ्चालनपूर्वक कहने लगी—'अजी ! कर तो रही हूँ श्रीजीके पंखा । इसीसे प्यारेका भी पसीना शीघ्र शान्त हो जायगा । पंखा करनेके लिये तुम उन्हें—प्रियतमको क्यों रोक रहे हो ? ।।२३-२४।।

**उभयोरपृथक्सिद्धस्वरूपत्वमवेहि भोः ।**
**'राधां कृष्णस्वरूपां वै कृष्णं राधास्वरूपिणम् ।।२५।।**
**आत्मा तु राधिका तस्य तयैव रमणादसौ ।**
**आत्माराम इति प्रोक्तो रसरीतिविचक्षणैः' ।।२६।।**

'इन दोनोंका स्वरूप अपृथक्सिद्ध है । श्रीराधाको श्रीकृष्णस्वरूपा और श्रीकृष्णको श्रीराधास्वरूप जानो । श्रीराधिका देवी श्रीकृष्णकी आत्मा हैं, उनके साथ रमण करनेसे ही रस-रीतिके पण्डितोंने श्रीकृष्णको आत्माराम कहा है ।।२५-२६।।

**रहस्यं त्विदमेतस्य प्रकृतेः परमुच्यते ।**
**इत्याकर्ण्य सखीवाक्यं द्विजस्तत्याज पत्रिकाम् ।।२७।।**

'यह इनका रहस्य तो प्रकृतिसे परेकी वस्तु कहा गया है ।' सखीके इस वचनको सुनकर ब्राह्मणने पत्रिका फेंक दी ।।२७।।

**श्रीकृष्णस्य गुणानेव श्रीराधासंनिधौ मुदा ।**
**शुकोक्तानपठत्प्रेम्णा तस्याः संतोषहेतवे ।।२८।।**

और श्रीराधाकी संनिधिमें जाकर उनकी प्रसन्नताके लिये बड़े प्रेम और हर्षसे वे श्रीशुकप्रोक्त श्रीकृष्णके गुणोंका ही पाठ करने लगे ।।२८।।

**सखीनां मध्यतस्त्वेका प्रीत्या तं द्विजमब्रवीत् ।**
**किमर्थमागतोऽसि त्वं कथमश्रूणि मुञ्चसि ।।२९।।**
**प्रियायाः परमोदारे राधायाः श्रीगृहाजिरे ।**
**उवाच विप्रस्तां नत्वा देवि वृन्दावने मम ।।३०।।**

**देवैः सुदुर्लभा जाता कामना वासहेतवे ।**
**सा कथं सफला मेऽस्तु तेन दीनोस्मि साम्प्रतम् ।।३१।।**

श्रीराधाकी सखियोंमेंसे एक सखी बड़े प्रेमसे उन ब्राह्मण देवतासे बोली—'ब्राह्मण ! तू यहाँ किस कार्यसे आया है ? हमारी प्यारी श्रीराधाके शोभासम्पन्न मन्दिरके परमोदार प्राङ्गणमें पहुँचकर भी तू रो क्यों रहा है ?' उस सखीको प्रणाम करके ब्राह्मण बोला—'देवि ! मेरे मनमें श्रीवृन्दावनमें निवास करनेकी कामना उदित हुई है, जो देवताओंके लिये भी परम दुर्लभ है। भला, वह कामना कैसे सफल होगी ? यही सोचकर मैं इस समय अत्यन्त दीन हो रहा हूँ' ।।२६-३१।।

**प्रोवाच सा सखी विप्र सफलां विद्धि कामनाम् ।**
**राधागृहाजिरे यत् ते न्यपतन्नश्रुबिन्दवः ।।३२।।**

वह सखी बोली—'विप्र ! तू समझ ले कि मेरी कामना सफल हो गयी ; क्योंकि तेरे अश्रुबिन्दु श्रीराधा-भवनके प्राङ्गणमें गिरे हैं ।।३२।।

**महादयामयी राधा न सा भक्तानुपेक्षते ।**
**इति श्रुत्वा सखीवाक्यमाशीर्वादात्मकं द्विजः ।।३३।।**
**जग्राह शिरसाऽऽत्मानं मत्वा तदनुकम्पितम् ।**
**विरेमे पाठतश्चापि भावावेशं गतो द्विजः ।।३४।।**

'श्रीराधा महादयामयी हैं। वे अपने भक्तोंकी कभी उपेक्षा नहीं करतीं।' सखीका यह वचन ब्राह्मणके लिये आशीर्वादरूप था। उन्होंने उस आशीर्वादको सिर झुकाकर ग्रहण किया और यह मान लिया कि मुझपर सखीकी कृपा हो गयी। ऐसी मान्यता होते ही उन्हें भावावेश हो गया। वे भागवतके श्लोकोंके पाठसे भी विरत हो गये ।।३३-३४।।

**सभाविसृष्टौ मध्याह्ने श्रीप्रसादमहोत्सवे ।**
**गोष्ठ्यामादरतो विप्रो भोजितः श्रीसखीगणैः ।।३५।।**

मध्याह्नके समय सभा-विसर्जनके पश्चात् श्रीप्रसाद-महोत्सवकी गोष्ठीमें श्रीराधाकी सखियोंने ब्राह्मणको बड़े आदरसे भोजन कराया ।।३५।।

**ता आमन्त्र्य ततो भक्त्या प्रणम्य च पुनः पुनः ।**
**वनं गह्वरमायातः श्रीचन्द्राचरणान्तिके ।।३६।।**

भोजनके पश्चात् सखियोंकी आज्ञा लेकर और बारंबार भक्ति-भावसे उनको प्रणाम करके ब्राह्मण गह्वरवनमें श्रीचन्द्रा सखीके चरणोंके निकट चले आये ।।३६।।

**इति नाम**

# तृतीयोऽध्यायः

गह्वर वन की गम्भीरता

मधुकण्ठ उवाच

गह्वरमभ्येत्य भावमग्नां श्रियः सखीम् ।
न्द्रां दूरतो दृष्ट्वा ननाम भुवि दण्डवत् ॥१॥

श्रीमधुकण्ठजी बोले—

आकर ब्राह्मणने दूरसे ही भावावेशमें डूबी हुई श्रीराधासखी
और उन्हें साष्टाङ्ग प्रणाम किया ॥१॥

मासनं नत्वा भूम्यामुपविवेश ह ।
त्तं विस्तरात् सर्वमसंकोचान्न्यवेदयत् ॥२॥

दिये हुए आसनको प्रणाम करके वे भूमिपर ही बैठ गये और
के अपना सारा वृत्तान्त श्रीचन्द्राजीको सुनाया ॥२॥

ाशवाणीवृत्तान्तं कृष्णमित्रवचस्तथा ।
॥३॥

**वर्णयित्वाथ जिज्ञासुः श्रीचन्द्रां शरणं गतः ।**
**श्रीश्यामाश्यामयोर्देवि रसरीतिं न वेद्म्यहम् ॥४॥**

आकाशवाणीका वृत्तान्त, श्रीकृष्ण-सखाकी बात, श्रीराधा-मन्दिरकी माधुरी तथा सखियोंकी बातचीतका वर्णन करके वे ब्राह्मण जिज्ञासुभावसे श्रीचन्द्राजीकी शरणमें गये और बोले—'हे देवि ! मैं श्रीश्यामा-श्यामकी रसरीतिको नहीं जानता ॥३-४॥

**पदे पदे विमुह्यामि तेन त्वां शरणं गतः ।**
**मयि दीने दयां कृत्वा यद्रहस्यं वदाधुना ॥५॥**

'अतएव पद-पदपर मोहित हो जाता हूँ । इसीलिये मैं आपकी शरणमें आया हूँ । अब मुझ दीनपर दया करके जो रहस्य हो, वह मुझे बताइये ॥५॥

**श्यामस्योपरि मे रोषः श्यामस्य च ममोपरि ।**
**युक्तमेतत्कथं वाम्यं सखीभिरनुमोदितम् ॥६॥**

'श्रीश्यामसुन्दरके ऊपर मेरा क्रोध और मुझपर श्यामसुन्दरका क्रोध—यह वामता कैसे उचित हो सकती है, जिसका सखियोंने अनुमोदन किया है ? ॥६॥

**निशम्य विप्रवचनं श्रीचन्द्रा वाक्यमब्रवीत् ।**
**शृणु विप्र तव स्नेहात् किमप्यत्रानुवर्णये ॥७॥**

ब्राह्मणके वचनको सुनकर श्रीचन्द्राजी बोलीं—'हे विप्रवर ! तुम्हारे स्नेहवश इस विषयमें मैं कुछ वर्णन करती हूँ, (ध्यानसे) सुनो ॥७॥

**यथावद्राधिका देवी तत्प्रेष्ठः श्यामसुन्दरः ।**
**रसरीतिं विजानाति यतस्तौ रसरूपिणौ ॥८॥**

'वास्तवमें तो श्रीराधिका देवी और उनके प्यारे श्रीश्यामसुन्दर ही रसकी रीतिको जानते हैं ; क्योंकि वे दोनों रसकी साकार मूर्ति हैं ॥८॥

**स्वभावकुटिलं प्रेम तदधीने रसे सदा ।**
**कौटिल्यमनिवार्यं हि प्रेमाभिन्नत्वहेतुना ॥९॥**

प्रेम स्वभावसे ही कुटिल (वक्रभाव या बाँकेपनसे युक्त) होता है । रस सदा प्रेमके ही अधीन रहता है । अतः प्रेमसे अभिन्न होनेके कारण ही रसमें कौटिल्य अनिवार्यरूपसे रहता है ॥९॥

**व्रजेन्द्रनन्दने कृष्णे शैशवादेव वामता ।**
**पायनात्पयसो मातु कौटिल्येन १०**

श्रीव्रजेन्द्रनन्दन श्रीकृष्णमे तो बचपनसे ही वामता प्रकट है; सम्भवतः पहले-पहल यशोदा मैयाने तिरछी होकर उन्हें दूध पिलाया था। इसीलिये उनमे बाँकापन लक्षित होता है ॥१०॥

**मुकुटे लकुटे दृष्टौ चलने वचने तनौ।**
**महारसमयस्यास्य वाम्यं प्रेम स्वभावजम् ॥११॥**

महारसमय श्रीकृष्णके मुकुट, लकुट, चितवन, (चञ्चल) गति, बोल-चाल और शरीरमें भी जो वामता है, वह प्रेमके स्वभावसे ही प्रकट हुई है ॥११॥

**कृष्णादपि महावामा देवी श्रीवृषभानुजा।**
**यया वशीकृतः कृष्णो वामचञ्चलवीक्षणैः ॥१२॥**

देवी श्रीवृषभानुनन्दिनी तो श्रीकृष्णसे भी अधिक महावामा हैं, जिन्होंने अपनी बाँकी चञ्चल चितवनसे श्रीकृष्णको वशीभूत कर लिया है ॥१२॥

**महाप्रेममयी साक्षात् श्यामा श्रीश्याममोहिनी।**
**अस्याः कृपाकटाक्षेण वामत्वमभिजायते ॥१३॥**

श्रीश्यामसुन्दरको मोह लेनेवाली श्यामा महान् प्रेमकी साक्षात् मूर्ति हैं। इनके कृपा-कटाक्षसे ही वामभाव प्रकट होता है ॥१३॥

**तदैवाराध्यते कृष्णस्त्यक्त्वा संकोचमात्मनि।**
**वामत्वे नास्ति संकोचो रसस्तेन प्रकाशते ॥१४॥**

मनमें किसी प्रकारका संकोच न रखकर—दिल खोलकर तभी श्रीकृष्णकी आराधना की जाती है। वामभाव होनेपर संकोच नहीं रहता, तभी रसका पूर्ण प्रकाश होता है ॥१४॥

**तवाप्याकाशवाण्या यत् प्रोक्तं वामत्वसिद्धये।**
**येन गोपालमधुना वामदृष्ट्या विलोकसे ॥१५॥**

आकाशवाणीने भी तुमसे जो कुछ कहा था, वह सब तुम्हारे वामभावकी सिद्धिके लिये ही कहा था, जिसके कारण अब तुम श्रीगोपालको वाम दृष्टिसे देखने लगे हो ॥१५॥

**राधाकृपाकटाक्षस्य फलमेतदनुस्मर।**
**वामदृष्ट्यैव दृष्टोऽयं गोपालो वशगो भवेत् ॥१६॥**

यह वामभाव श्रीराधारानीके कृपा-कटाक्षका ही फल है—इस बातको निरन्तर स्मरण रखो। वामदृष्टिसे देखनेपर ही श्रीगोपाल वशमें होते हैं ॥१६॥

**दासोऽस्मीति वचः श्रुत्वा दूरादेव पलायते ।**
**अगौरवे कृते तुष्टो गौरवादथ कुप्यति ।।१७।।**

'मैं आपका दास हूँ'—इस वचनको सुनकर वे दूरसे ही भाग खड़े होते है, गौरव न करनेपर प्रसन्न होते हैं और गौरव करनेसे कुपित हो जाते हैं ।।१७।।

**जगदीश जगन्नाथ कोटिब्रह्माण्डनायक ।**
**ब्रह्मन् स्वामिन्परात्मन् भोः श्रुत्वा संकोचमेत्यसौ ।।१८।।**

जगदीश ! जगन्नाथ ! कोटि-ब्रह्माण्डनायक ! ब्रह्मन् ! स्वामिन् ! परात्मन् ! इत्यादि (ऐश्वर्य तथा गौरवके सूचक) शब्दोंको सुनकर वे संकुचित हो जाते हैं ।।१८।।

**लाल्य लालित लाल्येन्दो वत्स दामोदरादिभिः ।**
**तथा मित्र सखे प्रेष्ठेत्याह्वानैरति तुष्यति ।।१९।।**

लाला ! लाड़िले ! लाल ! चाँद ! वत्स ! दामोदर ! मित्र ! सखे ! प्रियतम ! आदि नामोसे वे बहुत संतुष्ट होते हैं ।।१९।।

**कितवासित जिह्मेति चौर चञ्चल धृष्ट रे ।**
**अदान्त कुहकेत्यादि समाकर्ण्य प्रमोदते ।।२०।।**

कितव (धूर्त) ! कलूटे ! कुटिल ! चोर ! चञ्चल ! ढीठ ! उद्दण्ड ! कपटी ! आदि सम्बोधनोंको बड़े चावसे सुनते और खूब प्रसन्न होते है ।।२०।।

**स्तुवन्तो व्रजवासाय ब्रह्माद्या अपि नादृताः ।**
**मौनं स्तुतौ सतामस्य ब्रूते गोकृतहुंकृतौ ।।२१।।**

व्रजवासकी कामनासे स्तुति करनेवाले ब्रह्मा-इन्द्र आदि देवताओंका भी वे आदर नहीं करते, सत्पुरुषोंद्वारा की हुई अपनी स्तुति सुनकर भी मौन रह जाते हैं; परन्तु व्रजकी गौएँ हुंकार भर कर दें तो वे उनसे लिपटकर बातें करने लगते हैं ।।२१।।

**लज्जते विप्रयज्ञेषु विहरन् व्रजकर्दमे ।**
**कुरुते दास्यमाभीरीगणे स्वाम्यं न योगिनाम् ।।२२।।**

व्रजके गोबर-गोमूत्रकी कीचमें बड़े प्रेमसे विहार करते हैं, परंतु ब्राह्मणोके यज्ञोंमें जाते शरमाते हैं । गोपियोंकी तो गुलामी करते हैं, किंतु योगियोके स्वामी बननेको भी तैयार नहीं होते २२

न दत्तमस्य रुचिरं स्तेयं स्वादु गृहे गृहे
फलप्रवालबर्हस्रग्धातुस्तबकभूषणः ॥२३॥
गोपालबालकैर्गायन् नृत्यन् युध्यन् प्रसीदति।
पराजितो वहन् स्कन्धे तानयं मन्यते सुखम् ॥२४॥

हाथसे दिया हुआ भोजन इन्हें नहीं रुचता ; किंतु घर-घरमें चोरी किया हुआ माखन, दधि, दुग्ध आदि स्वादिष्ट लगता है। टेंटी, करौंदा आदि फल, कोमल पत्र, मोरपंख, फूलोंकी मालाएँ, मैनसिल-गेरू, हरताल-सेलखड़ी आदि धातु और फूलों या फलोंके गुच्छोंके आभूषण धारण करके ग्वाल-बालोंके साथ गाते-नाचते और युद्ध करते हुए ये बहुत प्रसन्न होते हैं। खेलमें हारनेपर गोप-बालकोंको कंधेपर चढ़ाकर—उनका घोड़ा बनकर चलते हैं और इसीमें सुख मानते हैं ॥२३-२४॥

सख्यवात्सल्यशृङ्गारा व्रजे मुख्यास्त्रयो रसाः।
तत्तल्लीलाप्रसङ्गेषु ब्रह्माद्यैरपि संस्तुताः ॥२५॥

सख्य, वात्सल्य तथा शृङ्गार—ये तीन ही रस व्रजमें प्रधान हैं। तत्तत्सम्बन्धी लीला-प्रसङ्गोमें श्रीब्रह्माजी आदिने भी इन रसोंकी बहुत प्रशंसा की है ॥२५॥

'अहो भाग्यमहो भाग्यं नन्दगोपव्रजौकसाम्।
यन्मित्रं परमानन्दं पूर्णं ब्रह्म सनातनम् ॥२६॥

श्रीब्रह्माजी कहते हैं—'अहो ! श्रीनन्दगोपके व्रजमें रहनेवाले स्त्री-पुरुषोंका भाग्य कैसा आश्चर्यमय है—परमानन्दमय, परिपूर्ण, सनातन ब्रह्म श्रीकृष्ण जिनके मित्र हैं' ॥२६॥

पयांसि यासामपिबत् पुत्रस्नेहस्नुतान्यलम्।
भगवान् देवकीपुत्रः कैवल्याद्यखिलप्रदः ॥२७॥
तासामविरतं कृष्णे कुर्वतीनां सुतेक्षणम्।
न पुनः कल्पते राजन् संसारोऽज्ञानसम्भवः ॥२८॥

श्रीशुकदेवजी कहते हैं—'राजन् ! कैवल्य-मुक्ति आदि सम्पूर्ण पदार्थोंके दाता भगवान् श्रीयशोदानन्दनने जिन गौओं और गोपियोंके पुत्रस्नेहसे झरते हुए दुग्धका पान किया, श्रीकृष्णमें निरन्तर पुत्रभाव करनेवाली उन गौओं और गोपियोंको अज्ञानसे होनेवाला जन्म-मरणरूप संसार कभी बाधा नहीं पहुँचा सकता ॥२७-२८॥

**पादन्यासैर्भुजविधुतिभिः सस्मितैर्भ्रूविलासै-**
**र्भज्यन्मध्यैश्चलकुचपटैः कुण्डलैर्गण्डलोलैः ।**
**स्विद्यन्मुख्यः कवररशनाग्रन्थयः कृष्णवध्वो**
**गायन्त्यस्तं तडित इव ता मेघचक्रे विरेजुः ॥२९॥**

'जो भाँति-भाँतिसे पैरोंको नचा रही थीं, चरणोंकी गति के अनुसार भुजाओंसे कलापूर्ण भाव प्रकट कर रही थीं, मन्द-मन्द मुसकरा रही थीं और भौंहोंको मटका रही थीं, नाचनेमें जिनकी पतली कमर कभी-कभी लचक जाती थी, जिनके आँचल उड़े जा रहे थे, कानोंके कुण्डल हिल-हिलकर अपनी प्रभासे जिनके कपोलोंको और भी चमका रहे थे, 'जिनके श्रीमुखोंपर श्रमजनित स्वेदबिन्दु छा रहे थे, जिन्होंने अपने केशपाश और कटि-किङ्किणियोंको खूब कसकर बाँध रखा था, ऐसी वे श्रीकृष्ण-प्रेयसी गोपियाँ उन्हींके प्रियतम गुणोंका गान करती हुई मेघमण्डलमें विद्युल्लताओंके समान (श्रीरासमण्डलीमें) विशेष शोभाको प्राप्त हुई' ॥२९॥

**तत्रोत्कण्ठाप्रधानत्वात् प्रेम्णोऽतृप्तिस्वभावता ।**
**प्रतिक्षणमतो वृद्धिरतृप्तेर्व्रजवासिनाम् ॥३०॥**

प्रेममें उत्कण्ठा प्रधानरूपमें होती है ; अतएव तृप्ति न होना प्रेमका स्वभाव है ! श्रीकृष्णदर्शनसे व्रजवासियोंको तृप्ति नहीं होती, इसलिये उनके प्रेमकी प्रतिक्षण वृद्धि होती रहती है ॥३०॥

**'यस्याननं मकरकुण्डलचारुकर्ण**
**भ्राजत्कपोलसुभगं सविलासहासम् ।**
**नित्योत्सवं न ततृपुर्दृशिभिः पिबन्त्यो**
**नार्यो नराश्च मुदिताः कुपिता निमेश्च ॥३१॥**

'मकराकृत कुण्डलोंसे अलंकृत मनोहर कर्ण और चमकते हुए (आरसी-जैसे) गोल कपोलोंसे शोभायमान सुन्दर विलास-हासयुक्त नित्य उत्सवमय श्रीकृष्णके श्रीमुखारविन्दका सभी स्त्री-पुरुष प्रसन्नतापूर्वक नेत्रोंद्वारा पान करते हुए कभी तृप्त नहीं होते थे और पलकोंके गिरनेसे दर्शनमें बाधा होनेपर उनके अधिष्ठाता निमिपर कुपित हो उठते थे' ॥३१॥

**गोपीनां परमानन्द आसीद् गोविन्ददर्शने ।**
**क्षणं युगशतमिव यासां येन विनाभवत्' ॥३२॥**

श्रीगोविन्दके दर्शन होनेपर श्रीगोपियोंको परम आनन्द होता और उनके दर्शनके बिना उनका एक क्षण भी सौ युगोंके समान लंबा (असह्य) हो जाता था" ॥३२॥

**उक्तिरेषा प्रसिद्धास्ति श्रीशुकस्य महात्मनः।**
**श्रीकृष्णस्य वियोगस्तु दुस्सहो व्रजवासिनाम् ॥३३॥**

महात्मा श्रीशुकदेवजीकी यह वाणी प्रसिद्ध है। श्रीकृष्णका वियोग व्रज-वासियोंके लिये परम दुस्सह है ॥३३॥

**कदाचित्प्रेमवैचित्त्यात् संयोगेऽपि वियोगिता।**
**क्षणे क्षणे प्रेयसीनां वेद्या तद्रसवेदिभिः ॥३४॥**

कभी प्रेम-वैचित्त्यके कारण संयोगमें भी प्रेयसीजनोंको प्रतिक्षण वियोगकी प्रतीति होती है; यह रसिकजनोंके ही समझनेकी वस्तु है ॥३४॥

**परं वियोगकालेऽपि विचित्रा रसमाधुरी।**
**अनिर्वाच्यतमा काचित् संयोगादधिकायते ॥३५॥**

परंतु वियोगकालमें भी अत्यन्त अनिर्वचनीय विचित्र रस माधुरीका आस्वादन मिलता है। वह संयोगावस्थासे भी अधिक सुखद होती है ॥३५॥

विप्र उवाच

**कथं देवि महावेगविरहानलतापजैः।**
**दुरन्तशोकमोहाद्यैर्व्याप्तोऽपि लभते रतिम् ॥३६॥**

ब्राह्मण बोला—हे देवि! महान् वेगशाली विरहाग्निके तापसे होनेवाले दुरन्त शोक-मोह आदिसे घिरा हुआ यह प्रेमी जीव कैसे सुख पाता है? ॥३६॥

**संशयोऽयं समुच्छेद्यस्त्वयैव कृपयानघे।**
**महागाढतमे दुःखे कुतोऽस्ति रसमाधुरी ॥३७॥**

हे मङ्गलमयी! कृपा करके तुम्हीं इस संशयको दूर करो। वियोगके परम प्रगाढ़ दुःखमें रस-माधुरीका आस्वादन कैसे सम्भव है? ॥३७॥

श्रीचन्द्रोवाच

**महाविरहदुःखेऽपि परिणामे महासुखम्।**
**तत्स्फूर्तिस्तद्रसज्ञस्य रसराजानुकम्पया ॥३८॥**

श्रीचन्द्राजी बोलीं—

(ब्रह्मन् !) यद्यपि प्रेमीको प्रेमास्पदके विरहसे महान् दुःख होता है, तो भी परिणाममें उसे महान् सुखकी प्राप्ति होती है। रसराज श्रीकृष्णकी कृपासे उस रसके अनुभव करनेवाले (अधिकारी)को ही उसकी स्फूर्ति होती है ।।३८।।

**वियोगकालिकं भावं पुनरप्येष वाञ्छति।**
**तदभावे तु संतापस्तेनास्य सुखरूपता ।।३९।।**

यह रसिक—प्रेमी वियोग-कालके भावकी बार-बार इच्छा करता है। उस भावका विराम हो जानेपर उसे संताप होता है, अतः विरहकी सुखरूपता स्वतः सिद्ध है ।।३९।।

**दुःखस्य वाञ्छनीयत्वं न लोके प्रथितं क्वचित्।**
**तस्माद्विरहजं दुःखं विद्धि विप्र सुखात्मकम् ।।४०।।**

ब्रह्मन् ! लोकमें दुःख कभी वाञ्छनीय हुआ हो, ऐसी कहीं भी प्रसिद्धि नहीं है (परंतु विरह-कालकी वह करुणक्रन्दनरूपा अवस्था रसिकको वाञ्छनीय होती है)। अतः तुम विरहजनित दुःखको सुखरूप समझो ।।४०।।

**विरहानुभवः प्रेष्ठसंयोगादनुजायते।**
**सदानुवृत्तिः प्रेष्ठस्य विरहेणैव सिध्यति ।।४१।।**
**यथाधनो लब्धधने विनष्टे तस्य चिन्तया।**
**निभृतो नानुसंधत्ते धनादन्यत् कदाचन ।।४२।।**

प्रियतमका संयोग प्राप्त होनेके पश्चात् (उनके बिछुड़नेपर) विरह दुःखका अनुभव होता है। विरह-वेदनासे ही प्रियतमकी सदा अनुवृत्ति, निरन्तर स्फूर्ति होती है—ठीक उसी तरह, जैसे धनहीन पुरुष पाये हुए धनके नष्ट हो जानेपर उसकी चिन्तासे आविष्ट होकर केवल धनका ही ध्यान करते हैं, धनके सिवा और सब कुछ उन्हें भूल जाता है ।।४१-४२।।

**एकदा व्रजनारीणां दृष्ट्वा विरहवेदनाम्।**
**उद्धवः परमः प्रीतस्ता नमस्यन्निदं जगौ ।।४३।।**

एक समय श्रीउद्धवजीने व्रज-नारियोंकी विरह-वेदनाको देखकर बड़े प्रसन्न हो उनको प्रणाम करते हुए यह उद्गार प्रकट किया था—।।४३।।

**'अहो यूयं स्म पूर्णार्था भवत्यो लोकपूजिताः।**
**वासुदेवे भगवति यासामित्यर्पितं मनः ।।४४।।**

'हे व्रजदेवियो ! आप सब पूर्णार्थ हो गयीं—आपके सारे मनोरथ सदाके लिये सफल हो गये। आप सम्पूर्ण जगत्के द्वारा पूजित एवं वन्दनीय हैं ; क्योंकि आपका मन इस प्रकार श्रीवासुदेवभगवान् में समर्पित हो रहा है ।।४४।।

**सर्वात्मभावोऽधिकृतो भवतीनामधोक्षजे ।**
**विरहेण महाभागा महान्मेऽनुग्रहः कृतः' ।।४५।।**

बड़भागिनी व्रजसुन्दरियो ! जिनका स्वरूप निरूपण करते-करते मन-इन्द्रियाँ थक जाती हैं, उन्हीं श्रीकृष्णके प्रति सम्पूर्ण इन्द्रियोंद्वारा की जानेवाली भावनापर आपने पूर्ण अधिकार प्राप्त कर लिया है। आपने इस विरह-भावको प्रकट करके मुझपर बड़ा अनुग्रह किया है' ।।४५।।

**विरहस्त्वेष प्रेष्ठस्य संयोगसुखवर्धकः ।**
**यथा हरीतकीचूर्णं माधुर्यव्यञ्जकं ह्यपाम् ।।४६।।**

यह विरह प्यारेके संयोग-सुखको उसी तरह बढ़ानेवाला होता है, जैसे हरीतकी-चूर्ण जलके मिठासको (अधिक रूपमें) व्यक्त करता है ।।४६।।

**प्रेयसो या महारासे ह्यपूर्वा रसमाधुरी ।**
**विरहादनुभूता सा श्रिया सह सखीगणैः ।।४७।।**

श्रीमहारासमें हम सब सखीगणोंने श्रीराधाके साथ प्रियतमकी अपूर्व रस-माधुरीका जो अनुभव किया था, वह विरहके द्वारा ही किया था ।।४७।।

विप्र उवाच

**धन्योऽस्म्यनुगृहीतोऽस्मि श्रीगोष्ठप्रेमप्रक्रियाम् ।**
**त्वत्तः शृणोम्यहं देवि तव पादानुकम्पया ।।४८।।**

**ब्राह्मण बोला—**

देवि ! मैं धन्य हूँ। आपने मुझपर बड़ी कृपा की है। आपके चरणोंकी कृपासे ही मैं आपके श्रीमुखसे श्रीव्रजकी प्रेम-प्रक्रिया सुन रहा हूँ ।।४८।।

**दुर्लभा श्रीमहारासरसपीयूषमाधुरी ।**
**मादृशामपि लभ्या स्यात् साधनं देवि तद्वद ।।४९।।**

हे देवि ! श्रीमहारास-रस-पीयूपकी माधुरी सर्वथा दुर्लभ है ; यह मुझ-जैसे प्राणियोंको भी प्राप्त हो सके, ऐसा कोई साधन कृपा करके बतलाइये ।।४९।।

श्रीचन्द्रोवाच

**नहि साधनतः प्राप्यं महारासरसामृतम् ।**
**श्रीश्यामाश्यामयोरत्र स्वतन्त्रा कारणं कृपा ।।५०।।**

**श्रीवृन्दाजी बोलीं—**

ब्रह्मन् ! महारास-रसामृत साधनसे प्राप्त होनेवाली वस्तु नहीं, उसकी प्राप्तिमें श्रीश्यामा-श्यामकी स्वतन्त्र (अहैतुकी) कृपा ही कारण है ॥५०॥

**क्रियाभिश्च परिश्रान्तचित्तोपरतिकारकम् ।**
**साधनं चाभिमुख्याय कारणत्वेन कल्पितम् ॥५१॥**

विधि क्रियाओंके द्वारा अत्यन्त थके हुए चित्तमें उनकी ओरसे उपरति कराने के लिये ही शास्त्रने साधनका विधान किया है। जीव श्रीभगवान्‌के अभिमुख हो—इसमें साधनकी कारणरूपसे कल्पना की गयी है ॥५१॥

**विद्यादयो गुणा राज्ञश्चाभिमुख्यप्रयोजकाः ।**
**परितोषफलं तस्य स्वतन्त्रकृपया भवेत् ॥५२॥**

विद्या आदि गुण गुणीको राजाके दरबारमें उसके सम्मुख उपस्थित कर देते हैं, परंतु पारितोषिक मिलना तो राजाकी स्वतन्त्र कृपाके ही अधीन होता है ॥५२॥

**साधनं चाभिमुख्यार्थं तव विप्र वदाम्यहम् ।**
**प्रथमं शृणुयाद्भक्तमुखाद्भागवतीं कथाम् ॥५३॥**

हे ब्राह्मण ! जिससे जीव प्रिया-प्रियतमके सम्मुख पहुँच सके, वह साधन मैं तुझे बताती हूँ। प्रथम तो भक्तके मुखसे श्रीमद्भागवतकी कथा सुने ॥५३॥

**ततः समाश्रयेद्भक्त्या रसिकं श्रोत्रियं गुरुम् ।**
**ततो नवविधां भक्तिं विविक्तवसतिं तथा ॥५४॥**

फिर भक्तिभावसे (सर्वज्ञ) श्रोत्रिय रसिक गुरुकी शरण ले। फिर नवधा भक्तिका अनुष्ठान करे। इसके बाद (श्रीवनमें) एकान्त वास करे ॥५४॥

**अथ देहानुसंधानं त्यक्त्वा रासाधिकारिताम् ।**
**आभिमुख्यं च लभते प्रेयसीप्रेयसोस्ततः ॥५५॥**

फिर 'मैं स्त्री हूँ या पुरुष' यह मायिक देहका अनुसंधान त्यागकर मनुष्य रासके अधिकारको पाता है। इसके बाद उसे श्रीप्रिय-प्रियतमके सम्मुख पहुँचनेका सौभाग्य प्राप्त होता है ॥५५॥

**तत्कृपालेशतः प्राप्य चिदानन्दमयं वपुः ।**
**लभते रासलीलाया रसपीयूषमाधुरीम् ॥५६॥**

उनके कृपालेशसे चिदानन्दमय शरीर पाकर (कृतकृत्य हुआ) रसिक जीव श्रीरासलीलाके रस-पीयूषकी माधुरीका आस्वादन करता है ॥५६॥

चिदानन्दात्मलीलाया रसास्वादस्तु प्राकृतैः ।
देहेन्द्रियासुभिः कर्तुमशक्यः सर्वथा जनैः ।।५७।।

चिदानन्दमयी लीलाके रसका आस्वादन जीव प्राकृत देह, इन्द्रिय, मन आदिसे किसी तरह नहीं कर सकता ।।५७।।

रासेश्वरीकृपा चात्र परमं कारणं मतम् ।
रासलीलारसास्वादे यतः साऽऽह्लादिनी मता ।।५८।।

रासलीला-रसास्वादनमें रासेश्वरी श्रीराधाकी कृपाको ही परम कारण माना गया है ; क्योंकि वे स्वयं आह्लादिनी शक्ति हैं ।।५८।।

महोन्मादकतापूर्णा रासलीला हरेरपि ।
विमोहिनी वामनोक्तं प्रमाणं श्रीहरेर्वचः ।।५९।।

श्रीरासलीला महान् उन्मादकारी गुणोंसे परिपूर्ण है । यह श्रीहरिको भी मोह लेनेवाली है । इस विषयमें वामन-पुराणोक्त स्वयं श्रीहरिका वचन प्रमाण है—।।५९।।

'सन्ति यद्यपि मे प्राज्या लीलास्तास्ता मनोहराः ।
नहि जाने स्मृते रासे मनो मे कीदृशं भवेत्' ।।६०।।

'यद्यपि मेरी विभिन्न सभी लीलाएँ बहुत ही महत्वपूर्ण एवं मनोहर हैं, तथापि न जाने रासका स्मरण होते ही मेरा मन कैसा हो जाता है ।।६०।।'

इत्युक्त्वा विरता देवी श्रीचन्द्रा वाक्यमब्रवीत् ।
गह्वरागमवेलास्ति प्रेयसीप्रेयसोरियम् ।।६१।।

इतना कहकर श्रीचन्द्रादेवी (रहस्य-निरूपणसे) विरत हो ब्राह्मणसे यों बोलीं—ब्रह्मन् ! अब प्रिया-प्रियतमके गह्वरवनमें आनेका समय हो गया है ।।६१।।

व्रजामि तरसेत्युक्त्वा श्रीनिकुञ्जेष्वलीयत ।
अथ विप्रोऽपि तं देशं नत्वा स्वावासमागमत् ।।६२।।

अतः मैं शीघ्र जा रही हूँ ।' यह कहकर वे श्रीजीके निकुञ्जोमें अन्तर्हित हो गयी । ब्राह्मण भी उस स्थानको प्रणाम करके अपने निवासस्थानपर चला गया ।।६२।।

इति श्रीगह्वरगम्भीरता नाम ततीयोऽध्याय ।

# अथ चतुर्थोऽध्यायः

सुकण्ठ उवाच

सखे त्वयातिमधुरं श्रीगह्वरकथानकम्
श्रावितं कृपया ब्रूहि किमग्रे कृतवान् द्विजः

श्रीमधुकण्ठजीने कहा—

मित्रवर ! आपने गहवरवनकी बड़ी मधुर कथा सुनायी। अ
यह बताइये कि आगे ब्राह्मणने क्या किया ॥१॥

मधुकण्ठ उवाच

प्रत्यहं राधिकादेव्या मन्दिरप्राङ्गणे द्विजः
पठन् भागवतं भक्त्या प्रातरेवोपतिष्ठते

श्रीमधुकण्ठजी बोले—

वे ब्राह्मण बड़े भक्तिभावसे श्रीमद्भागवतका पाठ करनेके f
महलके आँगनमें प्रात काल ही आकर डट जाते थे

**तत्रानुभूतं विप्रेण श्रीकृपाहेतुकं तु यत् ।**
**हरिलीलामृतं मित्र कथयामि तवाग्रतः ।।३।।**

(सखे ! उन्हें नित्य किसी-न-किसी दिव्य लीलाका अनुभव होता था ।) श्रीराधिकादेवीके महलमें उन्हींकी कृपासे ब्राह्मणने जो हरिलीलामृतका अनुभव या रसास्वादन किया, मैं तुम्हारे समक्ष उसका वर्णन करता हूँ ।।३।।

**भावनायां तु लीलानां या स्फूर्तिर्जायते हृदि ।**
**साक्षात्कारोऽथवा तत्तु कृपाया लक्षणं परम् ।।४।।**

भावनाकी अवस्थामें (प्रेमीके हृदयमें) जो लीलाओंकी स्फूर्ति होती है अथवा प्रिय-प्रियतमकी उन लीलाओंका जो साक्षात्कार होता है, वह सब श्रीजीकी कृपाका उत्तम लक्षण है ।।४।।

**विनानुभूतिं भक्तानां कथं स्यात्प्राणधारणम् ।**
**परिपाकस्तथा वृद्धिर्भक्तेरपि न सम्भवेत् ।।५।।**

लीलाओंका अनुभव या आस्वादन किये बिना भक्तजन कैसे प्राण-धारण कर सकते हैं ? उसके बिना भक्तिका परिपाक एवं वृद्धि भी तो सम्भव नहीं है ।।५।।

**एकदा पठतस्तस्य मुहूर्तार्धे गतेऽग्रतः ।**
**मातुरङ्कगतो बालो गोपालो दर्शनं गतः ।।६।।**

एक दिन श्रीमद्भागवतका पाठ करते हुए ब्राह्मणको आधा मुहूर्त बीतते-बीतते अपने सामने ही श्रीयशोदा मैयाकी गोदमें श्रीबाल-गोपालका दर्शन हुआ ।।६।।

**स चैकहायनो मातुस्तथा गोपस्य शिक्षया ।**
**प्रणाममेकहस्तेन कृतवान् विप्रसम्मुखे ।।७।।**

उनकी आयु एक वर्षकी थी । उन्होंने मैया और किसी गोपके सिखानेसे ब्राह्मणके सम्मुख एक हाथ उठाकर प्रणाम किया ।।७।।

**प्रोवाच भाग्यवान्विप्रो जाताह्लादो महामनाः ।**
**जयो जयोऽस्तु लाल्यस्य जयो लाल्यस्य सर्वदा ।।८।।**

यह देख परम भाग्यवान् महामना ब्राह्मणको बड़ी प्रसन्नता हुई । वे सहसा बोल उठे—जय हो, जय हो लाला की ! लालजीकी सदा ही जय हो ! ! ८।।

**ततश्चान्तर्हिते तस्मिन् विप्रो विस्मितमानसः ।**
**चिन्तयामास तस्यैकहस्तत· प्रणते· फलम् ।।९।।**

थोड़ी देरके बाद श्रीलालजी अन्तर्धान हो गये। तब ब्राह्मणके मनमें बड़ा विस्मय हुआ। वे सोचने लगे कि एक हाथसे प्रणाम करनेका क्या प्रयोजन है (शास्त्रमें तो एक हाथका प्रणाम निन्दित माना गया है) ॥९॥

**एतस्मिन्नन्तरे देव्या राधायाः सेविकागणे।**
**परस्परं विवादोऽभूदतिविस्मयकारकः ॥१०॥**

इसी बीचमें श्रीराधादेवी और उनकी दासियाँ प्रकट हुईं। उन दासियोंमें परस्पर विवाद होने लगा, जो अत्यन्त आश्चर्यजनक जान पड़ा ॥१०॥

**परं श्रीस्वामिनी तासां विवादेऽपि प्रसीदति।**
**सुविस्मितोऽभवद् विप्रः प्रसन्ना स्वामिनी कथम् ॥११॥**

परन्तु उनमें विवाद होनेपर भी श्रीस्वामिनी राधा प्रसन्न हो रही थीं। ब्राह्मण बहुत विस्मित हुए कि स्वामिनी प्रसन्न क्यों हो रही हैं ॥११॥

**चिन्तयित्वाचिरं सर्वं सहसाधिजगाम ह।**
**लीला गोपालचन्द्रेण मम मोहाय कल्पिता ॥१२॥**

थोड़ी देर विचार करनेपर सहसा सब कुछ (उनकी) समझमें आ गया। (वे मन-ही-मन कहने लगे—) 'मुझे मोहित करनेके लिये श्रीगोपालचन्द्रने ही इस लीलाकी कल्पना की है ॥१२॥

**अश्रद्धां यत् सखीवर्गे कुर्यात् कलहदर्शनात्।**
**न तदा श्रीसभायां मे कृत्यानि कथयिष्यति ॥१३॥**

'क्योंकि' उन्होंने सोचा होगा—कलह देखकर यह ब्राह्मण श्रीजीकी सखियोंके प्रति अश्रद्धा कर बैठेगा। फिर तो यह श्रीजीकी सभामें मेरी करतूतोंका वर्णन नहीं करेगा' ॥१३॥

**तस्माच्छ्रीलालचन्द्रस्य कौटिल्यात्सर्वदा मया।**
**आत्मा सुरक्षणीयो हि तल्लीलातिविमोहिनी ॥१४॥**

यह बात ध्यानमें आते ही उन्होंने निश्चय किया कि मुझे श्रीलालजीकी कुटिल चेष्टाओंसे सदा ही अपनी रक्षा करनी चाहिये, क्योंकि इनकी लीला महामोहिनी है ॥१४॥

**अयं प्रेमविलासो हि कलहः श्रीसखीगणे।**
**[illegible] ॥१५॥**

श्रीराधाके सखीगणोंमें जो कलह हुआ है, यह तो उनका प्रेम-विलासमात्र है। ये श्रीप्रिया और प्रियतम दोनों ही इस प्रकारके विलासमय कलहके प्रेमी है ॥१५॥

**मानलीलारसास्वादः कथं स्यात् कलहं विना।**
**तथा सखीगणश्चापि यथा राजा तथा प्रजाः ॥१६॥**

• बिना कलहके मानलीलाका रसास्वादन कैसे हो सकता है। और सखीगण भी कलहसे प्रसन्न ही होते है ; क्योकि जैसा राजा, वैसी प्रजा' ॥१६॥

**सखीनां पादपद्मेषु विचार्यैवं द्विजोत्तमः।**
**पूर्वतोऽप्यधिकां श्रद्धां चकार प्रेमविह्वलः ॥१७॥**

इस प्रकार विचार करके वे श्रेष्ठ ब्राह्मण प्रेमसे विह्वल होकर सखियोंके (पावन) पादपद्मोंमें पहलेसे भी अधिक श्रद्धा करने लगे ॥१७॥

**अथान्यदिवसे पाठासक्तविप्रस्य पुस्तकम्।**
**आरुह्य शिशुगोपालः क्रीडति स्म यथासुखम् ॥१८॥**

इसके बाद किसी दूसरे दिन श्रीमद्भागवत-पाठमें तन्मय हुए ब्राह्मणकी उस पुस्तकपर चढ़कर श्रीबालमूर्ति गोपाल उसके ऊपर बैठ गये और अपनी मौजसे खेलने लगे ॥१८॥

**दृष्ट्वा सुकौतुकं तस्य मुहूर्तार्धमभूद् द्विजः।**
**निश्चेष्टो बालचापल्यामृतास्वादननिर्वृतः ॥१९॥**

गोपालजीके इस सुन्दर कौतुकको देखकर उनके बाल-चापल्यके रसका आस्वादन करके आनन्दमग्न हुए ब्राह्मण एक घड़ीतक निश्चेष्ट रहे ॥१९॥

**ततश्चान्तर्हितो बालो गोपालोऽथ पुनः क्षणात्।**
**पौगण्डवयसा युक्तो वयस्यैर्बालकैर्युतः ॥२०॥**
**संकीर्णवीथ्या अग्रे हि गिरिप्रान्ते अदृश्यत।**
**परिश्रान्तस्य यो भ्रातुर्बलभद्रस्य यत्नतः ॥२१॥**
**शय्यां किसलयैः कुर्वन् सखीन् किमपि भाषते।**
**दृष्ट्वा द्विजं शनैः कश्चित् सखा तेन सुशिक्षितः ॥२२॥**
**आगत्य सविधे विप्रमिदं वचनमब्रवीत्।**
**अहो विप्र न ते कार्यं श्रियो मन्दिरतो भवेत ॥२३॥**

तत्पश्चात् शिशुरूपधारी श्रीगोपाल अन्तर्धान हो गये। फिर एक क्षणके बाद वे पौगण्ड (दस वर्षकी) अवस्थाके होकर गिरिप्रान्तमें साँकरी गलीके सामने समवयस्क सखाओंके साथ दिखायी दिये। वे उस समय अपने थके-माँदे भाई श्रीबलभद्रजीकी सेवाके लिये—उनकी थकावट दूर करनेके लिये, वृक्षोंके कोमल पल्लवोंसे शय्याकी रचना करते हुए सखाओंसे कुछ बातें भी करते जाते थे। ब्राह्मणको देखकर एक सखा, जिसे उन्होंने (पहलेसे) खूब पट्टी पढ़ा रखी थी, चुपचाप ब्राह्मणके समीप आया और उनसे इस प्रकार बोला—"ब्राह्मण देवता! श्रीजीके महलमें तुम्हारा कार्य नहीं होनेका ॥२०–२३॥

**वृथा श्रमस्तवास्त्यत्र बलभद्रमितो व्रज।**
**श्रीभागवतसप्ताहं पठ तुष्टो भविष्यति ॥२४॥**

यहाँ तुम्हारा परिश्रम करना व्यर्थ है। यहाँसे तुम श्रीबलदाऊजीके यहाँ चले जाओ। वहीं तुम श्रीमद्भागवतका सप्ताह पाठ करो। इससे वे प्रसन्न हो जायँगे ॥२४॥

**ज्येष्ठः श्रेष्ठो दयालुश्च प्रजापाल इतीरितः।**
**कृपया तस्य सुलभं विप्र वृन्दावनं तव ॥२५॥**

"श्रीदाऊजी सर्वश्रेष्ठ एवं दयालु हैं। श्रीकृष्णके बड़े भाई हैं। उन्हें सब कोई 'प्रजापाल' (व्रजका राजा) कहते हैं। हे ब्राह्मण! उनकी कृपासे तुम्हें श्रीवृन्दावन-वास सुलभ हो जायगा ॥२५॥"

**इति सख्युर्वचः श्रुत्वा किंकर्त्तव्यविमोहितः।**
**रुरोद सुभृशं विप्रः पश्यञ्छून्यमिदं जगत् ॥२६॥**

सखाके इस वचनको सुनकर ब्राह्मण किंकर्त्तव्यविमूढ़ हो गया। उसे यह संसार सूना दिखायी देने लगा। वह फूट-फूट कर रोने लगा ॥२६॥

**ततोऽतिदुःखितं विप्रं दयालुरपरः सखा।**
**बोधयित्वाब्रवीद्वाक्यं वृथा किं खिद्यसे द्विज ॥२७॥**

ब्राह्मणको अत्यन्त दुःखित देख एक दूसरा दयालु सखा (उनके पास आकर) उन्हें समझाने लगा और बोला—'हे ब्राह्मण! तुम व्यर्थ दुखी क्यों हो रहे हो ॥२७॥

**वञ्चनेयं कृता विप्र तव कृष्णेन कौतुकात्।**
**बलभद्रः सदा कृष्णप्रेमासवमदान्वितः ॥२८॥**

'श्रीकृष्ण बड़े कौतुकी हैं' उन्होंने विनोदके लिये तुम्हें ठगनेकी चेष्टा की है। [illegible] तो सदा [illegible] मदिरा पीकर मतवाले हुए रहते हैं ॥२८॥

**स्वात्मानमपि नो वेद कृष्णाधीनश्च सर्वदा।**
**यशोदा रोहिणी श्रीमान् व्रजेन्द्रो व्रजवासिनः ॥२९॥**
**सर्वेऽपि कृष्णवशगाः काष्ठपुत्तलिकोपमाः।**
**कृष्णवात्सल्यसूत्रान्तःसंनद्धाः संचरन्ति ते ॥३०॥**

'उन्हें तो अपने आपकी भी सुध-बुध नहीं रहती। वे सदा श्रीकृष्णके अधीन रहते हैं। श्रीयशोदा, श्रीरोहिणीजी, श्रीव्रजराज (नन्द बाबा) और व्रजवासी—ये सब-के-सब श्रीकृष्णके अधीन हैं। वे अन्तरमें श्रीकृष्णके वात्सल्य-सूत्रमें बँधे रहकर कठपुतलियोंकी भाँति नाचते या चलते-फिरते रहते हैं ॥२९-३०॥

**एकैव राधिका देवी श्रीकृष्णवशकारिणी।**
**स्वाधीनपतिका प्रोक्तासावेव शरणं तव ॥३१॥**

'एकमात्र श्रीराधिका देवी ही ऐसी हैं, जो श्रीकृष्णको वशमें करनेकी शक्ति रखती हैं (श्रीकृष्णको सदा अपने अधीन रखनेके कारण ही) वे 'स्वाधीनपतिका' कही गयी हैं। वे ही तुम्हें आश्रय दे सकती हैं ॥३१॥

**तस्या बलाश्रयाद्विप्रो मां चापि वशमानयेत्।**
**तस्मात्ते वञ्चनानेन कृता खिद्यस्व मा द्विज ॥३२॥**

हे ब्राह्मण! (तुम्हें एक गुप्त बात बता रहा हूँ, सुनो)—श्रीकृष्णको भय है कि यह ब्राह्मण श्रीजीके बलका आश्रय लेकर मुझे भी वशमें कर लेगा। इसीसे इन्होंने तुम्हें ठगने की चेष्टा की है। अतः तुम खेद मत करो ॥३२॥

**मान्यत्र व्रज ते राधामन्दिरादेव सर्वथा।**
**सखीगणप्रसादेन प्रसादाप्तिर्भविष्यति ॥३३॥**

'तुम दूसरी जगह न जाओ। सखीजनोंकी कृपासे तुम्हे श्रीराधाके महलसे ही सर्वथा प्रसन्नताकी प्राप्ति होगी' ॥३३॥

**इत्युक्त्वान्तर्हिते तस्मिन् बलभद्रसुहृत् परः।**
**प्रीत्या दत्वा पयःपिण्डे समाश्वासितवान् द्विजम् ॥३४॥**

यह कहकर वह सखा अन्तर्धान हो गया। इसके बाद दूसरा बलभद्रका सखा आया। उसने प्रेमसे प्रसादके दो पेड़े देकर ब्राह्मणको सान्त्वना दी ॥३४॥

**भाग्येन भूयसा देवीं श्रियं शरणमागतः।**
**पठ भागवतं भक्त्या इयं सर्वव्रजाधिपा ॥३५॥**

(वह बोला)—"ब्राह्मण ! (तुम बड़े भाग्यशाली हो,) महान् सौभाग्यसे ही तुमने (अशरण-शरण) श्रीजीकी शरणका वरण किया है। ये ही समस्त व्रजकी अधीश्वरी है। तुम (इनकी ही प्रसन्नताके लिये) भक्तिभावसे श्रीभागवतका पाठ करो ॥३५॥

**रामकृष्णादयः सर्वे वयमस्याः सभागताः ।**
**जयाशिषा वर्धयन्तस्तिष्ठामो बद्धपाणयः ॥३६॥**

"श्रीराम-कृष्ण आदि हम सभी सखा इनकी सभामें जाकर जय-जयकार करते और आसीस देते हुए हाथ जोड़कर खड़े होते हैं ॥३६॥

**श्रीराधाराधनादेव कृष्णोऽप्येष प्रसीदति ।**
**प्रोक्ता बृहद्गौतमीये तस्याः कृष्णस्वरूपता ॥३७॥**

"श्रीराधाकी आराधना करनेसे ही ये श्रीकृष्ण भी प्रसन्न होते हैं। बृहद्-गौतमीय तन्त्रमें श्रीराधाको श्रीकृष्णका स्वरूप कहा गया है—॥३७॥

**'देवी कृष्णमयी प्रोक्ता राधिका परदेवता ।**
**सर्वलक्ष्मीमयी सर्वकान्तिः सम्मोहिनी परा' ॥३८॥**

'देवी श्रीराधिका श्रीकृष्णस्वरूपा कही गयी हैं। वे सबसे बड़ी देवता हैं। सर्वलक्ष्मीमयी, सर्वकान्तिरूपा, सम्मोहिनी पराशक्ति हैं' " ॥३८॥

**इत्युक्त्वान्तर्हिते सख्यौ श्रीप्रसादमहोत्सवे ।**
**प्रसादं बुभुजे प्रेम्णा सखीनामाज्ञया द्विजः ॥३९॥**

यह कहकर सखा अन्तर्धान हो गया। तब ब्राह्मणने श्रीजीके प्रसाद-महोत्सवमें सम्मिलित हो सखियोंकी आज्ञासे प्रेमपूर्वक प्रसाद पाया ॥३९॥

**अपृच्छदेकदा विप्रो भो सख्यो युष्मदीश्वरी ।**
**प्रिया श्रीराधिका देवी प्रेष्ठगेहं न गच्छति ॥४०॥**

एक बार ब्राह्मणने पूछा—'सखियो ! आपकी स्वामिनी प्यारी श्रीराधा देवी क्या कभी प्रियतमके घर नहीं जातीं ? ॥४०॥

**सर्वदैव निवासोऽस्या बृहत्सानुपुरे कथम् ।**
**श्रुत्वोचुस्तास्ततो विप्रं लाल्या श्रीवार्षभानवी ॥४१॥**

'बरसानेमें ही इनका नित्य निवास क्यों है ?' यह सुनकर वे सखियाँ ब्राह्मणसे बोलीं—'ये वृषभान बाबाकी लाडिली बेटी है ॥४१॥

लालनप्रियताहेतोः पितृगेहं न मुञ्चति ।
लाल्या सर्वव्रजस्येयं प्राणपोष्यातिवल्लभा ।।४२।।

'लाड़-प्यारके कारण ही ये पिताके घरको नहीं छोड़तीं । (केवल पिताकी ही नहीं), ये सम्पूर्ण व्रजमण्डलकी लाड़िली हैं, प्राणोंसे भी बढ़कर पोषणके योग्य और प्राणोंसे भी अधिक प्यारी हैं ।।४२।।

लालनं भानुनगरादन्यत्र नहि तादृशम् ।
प्रेष्ठस्तु सर्वदा वश्यो भुजाङ्गदमिव स्थितः ।।४३।।

'वृषभानुनगर—बरसानेसे बाहर दूसरी जगह इन्हें वैसा लाड़-प्यार नहीं सुलभ होता । इनके प्रियतम तो बाँहके बाजूबंदकी भाँति सदा इनके अधीन रहते और इनकी शोभा बढ़ाते हैं ।।४३।।

न कदापि परित्यज्य क्षणमन्यत्र तिष्ठति ।
तृतीयायां शुक्लपक्षे श्रावणस्य महोत्सवे ।।४४।।
सखीरूपधरो मध्ये सखीनां सेवते श्रियम् ।
स्वयमारात्रिकं देव्याः कुरुते स सखीगणैः ।।४५।।

'वे कभी इन्हें छोड़कर क्षणभर भी अन्यत्र नहीं ठहरते । श्रावणके महोत्सवमें शुक्लपक्षकी तृतीयाके दिन वे सखीका रूप धारण करके सखियोंके ही बीचमें स्थित हो श्रीजीकी सेवा करते हैं, सखीगणोंके साथ स्वयं श्रीराधारानीकी आरती उतारते हैं ।।४४-४५।।

एवमेव सदा देव्या उत्सवेषु विशेषतः ।
लाल्यमानां श्रियं दृष्ट्वा कृतार्थस्त्वं भविष्यसि ।।४६।।

'इसी प्रकार सदा, विशेषतः देवीके उत्सवोंके समय श्यामसुन्दरके द्वारा की गयी श्रीराधाके लाड़-प्यारकी लीला देखकर तुम कृतार्थ हो जाओगे ।।४६।।'

श्रुत्वातिमधुरं विप्रः श्रीलाल्यालालनं मुदा ।
सखीमुवाच शनकैर्देवि देव्याः कदाप्यहम् ।।४७।।
श्रियो लघुतरां सेवां कर्तुमर्हामि कामपि ।
ओमिति प्राह मुदिता भावं दृष्ट्वा द्विजस्य सा ।।४८।।
दोलोत्सवसमारम्भे श्रीप्रिया मेन्धिकां शुभाम् ।
धारयिष्यति तां सेवां विप्र कर्तुं त्वमर्हसि ।।४९।।

(प्रियतम द्वारा किये गये) श्रीलाड़िलीके मधुर लाड़-प्यारकी बात सुनकर ब्राह्मणने आनन्दसे विह्वल हो धीरेसे सखीसे पूछा—'देवि ! क्या मैं भी कभी श्रीदेवीकी कोई छोटी-सी सेवा करने योग्य हो सकता हूँ ?' ब्राह्मणके भावको देखकर सखी प्रसन्न हो बोली—'हाँ, (श्रावणशुक्ला द्वितीयाको) दोलोत्सव (झूलन) के आरम्भमें श्रीप्रियाजी मेहदी धारण करेंगी। हे ब्राह्मण ! तू उस सेवाको कर सकता है' ॥४७—४९॥

**स्वहस्तेनेति पृष्टा सा सरोषमवदद्वचः ।**
**अहो किं श्रीकरस्पर्शसाहसं कर्तुमिच्छसि ॥५०॥**
**स्वयं श्रीललिता देवी प्रियायाः पाणिरञ्जनम् ।**
**करोति निशि तस्यास्त्वं धृष्ट सौभाग्यमिच्छसि ॥५१॥**

'क्या अपने हाथसे कर सकता हूँ ?'—यह पूछनेपर सखी रोषपूर्वक बोली—'अरे ढीठ ! क्या तू श्रीजीके कर-स्पर्शका साहस करना चाहता है ? ओ धृष्ट ! श्रीप्रियाजीका पाणिरञ्जन तो स्वयं श्रीललिता देवी करती हैं—वह भी रातमें (श्रीप्रियाजीके सो जानेपर)। तू श्रीललिताजीके सौभाग्यको हस्तगत करना चाहता है ?' ॥५०-५१॥

**अपराधिनमात्मानं मत्वावनतमस्तकः ।**
**सखीं प्रसादयन् विप्रो वाक्यमेतदुवाच ह ॥५२॥**

ब्राह्मणने अपनेको अपराधी मानकर सिर झुका लिया और सखीको प्रसन्न करनेके लिये यह बात कही—॥५२॥

**दास्यामि भवतीहस्ते प्रियायै मेन्धिकां शुभाम् ।**
**भवत्या कृपया देव्यै ललितायै प्रदीयताम् ॥५३॥**

'मैं आपके हाथमें श्रीप्रियाजीके कर-कमलोंको रँगनेके लिये माङ्गलिक मेंहदी दे दूँगा। (फिर) आप कृपा करके श्रीललिता देवीको दे दें ॥५३॥

**प्रियाया दूरतो दृष्ट्वा रञ्जितमानं कराब्जयोः ।**
**मोदिष्येऽतितरां देवि क्षमस्वाद्यमजानतः ॥५४॥**

'देवि ! मैं तो दूरसे ही श्रीजीके श्रीकर-कमलोंकी लाली देखकर अतिशय सुख मानूँगा। मुझसे अनजानमें जो अपराध बन गया है, उसे आप क्षमा कर दें' ॥५४॥

**ततोऽतिप्रणयाद् विप्रः सख्याः श्रीपादसंनिधौ ।**
**निवेदयामास मुदा नत्वा ५५**

इस प्रार्थनाके बाद उस ब्राह्मणने श्रीजीके चरणोंके निकट अत्यन्त प्रेमपूर्वक प्रणाम करके आनन्दसे भरकर सखीद्वारा श्रीप्रियाजीके कर-कमलोंके लिये मेंहदी निवेदन की ॥५५॥

अथैकदा भ्रमन् विप्रो दानलीलास्थलीं गतः ।
ददर्श कर्परान् भूम्यौ चिन्तयामास मानसे ॥५६॥

इसके पश्चात् एक दिन ब्राह्मण घूमते-घूमते दानलीला-स्थलीपर गये । (वहाँ) उन्होंने भूमिपर पड़े हुए कुछ खपड़े देखे और मन-ही-मन इस प्रकार विचार किया—॥५६॥

अहो गोपालचन्द्रेण पीत्वा गोरसमुज्झिताः ।
कर्परा भग्नपात्राणामिमे नास्त्यत्र संशयः ॥५७॥

'अहो ! श्रीगोपालचन्द्रने गोरस पान करके ये फेंक रखे हैं । इसमें संदेह नहीं कि उनके द्वारा फोड़े गये पात्रों (मटकों या हाँड़ियों) के ही ये खपड़े हैं ॥५७॥

लीढा हि जिह्वया तस्य क्लिन्ना लालारसामृतैः ।
ततोऽतिहर्षतश्चैकं कर्परं मूर्ध्नि संदधे ॥५८॥

'गोपालजीने इन्हें अपनी जिह्वासे चाटा होगा और उसकी लारके रसामृतसे ये भीगे हुए होंगे—यह सोचकर ब्राह्मणने बड़े हर्षसे एक खपड़ेको (अपने सिरके वस्त्रमें बाँधकर) सिरपर धारण कर लिया ॥५८॥

गृहीत्वा कर्परं प्रीत्या द्विजः श्रीमन्दिरं गतः ।
प्रविशन्नेव गोपालं ददर्शोत्सङ्गलालितम् ॥५९॥
हसन्तं प्रणमन्तं च मातॄणामनुशिक्षया ।
अभ्यनन्दत्तमाशीर्भिर्मधुरं लाल्यसुन्दरम् ॥६०॥

प्रेमसे उस खपड़ेको लेकर ब्राह्मण श्रीजीके महलमें पहुँचे । वहाँ प्रवेश करते ही उन्होंने देखा कि गोपालजी माताओंकी गोदमें बैठकर लाड़-प्यारका सुख ले रहे हैं और उनके सिखानेसे उन्हें (ब्राह्मणको) हँस-हँसकर प्रणाम कर रहे हैं । ब्राह्मणने मधुर-मनोहर परम सुन्दर लालाका आशीर्वादोंसे अभिनन्दन करते हुए कहा—॥५९-६०॥

जयो जयोऽस्तु लाल्यस्य जयो लाल्यस्य सर्वदा ।
आरात्तिकावलोकाय गतः श्रीपादसंनिधौ ॥६१॥

'जय हो ! जय हो !! लालजीकी सदा ही जय हो'!!! (फिर) वे आरतीके दर्शनके लिये श्रीजीके [illegible] संनिधिमें गये ॥६१॥

तत्र श्रीललितादेवी स्वयं सेवापरायणा।
महाप्रसादं श्रीदेव्याः पुष्पमालां सखीकरात् ॥६२॥
प्रेषयामास विप्राय कृपया दीनवत्सला।
कण्ठे निधाय तां मालां विप्रो हृष्टतनूरुहः ॥६३॥

वहाँ (उस दिन) स्वयं श्रीललिता देवी सेवा कर रही थीं। दीनवत्सला श्रीललिताने कृपा करके श्रीजीकी महाप्रसादी पुष्पमाला सखीद्वारा ब्राह्मणके लिये भेजी। उस मालाको कण्ठमें धारण करके ब्राह्मण रोमाञ्चित हो गये ॥६२-६३॥

अपूर्वां माधुरीं कांचिदन्वभूदश्रुलोचनः।
प्रणम्य पूर्ववत्प्रीत्या पठन् भागवतं द्विजः ॥६४॥

उन्हें किसी अपूर्व रस-माधुरीका अनुभव हुआ। उनके नेत्रोंसे अश्रुपात होने लगा। श्रीजीको प्रणाम करके वे ब्राह्मण देवता पूर्ववत् प्रेमसे श्रीमद्भागवतका पाठ करने लगे ॥६४॥

चित्ते ह्यचिन्तयत्कृष्णो लेढि किं कर्परानपि।
गोरसाम्भोनिधौ जातो व्रजे व्रजपनन्दनः ॥६५॥

उस समय वे मन-ही-मन सोच रहे थे कि 'क्या श्रीकृष्ण इन खपड़ोंको भी चाटते हैं? वे तो गोरसके समुद्र व्रजमें उत्पन्न हुए हैं। साक्षात् व्रजराजके वे लाड़ले हैं ॥॥६५॥

यशोदाप्राणपोष्यश्च न लिह्यात् कर्परानसौ।
एवं ध्यायत उत्सङ्गे तस्य गोपाल आगतः ॥६६॥

'यशोदा मैया अपने प्राणोंसे भी अधिक प्यार करके उनका पोषण करती हैं। ऐसे श्रीकृष्ण कभी खपडे नहीं चाट सकते।' इस प्रकार ध्यान करते ही उनकी गोदमें गोपालजी आकर बैठ गये ॥६६॥

तदङ्गसङ्गसर्वस्वानन्दसाररसं पिबन्।
निश्चेष्टोऽभूदसौ विप्रो मुहूर्तार्धमनन्यधीः ॥६७॥

उनके अङ्ग-सङ्गके द्वारा सम्पूर्ण रूपमें प्राप्त आनन्द-सिन्धुके सारभूत रसका पान करते हुए ब्राह्मण देवता एक घड़ीतक निश्चेष्ट बैठे रहे। उनके मनमें दूसरी किसी वृत्तिका उदय नहीं हुआ ॥६७॥

तत उत्सङ्ग एवास्य गोपालमुखतोऽपतत्।
कर्परो लिह्यमानो हि लालामृतरसाप्लुत ॥६८॥

थोड़ी देरमें उनकी गोदमें ही श्रीगोपालके मुखसे लारके अमृत रससे भीगा हुआ तथा उन्हींके द्वारा चाटा जाता हुआ खपड़ा गिरा ॥६८॥

**शिरस्याधाय तं प्रेम्णा द्राक्षाफलसमाकृति ।**
**प्रमुमोदोत्तरं मत्वा लेढ्यसौ कर्परानिति ॥६९॥**

शुष्क द्राक्षाफल (मुनक्का) के समान आकारवाले उस खपड़ेको ब्राह्मणने बड़े प्रेमसे सिरपर रख लिया । वे अपनी आशङ्काके उत्तररूपमें यह जानकर बहुत प्रसन्न हुए कि श्रीगोपालजी (अपने प्रेमियोंके प्रेममय गोरससे सने हुए) खपड़ोंको भी चाट लेते हैं ॥६९॥

**अथ चान्तर्हिते तस्मिन् गोपाले लाल्यसुन्दरे ।**
**श्रीमन्दिराद्ययौ विप्रः श्रीप्रसादकृताशनः ॥७०॥**

तत्पश्चात् परम सुन्दर गोपाललालजी अन्तर्धान हो गये । फिर ब्राह्मण भी श्रीजीके महलमें प्रसाद पाकर महलके बाहर चले आये ॥७०॥

**एकदा विचरन्विप्रो रुदन्तं नन्दनन्दनम् ।**
**श्रीगह्वरवने दृष्ट्वा करुणाक्रान्तमानसः ॥७१॥**

एक दिन विचरते हुए वे ब्राह्मण गह्वरवनमें पहुँचे । वहाँ उन्होंने देखा—श्रीनन्दनन्दन रो रहे हैं । तब उनके मनमें बड़ी दया आयी ॥७१॥

**प्रसादयितुमारब्धः किमर्थं लाल्य रोदिषि ।**
**ममापराधः कोऽप्यस्ति रुष्टस्तेनैव रोदिषि ॥७२॥**

वे उन्हें मनानेकी चेष्टा करने लगे और बोले—'लाला ! तुम क्यों रोते हो ? क्या मुझसे कोई अपराध हो गया है, जिससे रूठकर तुम रो रहे हो ? ॥७२॥

**प्रतीकारं करोम्यस्य स्फुटं किं नैव भाषसे ।**
**केन तेऽपकृतं वत्सोत्सङ्गमागत्य तद्वद ॥७३॥**

'स्पष्ट क्यों नही बताते, जिसमे मैं उसका कोई प्रतिकार करूँ ? वत्स ! मेरी गोदमें आकर बताओ, किसने तुम्हारा अपराध किया है ?' ॥७३॥

**एवं द्विजवचः श्रुत्वा क्रन्दन्तं पूर्वतोऽधिकम् ।**
**दृष्ट्वा कपटमेवात्र ज्ञात्वा च तमथाब्रवीत् ॥७४॥**

ब्राह्मणके ऐसे वचन सुनकर लाला कन्हैया पहलेसे भी अधिक रोने लगा । यह देख ब्राह्मण ताड़ गये कि लालाके इस रोनेमे कपटमात्र कारण है । फिर तो वे तुरत कन्हैया से कहने लगे ७४

**अहो चपल कापट्यादेव ते रोदनं मतम् ।**
**श्रीचन्द्रा तव जानाति मायां मोहन मोहिनीम् ।।७५।।**
**गत्वा ब्रवीमि तामेव त्वमुच्चैः कुरु रोदनम् ।**
**श्रुत्वा विप्रवचोऽङ्गुष्ठं दूरादेव प्रदर्शयन् ।।७६।।**
**विकुर्वन्नाननं तिर्यक् प्रेक्षते स्म हसन्मुहुः ।**
**तस्य तच्चापलं वीक्ष्य रुचिरं भाग्यवान् द्विजः ।।७७।।**
**महानन्दाम्बुधौ मग्नो गोपालोऽन्तर्हितस्तदा ।**
**अथैकदा व्रजन्मार्गे यशोदोत्सङ्गलालितम् ।।७८।।**
**दृष्ट्वा लाल्यवरं विप्रो मनस्येतदचिन्तयत् ।**
**स्वाङ्क आदाय गोपालं व्रजामि श्रीनिवेशनम् ।।७९।।**

'चपल कन्हैया ! यह तुम्हारा रोना-धोना कपटकी ही लीला है—यह बात मेरी समझमें आ गयी है। मोहन ! तुम्हारी मोहिनी मायाको श्रीचन्द्रा सखी खूब जानती है। उसीसे जाकर मैं कहता हूँ। तुम और भी उच्च स्वरसे रोते रहो।' ब्राह्मणकी यह बात सुनकर दूरसे ही अँगूठा दिखाते, मुँह बिगाड़ते और बार-बार हँसते हुए लालजी उन्हें टेढ़ी चितवनसे देखने लगे। श्रीलालजीकी उस मनोहर चपलताको देखकर भाग्यवान् ब्राह्मण महान् सुखके समुद्रमें डूब गये। तत्पश्चात् श्रीगोपाल अन्तर्धान हो गये। एक दिन मार्गमें जाते हुए ब्राह्मणने सर्वश्रेष्ठ लाला कन्हैयाको श्रीयशोदाकी गोदमें लाड़-प्यार पाते देखा। देखकर उन्होंने मनमें यों विचार किया—'आज मैं श्रीगोपालको गोदमें लेकर श्रीजीके महलमें जाऊँ' ।।७५-७९।।

**एवं चिन्तयतस्तस्य स्वयमेवाङ्कमागतः ।**
**तमालिङ्ग्य वहन् विप्रो विश्वाधारमविस्मितः ।।८०।।**

यों सोचते हुए ब्राह्मणकी गोदमें श्रीगोपालजी अपने-आप आ गये। जगदाधार भगवान्को हृदयसे लगाकर ले जाते हुए ब्राह्मणके मनमें तनिक भी विस्मय नहीं हुआ ।।८०।।

**अश्रमः प्राङ्गणं प्राप्तस्तदङ्गस्पर्शनिर्वृतः ।**
**प्राङ्गणादेव गोपालस्तस्योत्सङ्गाद् व्यलीयत ।।८१।।**

उनके श्रीअङ्गोंके स्पर्शसे उन्हे इतना सुख मिला कि (महलकी सीढ़ियोंपर चढ़ते हुए) ब्राह्मण महलके आँगनमें पहुँच गये, तो भी उन्हें श्रम नहीं प्रतीत हुआ। परंतु आँगनमें जाते ही गोपालजी उनकी गोदसे अन्तर्धान हो गये ८१

**परं श्रियो दक्षिणेऽयं मधुरो मुरलीधरः।**
**किशोरवयसा युक्तः कोटिकंदर्पमोहनः॥८२॥**
**दामिनीद्युतिसंसक्तनवाम्बुदमनोहरः।**
**अदृश्यत रसाम्भोधिः प्रियाप्रेमेन्दुवर्धितः॥८३॥**

फिर (थोड़ी देर बाद) वे श्रीजीके (सिंहासनपर उनके) दक्षिण भागमें विराजमान दिखायी दिये। वहाँ उनकी झाँकी बड़ी ही मधुर—आकर्षक थी। उन्होंने बाँकी अदाके साथ मुरली धारण कर रखी थी। किशोर अवस्था थी। कोटि-कोटि कंदर्पोंको मोहित करनेवाला मोहन रूप देखने ही बनता था। श्रीजीसे सटकर बैठे हुए श्यामसुन्दर विद्युत्प्रभासे आलिङ्गित नूतन मेघके समान मनको मोहे लेते थे। प्रियाजीके प्रेमरूपी पूर्णचन्द्रने रसके अगाध सिन्धुरूप श्यामसुन्दरको मानो उद्वेलित कर दिया था॥८२-८३॥

**ततो नीराजनं चक्रुः सख्यः प्रेमपरिप्लुताः।**
**स्वयं श्रीः प्रेयसो मालां प्रेषयामास संज्ञया॥८४॥**
**सखीद्वारेण विप्राय दैन्यान्मालाप्रलिप्सवे।**
**प्रसादं भूरिभाग्याय वृन्दावनकृतात्मने॥८५॥**

उस समय प्रेममें मग्न होकर सखियोंने उन युगल-किशोरकी आरती उतारी। श्रीजीने स्वयं ही सखीको संकेत करके उसके द्वारा प्यारेकी प्रसादी माला ब्राह्मणके लिये भिजवायी; क्योंकि वृन्दावनमें मन लगाये हुए वे बड़भागी ब्राह्मण दीनभावसे उस मालाको पानेकी इच्छा कर रहे थे॥८४-८५॥

**शिरस्याधाय विप्रोऽपि सफलं निजजीवनम्।**
**मेने श्रीराधिकादेव्या अहैतुक्यानुकम्पया॥८६॥**

श्रीराधिका देवीकी अहैतुकी कृपासे प्राप्त हुई उस मालाको ब्राह्मणने सिर-पर धारण किया और अपने जीवनको सफल माना॥८६॥

**अथ मध्याह्नवेलायां श्रीप्रसादमहोत्सवे।**
**पायसापूपभोगेन परितृप्तो मुदं ययौ॥८७॥**

इसके पश्चात् मध्याह्न-काल होनेपर श्रीजीके प्रसाद-महोत्सवमें खीर और मालपूआके भोग—प्रसादको पाकर वे बहुत तृप्त और प्रसन्न हुए॥८७॥

**परमप्राप्य संकेतं प्रेयसीप्रेयसोर्द्विजः।**
**... भृशम ८८**

परंतु ब्राह्मणको यह सोचकर मन में बड़ा विषाद हुआ कि मुझे श्रीवृन्दावन-वासके लिये प्रिया-प्रियतमकी ओरसे कोई संकेत या आज्ञा नहीं मिली ॥८८॥

प्रणम्य द्वारपं प्रेम्णा श्रीमद्भावनिरीक्षकम् ।
अपृच्छदतिदुःखेन का व्यवस्था प्रियोगृहे ॥८९॥
सर्वर्द्ध्युपचयोपेते निराशो याति ब्राह्मणः ।
वृन्दाटवीनिवासाय कृतायासोऽतिदूरतः ॥९०॥

ब्राह्मणने श्रीमान् भाव-निरीक्षक नामक श्रीजीके द्वारपालको प्रेमपूर्वक प्रणाम करके उनसे अत्यन्त दुःखके साथ पूछा कि 'सम्पूर्ण ऋद्धि-सिद्धियोंसे भरे हुए श्रीजीके दरबारमें कैसी (शोचनीय) व्यवस्था है कि वृन्दावन-वासके लिये आज्ञा प्राप्त करनेके उद्देश्यसे बहुत दूरसे परिश्रम करके आया हुआ यह ब्राह्मण यहाँसे निराश होकर जा रहा है ? ॥८९-९०॥

समायातोऽतिपुण्येन प्रविष्टोऽपि गृहोत्तमे ।
प्रियाप्रियतमावेतौ कथं मौनपरायणौ ॥९१॥

'मैं बड़े पुण्यसे यहाँतक आया और श्रीजीके श्रेष्ठ भवनमें मेरा प्रवेश भी हो गया (जो अति दुर्लभ था ; परंतु इसका कुछ फल नहीं दिखायी दिया) । पता नहीं, ये दोनों प्रिया-प्रियतम मेरे विषयमें मौन क्यों हो गये हैं ॥९१॥

स्वतन्त्रौ सर्वथा वीर राज्ञीराजौ श्रुतौ मया ।
वृन्दाटवी महापुण्या राजधानी मतानयोः ॥९२॥

'भैया ! मैंने तो सुना है कि ये दोनों वृन्दावनके सर्वथा स्वतन्त्र राजा-रानी हैं और महापुण्यमयी श्रीवृन्दाटवी इनकी राजधानी मानी गयी है ॥९२॥

तत्र वासाय कृतधीः समायातोऽस्मि साम्प्रतम् ।
अस्वीकृतिं स्वीकृतिं वा भाषेते कृपया न किम् ॥९३॥

'उसी वृन्दावनमें वास करनेका मैंने विचार किया है और उसीके विषयमें प्रार्थना करनेके लिये इस समय मैं यहाँ आया हूँ । अतः इस विषयमें ये दोनों कृपापूर्वक अपनी स्वीकृति या अस्वीकृति क्यों नहीं प्रकट करते ? ॥९३॥

भो द्वारप गृहस्यास्य भेदज्ञो हि भवान्खलु ।
ब्रूहि सर्वं कृपां कृत्वा यतितव्यं तथा मया ॥९४॥

'द्वारपालजी ! आप इस घरके भेदको भली-भाँति जानते हैं । कृपा करके सब बात बताइये जिससे मैं वैसा ही यत्न करूँ ॥९४

श्रीभावनिरीक्षक उवाच

**अहो विप्र त्वया प्राप्तं भूरिभाग्येन दर्शनम् ।**
**प्रेयसीप्रेयसोरत्र विषीदसि पुनः कथम् ॥९५॥**

श्रीभाव-निरीक्षक बोले—

विप्रवर ! तुमने बड़े भाग्यसे श्रीप्रिया-प्रियतमका दर्शन पा लिया है, फिर विषाद क्यों करते हो ? ॥९५॥

**संकेतननयोर्वृन्दावनवासाय दुर्लभम् ।**
**ब्रह्मेन्द्रादिभिरभ्यर्थ्य वराकस्त्वं किमिच्छसि ॥९६॥**

श्रीवृन्दावनवासके लिये (प्रार्थना करनेपर) इनका संकेत मिलना कठिन है। ब्रह्मा, इन्द्र आदि भी उसके लिये तरसते रहते हैं। फिर उसके लिये दीन हीन तुम कैसे इच्छा कर रहे हो ? ॥९६॥

**कृष्णो हि भाववशगो वृन्दारण्यं तदात्मकम् ।**
**भावादेव भवेत्प्राप्तिर्भावस्त्वासक्तितो भवेत् ॥९७॥**

यह बात निश्चित है कि श्रीकृष्ण भावके अधीन हैं। श्रीवृन्दावन श्रीकृष्णका ही स्वरूप है। भावसे ही उसकी प्राप्ति हो सकती है। और भाव होता है आसक्तिसे ॥९७॥

**उक्तमेतत्पुराविज्ञैर्ज्ञात्वापि किमु मुह्यसि ।**
**आदौ श्रद्धा ततः साधुसङ्गोऽथ भजनक्रिया ॥९८॥**

यह बात पुराणवेत्ता विद्वानोंने कही है। तुम जानकर भी क्यों मोहित हो रहे हो ? पहले श्रद्धाका उदय होता है, फिर सत्सङ्ग होता है, उसके बाद भजन बनता है ॥९८॥

**ततोऽनर्थनिवृत्तिः स्यात्ततो निष्ठा रुचिस्तथा ।**
**अथासक्तिस्ततो भावस्ततः प्रेमाभ्युदञ्चति ॥९९॥**

तत्पश्चात् पापसे निवृत्ति, फिर निष्ठा और फिर रुचि होती है—मनको भजन रुचने लगता है। फिर उसमें आसक्ति होती है—स्वयमेव (बुद्धि-संयोगके बिना भी) भजन होने लगता है। इसके बाद भाव होता है और भावके पश्चात् फिर प्रेमका अभ्युदय होता है ॥९९॥

**प्रियाप्रियतमावेतावेकात्मानौ सदा मतौ ।**
**प्रिया प्रोक्ता ॥१००॥**

ये दोनों प्रिया-प्रियतम सदा एकात्मा (एकरूप) माने जाते हैं—दोनोंके विग्रह दो होनेपर भी आत्मा एक है। प्रियतम ही प्रियतमा और प्रियतमा ही प्रियतम हैं। दोनों एकरूप ही हैं ॥१००॥

**तवोत्सङ्गमुपागत्य यदि कृष्णो न भाषते।**
**कथं प्रियाऽपि भाषेत कारणं नात्र चिन्तय ॥१०१॥**

तुम्हारी गोदमें आकर भी श्रीकृष्ण यदि नहीं बोलते तो फिर प्यारी भी क्यों बोलने लगी? इस विषयमें तुम किसी कारण (-विशेष)का विचार न करो ॥१०१॥

**तवासक्तिविवृद्ध्यर्थमनयोर्मौनसाधनम्।**
**पराऽसक्तिविनिर्धूता प्रकृतिः क्षीयते यदा ॥१०२॥**
**तदा ह्यप्राकृते भावे समुद्भूते स्वयं भवेत्।**
**वृन्दाटवीनिवासस्ते विप्र नास्त्यत्र संशयः ॥१०३॥**

तुम्हारी आसक्ति बढ़ानेके लिये ही इन दोनोंने चुप साध रखी है। विप्रवर! बढ़ी हुई आसक्तिके थपेड़ोंसे जब प्रकृति (माया)का क्षय हो जायगा, तब अप्राकृत भावके उदय होनेपर तुम्हारा श्रीवृन्दावनवास स्वयमेव सम्पन्न हो जायगा, इसमें संदेह नहीं है ॥१०२–१०३॥

**गोवर्धनो गिरिर्वृन्दावनं श्रीयमुना तथा।**
**तत्र सर्वे विहाराद्या गावो गोपाश्च गोपिकाः ॥१०४॥**
**अप्राकृता मतास्तेषां भावादनुभवो भवेत्।**
**रहस्यं कृष्णचन्द्रस्य प्रकृतेः परमुच्यते ॥१०५॥**

श्रीगोवर्धनगिरि, श्रीवृन्दावन, श्रीयमुना, यहाँके सभी लीलाविहार आदि, गौएँ और गोपियाँ—ये सभी अप्राकृत माने गये हैं। इनके अप्राकृत स्वरूप)' का भावसे (प्रेम एवं श्रद्धासे) ही अनुभव होता है। श्रीकृष्णचन्द्रका रहस्य प्रकृतिसे परे बताया जाता है ॥१०४–१०५॥

**अथ स्कन्दपुराणस्य मतमेतदनुस्मर।**
**तदा स्वरूपज्ञानं ते व्रजऽभूमेर्भविष्यति ॥१०६॥**

अबसे तुम स्कन्दपुराणके निम्नाङ्कित मतका निरन्तर चिन्तन करो, तब तुम्हें व्रजभूमिके स्वरूपका ज्ञान होगा ॥१०६॥

**प्रकृत्या खेलतस्तस्य लीलान्यैरनुभूयते।**
**यत्र र गिुणैं ॥१०७॥**

श्रीकृष्ण जब प्रकृतिके साथ खेलते हैं, उस समय दूसरे लोग भी उनकी लीलाका अनुभव करते हैं। प्रकृतिके साथ होनेवाली लीलामें ही रजोगुण, सत्त्वगुण तथा तमोगुणके द्वारा सृष्टि, स्थिति और प्रलय की घटनाएं होती हैं ॥१०७॥

**लीलैव द्विविधा तस्य वास्तवी व्यावहारिकी ।**
**वास्तवी तत्स्वसंवेद्या जीवानां व्यावहारिकी ॥१०८॥**

(इस प्रकार यह निश्चय होता है कि) भगवान् श्रीकृष्णकी लीला दो प्रकारकी होती है—एक वास्तवी और दूसरी व्यावहारिकी। वास्तवी लीलाको श्रीकृष्णके निज जन ही जान सकते हैं। साधारण जीवोंके समक्ष जो लीला प्रकट है, वह व्यावहारिकी है ॥१०८॥

**आद्यां विना द्वितीया न द्वितीया नाद्यगा क्वचित् ।**
**लोकस्य गोचरेयं तु तल्लीला व्यावहारिकी ॥१०९॥**

वास्तवी लीलाके बिना व्यावहारिकी लीलाकी सत्ता नहीं, व्यावहारिकी लीलाका वास्तवी लीलाके राज्यमें कभी प्रवेश नहीं हो सकता। जनसाधारणके सामने तो यह श्रीकृष्णकी व्यावहारिकी लीला ही होती है ॥१०९॥

**यत्र भूरादयो लोका भुवि माथुरमण्डलम् ।**
**अत्रैव व्रजभूरेषा यत्र तत्त्वं सुगोपितम् ॥११०॥**

भूलोक, भुवर्लोक और स्वर्गलोक—ये तीनों लोक व्यावहारिकी लीलाके अन्तर्गत हैं। भूलोकमें यह मथुरामण्डल है। उसीमें यह व्रजभूमि है, जहाँ भगवान् की वास्तवी रहस्य-लीला सर्वथा गुप्तरूपसे होती रहती है ॥११०॥

**भासते भावपूर्णानां कदाचिदपि सर्वतः ।**
**कदाचिद् द्वापरस्यान्ते रहोलीलाधिकारिणः ॥१११॥**
**समवेता यदात्र स्युर्यथेदानीं तदा हरिः ।**
**स्वैः सहावतरेत्स्वेषु समावेशार्थमीप्सिताः ॥११२॥**
**तदा देवादयोऽप्यन्येऽवतरन्ति समन्ततः ।**
**सर्वेषां वाञ्छितं कृत्वा हरिरन्तर्हितोऽभवत् ॥११३॥**

कभी-कभी भावपूर्ण हृदयवाले रसिक भक्तोंको वह सर्वत्र भासती है। कभी (अट्ठाईसवें) द्वापरके अन्तमें जब भगवान्की रहस्य-लीलाके अधिकारी भक्तजन यहाँ एकत्रित हो जाते हैं, जैसे कि इस समय भी कुछ काल पहले हुए थे; उस समय श्रीकृष्ण अपने अन्तरङ्ग प्रेमियोंके साथ अवतार लेते हैं। उनके

अवतारका यह प्रयोजन होता है कि रहस्य-लीलाके अधिकारी भक्तजन भी अन्तरङ्ग परिकरोंके साथ सम्मिलित होकर लीलारसका आस्वादन कर सकें। इस प्रकार जब भगवान् अवतार ग्रहण करते हैं, उस समय भगवान्के अभिमत-प्रेमी देवता, ऋषि आदि भी सब ओर अवतार लेते हैं। अभी-अभी जो अवतार हुआ था, उसमें भगवान् अपने सभी प्रेमियोंकी अभिलाषाएँ पूर्ण करके अब अन्तर्धान हो गये हैं ॥१११—११३॥

**तेनात्र त्रिविधा लोकाः स्थिताः पूर्वं न संशयः।**
**नित्यास्तल्लिप्सवश्चैव देवाद्याश्चेति भेदतः ॥११४॥**

इससे यह निश्चय हुआ कि इस व्रजभूमिमें पहले तीन प्रकारके भक्तजन उपस्थित थे, इसमें संदेह नहीं। उन तीनोंमें प्रथम तो उनकी श्रेणी है, जो भगवान्के नित्य अन्तरङ्ग पार्षद हैं—जिनका भगवान्से कभी वियोग होता ही नहीं। दूसरे वे हैं, जो एकमात्र भगवान्को ही पाना चाहते हैं—उनकी अन्तरङ्ग लीलामें प्रवेश करनेकी इच्छा रखते हैं। तीसरे वर्गमें देवता आदि आते हैं ॥११४॥

**देवाद्यास्तेषु कृष्णेन द्वारकां प्रापिताः पुरा।**
**पुनर्मौसलमार्गेण स्वाधिकारेषु योजिताः ॥११५॥**

इनमेंसे जो देवता आदिके अंशसे अवतीर्ण हुए थे, उन्हें भगवान्ने व्रजभूमिसे हटाकर पहले ही द्वारका पहुँचा दिया था। फिर भगवान् ने (ब्राह्मणके शापसे उत्पन्न) मूसलको निमित्त बनाकर यदुकुलमें अवतीर्ण देवताओंको स्वर्गलोकमें भेज दिया और पुनः अपने-अपने अधिकारपर स्थापित कर दिया ॥११५॥

**तल्लिप्सूंश्च सदा कृष्णः प्रेमानन्दैकरूपिणः।**
**विधाय स्वीयनित्येषु समावेशितवांस्तदा ॥११६॥**

जिन्हें एकमात्र भगवान्को ही पानेकी इच्छा थी, उन्हें प्रेमानन्दस्वरूप बनाकर श्रीकृष्णने उस समय सदाके लिये अपने नित्य अन्तरङ्ग पार्षदोंमें सम्मिलित कर लिया ॥११६॥

**नित्याः सर्वेऽप्ययोग्यानां दर्शनाभावतां गताः।**
**व्यावहारिकलीलास्थास्तत्र यन्नाधिकारिणः ॥११७॥**

अनधिकारियोंको श्रीकृष्णके नित्य अन्तरङ्ग परिवारका दर्शन नहीं होता; क्योंकि व्यावहारिकी लीलाके जीव उनके दर्शनके अधिकारी नहीं हैं ॥११७॥

**पश्यन्त्यत्रागतास्ते वै प्राकृतत्वं समन्ततः।**
**तस्माच्चिन्ता न ते कार्या वृन्दावननिवेशने ।।११८।।**

अतः वे इस व्रजभूमिमें आकर भी सर्वत्र प्राकृत भावको ही देखते हैं। इसलिये तुम्हें वृन्दावनवासके विषयमें चिन्ता नहीं करनी चाहिये ।।११८।।

**उत्पन्ना रुचिरासक्तिर्भावश्च क्रमतो भवेत्।**
**तदा वृन्दाटवी विप्र त्वामङ्के धारयिष्यति ।।११९।।**

रुचि तो उत्पन्न हो ही गयी है, आसक्ति और भाव भी क्रमशः हो जायँगे। ब्रह्मन्! उस अवस्थामें श्रीवृन्दावन तुम्हें स्वयं गोदमें ले लेगा ।।११९।।

**त्वं तु वृन्दावनं गत्वा भक्त्या भागवतं पठ।**
**तेनैव भावप्राप्तिः स्याद् वृन्दावनफलप्रदा ।।१२०।।**

तुम श्रीवृन्दावनमें जाकर भक्तिपूर्वक भागवतका पाठ करो। उसीसे भावकी प्राप्ति हो जायगी, जो श्रीवृन्दावनवासरूप फलको देनेवाली है' ।।१२०।।

**इत्याकर्ण्य मुदाऽऽविष्टस्तं प्रणम्य त्वरान्वितः।**
**वृन्दावनप्रयाणाज्ञां लब्धुं श्रीमन्दिरं ययौ ।।१२१।।**

भाव-निरीक्षकके ये वचन सुनकर ब्राह्मणको बड़ी प्रसन्नता हुई। वे उनको प्रणाम करके बड़ी उतावलीके साथ श्रीवृन्दावन जानेकी आज्ञा लेनेके लिये श्रीजीके भवनमें गये ।।१२१।।

**अनुज्ञाप्य श्रियं देवीं सप्रेष्ठां ससखीगणाम्।**
**प्रतस्थे प्ररुदन् कृच्छ्रात्प्रणम्य च मुहुर्मुहुः ।।१२२।।**

प्रियतम तथा सखीगण सहित श्रीदेवीको बारबार प्रणाम करके उनसे जानेकी आज्ञा लेकर ब्राह्मण ढाढ़ मारते हुए वहाँसे बड़े कष्टके साथ विदा हुए ।।१२२।।

**प्रतिज्ञाप्य विसृष्टस्तैः पुनरागमनं ततः।**
**निर्जगाम बृहत्सानोः कृच्छ्राद्विरहविह्वलः ।।१२३।।**

उन सबने फिर आनेकी प्रतिज्ञा कराके उन्हें जानेकी आज्ञा दी। विरह-विह्वल ब्राह्मण तब बड़े कष्टसे बरसाना छोड़कर (वहाँसे) बाहर निकले ।।१२३।।

**इति श्रीराधामन्दिरमहाप्रसादो नाम चतुर्थोऽध्यायः ।।४।।**

# अथ पञ्चमोऽध्यायः

श्रीमधुकण्ठ उवाच

अथ वृन्दावनं गत्वा वृन्दावनकलानि
प्रणिपत्य पठन्नित्यं श्रीमद्भागवतं
कालं तं गमयामास भावप्राप्तिप्रतं
सप्ताहे निर्गते दैन्यादसाविदमचि

श्रीमधुकण्ठजी बोले—

(श्रीबरसानेसे) श्रीवृन्दावनमें जाकर ब्राह्मणने श्रीवृ
करके नित्य (नियमसे) श्रीमद्भागवतका पाठ करते हुए भा

उस कालको व्यतीत किया। एक सप्ताह निकल जानेपर वे अति दीनभावसे अपने मनमें सोचने लगे ॥१–२॥

अहो वृन्दाटवीवासकल्पना कृपणस्य मे।
वृथैव कथमुत्पन्ना ह्यसाध्या कल्पकोटिभिः ॥३॥

'अहो! मुझ दीन-हीनके हृदयमें श्रीवृन्दावनवासकी कल्पना वृथा ही क्यों उत्पन्न हो गयी, जिसका करोड़ कल्पोंमें भी पूर्ण होना असम्भव है' ॥३॥

यदनन्तापराधस्य दुर्भगैकशिरोमणेः।
नारकैरपि हेयस्य श्रीवृन्दावनकामना ॥४॥

'जिसके अपराधोंकी कोई सीमा नहीं, जो भाग्यहीनोंका एकमात्र सिरमौर है, जिससे नरकवासी भी घृणा करें, ऐसे जीवके हृदयमें श्रीवृन्दावनकी कामना हो (यह बड़ा ही आश्चर्य है)! ॥४॥

वृन्दाटवी महापुण्या कुञ्जकेलिरसस्थली।
ब्रह्मेन्द्रादिभिरप्राप्या तदर्थं लालसा मम ॥५॥

'महापुण्यमयी श्रीवृन्दाटवी श्रीनिकुञ्जविहारके मधुर रसकी रङ्गस्थली है। ब्रह्मा और इन्द्र आदि देवताओंके लिये भी उसकी प्राप्ति असम्भव है; फिर मेरे मनमें उसके लिये लालसा हो (यह कैसी दुराशा है)!' ॥५॥

इति जातसुनिर्वेदोऽप्ययं वृन्दाटवीकृते।
परिभ्रमन्निकुञ्जेषु याचमानो ह्यनाथवत् ॥६॥
भक्तांस्तत्र कृतावासान् तृणगुल्मलतादिकान्।
कृच्छ्रेण महता कालं यापयन् विलपन् द्विजः ॥७॥
दुरन्तशोकसंतप्तो म्रियमाण इवाभवत् ॥८॥

इस प्रकार अत्यन्त निर्वेदयुक्त हो वे ब्राह्मण अनाथकी तरह कुञ्जोंमें घूमने और श्रीवृन्दावनवासी भक्तों तथा तृण, गुल्म, लता आदिसे श्रीवृन्दावनवासकी याचना करने लगे। वे (करुण) विलाप करते हुए बड़े कष्टसे समय बिताने लगे तथा दुरन्त शोकसे संतप्त हो मरणासन्न-से हो गये ॥६–७–८॥

अपश्यद् विषवत् सर्वं जगदेतच्चराचरम्।
विक्षिप्त इव बभ्रामाशनपानविवर्जितः ॥९॥

यह सम्पूर्ण चराचर जगत् उन्हें विष-तुल्य दिखायी देने लगा। वे अन्न-जल छोड़कर पागलकी तरह घूमने लगे ॥९॥

वृन्दाटवीनिकुञ्जेषु हतोऽस्मीति संलपन् ।
न लेभे प्रशमं चित्तो नष्टवित्त इवातुरः ॥१०॥

वे भ्रान्तचित्त ब्राह्मण 'हाय ! मैं मारा गया !' यों कहकर करुण क्रन्दन करते हुए वृन्दावनके कुञ्जोंमें घूमने लगे। उनके चित्तको (क्षणभरके लिये) भी कहीं शान्ति नहीं मिलती थी। जिसका सारा धारा धन नष्ट हो गया हो, उस पुरुष की भाँति वे आतुर हो रहे थे ॥१०॥

नानुज्ञातो हि वासो मे वृन्दाटव्यां तदीश्वरैः ।
इति खिन्नोऽतिदीनात्मा मुहुर्मुहुरचिन्तयत् ॥११॥

श्रीवृन्दावनके स्वामी और स्वामिनीने मुझे वृन्दावनवास की आज्ञा नहीं दी, इस चिन्तासे अत्यन्त दीन और दुखी होकर वे बार-बार विचार करने लगे—॥११॥

नैराश्यमेव परमं सुखमेतद्विजानतः ।
वृन्दाटव्यां तथाप्याशा अहो मेऽतिदुरत्यया ॥१२॥

'अहो ! आशाका त्याग ही परम सुख है, यह भली-भाँति जानते हुए भी श्रीवृन्दावनवास-विषयक मेरी आशा सर्वथा दुर्लङ्घ्य है ॥१२॥

श्रीप्रियाप्रेयसोरेषा राजधान्यतिवल्लभा ।
कुञ्जकेलिसुधापूर्णा विस्मर्तुं नैव शक्यते ॥१३॥

'श्रीकुञ्ज-केलि-सुधासे परिपूर्ण यह श्रीवृन्दाटवी प्रिया-प्रियतमकी अत्यन्त प्यारी राजधानी है।' इसे भुलाया नहीं जा सकता ॥१३॥

वादयन्मधुरं वेणुं सरामो बालकैर्वृतः ।
व्रजेन्द्रनन्दनो यत्र सदा क्रीडति गोगणे ॥१४॥

'जहाँ श्रीव्रजेन्द्रनन्दन श्रीकृष्ण भ्राता बलरामके साथ (श्रीदामा आदि) गोप-बालकोंसे घिरकर मधुर वेणुनाद करते हुए धेनुवृन्दके बीच सदा ही क्रीड़ा करते हैं ॥१४॥

श्रीनिकेतस्तत्पदकैरङ्किताऽतीवपावनी ।
सैषा वृन्दाटवी धन्या ब्रह्मेन्द्राद्यभिवन्दिता ॥१५॥

'श्रीलक्ष्मीके निवासभूत उनके चरणारविन्दोंसे अङ्कित यह परम पावन वृन्दावन धन्य है—जिसे ब्रह्मा और इन्द्र आदि देवता भी मस्तक झुकाते हैं ॥१५

रत्नधातुमयः श्रीमान् यत्र गोवर्धनो गिरिः ।
रत्नबद्धोभयतटा कालिन्दी सरितां वरा ॥१६॥

'जहाँ रत्नधातुमय परम सुन्दर गोवर्धन पर्वत है तथा जिसके दोनों तटोंकी भूमि रत्नोंसे आबद्ध हैं, ऐसी सरित्-शिरोमणि श्रीकालिन्दी जिसमें प्रवाहित हो रही है ॥१६॥

चिन्तामणिमयी भूमिः पादपाः कल्पपादपाः ।
वल्ल्योऽत्र कल्पवल्ल्यो हि धेनवः कामधेनवः ॥१७॥

'जिसकी भूमि चिन्तामणिकी बनी हुई है, जहाँके सभी वृक्ष कल्पवृक्ष है, समस्त लताएँ कल्पलताएँ है, तथा सभी धेनुगण कामधेनु हैं ॥१७॥

साहो प्राणपणैः क्रेया पुण्याद्रितृणवीरुधा ।
वृन्दाटवी न विस्मर्तुं शक्या जन्मशतैरपि ॥१८॥

'जिसके गिरि (-कानन), तृण (-गुल्म), लता आदि सभी वस्तुएँ परम पावन हैं—ऐसी श्रीवृन्दाटवीको तो प्राणोंकी कीमत देकर भी खरीदना चाहिये। सौ जन्मोंमें भी श्रीवृन्दावनको भुलाया नहीं जा सकता ॥१८॥

धिक् पानमशनं धिक् धिक् शयनं जीवनं च धिक् ।
मरणं शरणं चैकं श्रीवृन्दाविपिनं विना ॥१९॥

'श्रीवृन्दावनको प्राप्त किये बिना खाने, पीने, सोने और जीनेको भी धिक्कार है। ऐसी दशामें मेरे लिये एकमात्र मरण ही शरण (श्रेयस्कर) है ॥१९॥

अन्धत्वमाप्नुतां नेत्रे श्रोत्रे बधिरतां तथा ।
रसना जडतां यातु श्रीवृन्दाविपिनं विना ॥२०॥

'श्रीवृन्दावनके रूप, शब्द और रसको न पाकर नेत्र अंधे, कान बहरे और जिह्वा जड हो जाय (तभी भला है) ॥२०॥

हे वृन्दावन हे निकुञ्जपरिधे हे रासलीलाङ्गण
हे श्रीधाम धराविभूषण सतां सर्वस्व प्राणप्रिय ।
हे वृन्दारकवृन्दवन्दित यशोदानन्दनानन्दद
हे माधुर्यमहोदधे गुणनिधे मां दीनमानन्दय ॥२१॥

'हे श्रीनिकुञ्जमण्डल ! हे श्रीरासलीलाके रङ्गस्थल ! हे शोभाके धाम ! हे धराके श्रेष्ठभूषण ! हे सत्पुरुषोंके सर्वस्व ! हे प्राणप्रिय ! हे देववृन्द-वन्दित ! हे यशोदानन्दनके आनन्ददायक ! हे माधुर्यके महासागर ! हे गुणोंकी खान हे मझ दीनको भी) प्रदान करो २१

**हे हे श्रीवनराज याति विफलस्त्वद्द्वारतो भिक्षुकः**
**हे सर्वस्वनिधे न ते भयमतो नो दानमानादिकम् ।**
**याचेत त्वयि दर्शनं गतवति स्यादस्य तृप्तिः परा**
**निश्शुल्कं निजजीवनावधि भवेद्दासानुदासस्तव ।।२२।।**

हे श्रीवनराज ! तुम्हारे द्वारसे यह भिक्षुक निष्फल—निराश होकर जा रहा है। हे सर्वस्वनिधे ! (तुम सब प्रकारसे भरे-पूरे हो, शीघ्र दर्शन दो।) इस भिक्षुकसे तुम्हें कोई भय नहीं है। तुम्हारे दिव्य रूपका दर्शन हो जाने मात्रसे ही इसे परम तृप्ति हो जायगी। यह तुमसे दान-मान आदिकी याचना नहीं करेगा, अपितु जीवन भरके लिये तुम्हारा निःशुल्क दासानुदास हो जायगा। (इसलिये कृपा करके तुम अपने द्वारपर इसे पड़ा रहने दो।।२२।।

**स एवं विलपन्गायन्निमग्नः शोकसागरे ।**
**विसंज्ञो ह्यभवद्विप्रः सहसा ज्वरपीड़ितः ।।२३।।**

इस प्रकार वे ब्राह्मण विलाप करते और गीत गाते हुए शोकसागरमें निमग्न हो गये। वे अकस्मात् ज्वरसे पीड़ित हो शरीरकी सुध-बुध भूलकर मूर्च्छित हो गये ।।२३।।

**कथंचिल्लब्धसंज्ञोऽयमुन्मत्तवदितस्ततः ।**
**श्रीवृन्दावनगीतानि गायन् कालमयापयत् ।।२४।।**

जब किसी प्रकार कुछ होशमें आये, तो पागलकी तरह इधर-उधर घूमने लगे और श्रीवृन्दावनके गीत गाते हुए कालयापन करने लगे। (वे गीत इस प्रकार हैं—) ।।२४।।

**आशासतां स्वर्गसुखानि केचित्**
**आशासतां मुक्तिपदानि केचित् ।**
**आशास्महे संचितसर्वपुण्यैः**
**वयं तु वृन्दावनभूमिधूलिम् ।।२५।।**

'कोई स्वर्गके सुखोंकी आशा करें, चाहे कोई मुक्तिपदोंकी अभिलाषा करें, हम तो अपने सम्पूर्ण संचित पूर्व पुण्योंके बदलेमें श्रीवृन्दावन-भूमिकी धूल ही पाना चाहते हैं ।।२५।।

**कीर्त्तिस्ते कर्णयोर्मे विलसतु विमला वाचि दिव्या गुणास्ते**
**घ्राणे चास्तां सुगन्धो रुचिरकुसुमजो रेणुरागोऽखिलाङ्गे ।**

**शोभा सा दृष्टिगम्या प्रविशतु नयनद्वारतो मानसे मे**
**पश्चादेतद्विभूत्या सह विपिनपते रक्षणीयोऽहमङ्के ॥२६॥**

'हे श्रीवनराज ! तुम्हारी विमल कीर्ति (सदा) मेरे कानोंमें क्रीड़ा करती रहे, मेरी वाणीमें तुम्हारे दिव्यगुणोंका वास हो। नासिका-रन्ध्रोंमें तुम्हारे सुन्दर पुष्पोंकी मनोहर गन्ध निवास करे। तुम्हारी रेणु मेरे सम्पूर्ण अङ्गोंमे अङ्ग-रागका काम करे और तुम्हारी प्रत्यक्ष दीखनेवाली (असाधारण) शोभा नेत्रद्वारसे मेरे मानसमें प्रवेश करे। तत्पश्चात् तुम अपनी इन सब दिव्य विभूतियोंसे युक्त हुए मुझ शरणागतको अपनी ही गोदमें रखे रहो—यही प्रार्थना है ॥२६॥

**सदा गुणान् जाग्रति संस्मरामि**
**स्वप्नेऽप्यहं त्वामवलोकयामि ।**
**तथा सुषुप्तौ तव भावमग्नो**
**न किञ्चिदन्यत् परिलोचयामि ॥२७॥**

'हे वनराज ! मैं जाग्रत्-अवस्थामें सदा तुम्हारे गुणोंका ही स्मरण करूँ, स्वप्नावस्थामें भी तुम्हारा ही दर्शन करूँ तथा सुषुप्ति-अवस्थामें भी तुम्हारे ही भावमें निमग्न रहूँ—दूसरे किसीका भी चिन्तन न करूँ, यही मेरी कामना है ॥२७॥

**स्नातं च तेनाखिलतीर्थतोये**
**दत्ता च सर्वा धरणी द्विजेभ्यः ।**
**प्रीत्या च सर्वानयजिष्ट यज्ञान्**
**वृन्दावने यः क्षणमप्यवात्सीत् ॥२८॥**

'जिसने एक क्षण भी श्रीवृन्दावनमें निवास कर लिया, उसने सभी तीर्थोंके जलमें अवगाहनका पुण्य पा लिया, ब्राह्मणोंको समग्र भूमिका दान दे दिया और (विधिपूर्वक) श्रद्धा-प्रीतिसे सम्पूर्ण यज्ञ भी कर लिये ॥२८॥

**अतीव गुणगर्वितो विधिविधानसम्मार्जकः**
**अहो विपिनराज ते सरसरङ्गभूमे रसः ।**
**इलावृतधरागतानकृत योषितो यो बलात्**
**स्वयं स इह शंकरः सपदि येन गोपीकृतः ॥२९॥**

'हे श्रीवनराज ! तुम्हारी सरस रङ्गभूमिका (आश्चर्यजनक) रस अपने गुणोंपर अत्यन्त गर्व करनेवाला है तथा विधाताके विधानको भी मिटा देनेवाला है, क्योंकि जो इलावृत वर्षमें (भूलसे भी) चले जानेवाले पुरुषोंको बलात् स्त्री बना लेते हैं—उन्हीं भगवान् शंकरको इसने यहाँ तत्काल गोपी बना लिया ॥२९॥

क्वचिद्विहगकूजितं ललितबर्हिनृत्यं क्वचित्
क्वचित्कुसुमसौरभं शिशिरमन्दवातः क्वचित् ।
क्वचित्तरुमधुस्रुतिः सरसवाःसरांसि क्वचित्
सदाऽऽत्मसुखवर्धनं जयतु धाम वृन्दावनम् ।।३०।।

'इन्द्रिय, मन और आत्माके आनन्दको बढ़ानेवाली श्रीवृन्दावनधामकी सदा ही जय हो—जिसमें कहीं (तीतर, कबूतर, मैना, मोर, चकोर आदि) पक्षी अपने कलरवों द्वारा शोर मचा रहे हैं, कहीं सुन्दर मोरोंका नृत्य हो रहा है, कहीं (सुन्दर) पुष्पोंकी (दिव्य), गन्ध आ रही है, कहीं शीतल-मन्द-सुगन्ध वायु चल रही है, कहीं वृक्षोंसे मधु टपक रहा है और कहीं सरस जलसे भरे हुए सरोवर शोभा पा रहे हैं ।।३०।।

पशुर्भवेयं यदि काननेऽस्मिन्
तथाश्मखण्डश्च सदा गिरीन्द्रे ।
विहंगमो वा मुरलीवटे स्यां
तृणं च वृन्दावनकुञ्जवीथ्याम् ।।३१।।

'यदि मुझे कर्मवश पशु होना पड़े तो इसी श्रीवृन्दावनमें (कूकर, सूकर, गधा आदि) पशु होकर विचरूँ। यदि पाषाणखण्ड बनूँ तो सदा श्रीगिरिराज-गोवर्द्धनका ही अङ्ग होकर रहूँ। यदि (शुक, कोकिल आदि) पक्षी बनूँ तो श्रीवंशीवटपर ही निवास करूँ तथा यदि तृण—घास बनूँ तो श्रीवृन्दवनकी कुञ्जगलियोंमें ही रहूँ ।।३१।।

यथाकिंचनाः काञ्चनं कामयन्ते
यथा कामिनः कामिनीं प्रार्थयन्ते ।
तथा चेतसा चिन्मयं धाम नित्यम्
भवेन्मे सदा श्रीवनं चिन्तनीयम् ।।३२।।

'जैसे अकिंचन (दीन) जन काञ्चनको पाना चाहते हैं और जैसे कामी कामिनी-की इच्छा करते हैं, वैसे ही मेरा चित्त भी चिन्मय नित्यधाम श्रीवृन्दावनकी ही (चाह और) चिन्ता करता रहे ।।३२।।

योऽभूद् व्रजस्थोज्ज्वलकामकेल्या
रासोत्सवस्ते रसरङ्गभूमौ ।
नाविन्दतां तं रसमन्तरा त्वां
राधामुकुन्दौ कुरुतीर्थभूमौ ।।३३।।

हे श्रीवनराज ! तुम्हारी रसरङ्गमयी भूमिमें जो व्रजकी उज्ज्वल काम-केलिका रास-रसोत्सव हुआ था, उस रसको श्रीराधा और मुकुन्द तुम्हारे बिना कुरुक्षेत्रमें परस्पर मिलकर भी नहीं पा सके। (इस रसके तो एकमात्र तुम्हीं अधिष्ठान हो) ॥३३॥

**जगाद राधा प्रियसंगमेऽपि**
**न मे सुखं भोः सखि किञ्चिदत्र ।**
**मनस्यहो वेणुरवान्विताय**
**कलिन्दजाकूलवनाय वाञ्छा ॥३४॥**

(कुरुक्षेत्रमें) श्रीराधाने अपनी एक सखीसे कहा था कि 'हे सखी ! इस कुरुक्षेत्रमें प्रियतमका सङ्ग होनेपर भी मुझे किंचिन्मात्र भी सुख नहीं मिला। मेरे मनमें तो उस वेणुनाद-निनादित श्रीकालिन्दी-कूलवर्ती वृन्दावनकी वाञ्छा जाग उठी है।' ॥३४॥

**अर्धोन्मीलितलोचनस्य पिबतो राधेति नामामृतम्**
**प्रेमाश्रूणि विमुञ्चतः पुलकितां सर्वां तनुं बिभ्रतः ।**
**कुत्रापि स्खलतः क्वचिच्च पततो वृन्दाटवीवीथिषु**
**स्वच्छन्दं व्रजतः कदातिसुखदा यास्यन्ति मे वासराः ॥३५॥**

अधखुली आँखोंसे देखता, 'श्रीराधे ! श्रीराधे !!' इस नाम-सुधाका पान करता, नेत्रोंसे प्रेमके आँसू बहाता, सारे अङ्गोंसे पुलकित होता, कहीं लड़खड़ाता, कहीं गिरता और पड़ता हुआ मैं (देहकी सुध-बुध खोकर) श्रीवृन्दावनकी गलियोंमें स्वच्छन्द विचरूँ और इसी अवस्थामें मेरे परम सुखदायक दिन व्यतीत हों—ऐसा शुभ समय कब आयेगा ? ॥३५॥

**विविधकल्पलतातरुसंकुल-**
**स्त्वमसि साधनसाध्यमहावधिः ।**
**इति विचार्य समागतवानहं**
**वनप मामतिथिं किमुपेक्षसे ॥३६॥**

हे श्रीवनराज ! तुम साधन और साध्यकी चरम सीमा हो, यही समझकर मैं तुम्हारे पास आया हूँ। फिर तुम इस दीन अतिथिकी उपेक्षा क्यों कर रहे हो ? तुम तो विविध कल्पवृक्ष और कल्पलताओंसे परिपूर्ण हो। (तुम्हारे एक ही पुष्प अथवा पत्रसे मेरा सम्पूर्ण मनोरथ सिद्ध हो सकता है) ॥३६॥

हे गोपाल प्रतिग्रहो बलिमखे भूम्या गृहीतस्त्वया
तेनाद्यावधि वामनोऽपि च द्विजस्त्वं द्वारपालः कृतः ।
तद्दोषप्रशमाय सूर्यतनयातीरे द्विजायाधुना
श्रीवृन्दाविपिनाल्पभूमिशकलं याचिष्णवे देहि मे ।।३७।।

हे गोपाल ! तुमने (मायासे ब्राह्मण ब्रह्मचारी बनकर) जो राजा बलिके यज्ञमें भूमिका दान ले लिया, उसी प्रतिग्रहके दोषने तुम्हें आजतक बौना ब्राह्मण और (दैत्यका) द्वारपाल बना रखा है । उस प्रतिग्रह-जनित दोषकी शान्तिके लिये (मैं तुम्हें एक उपाय बताता हूँ,) तुम इस समय श्रीयमुना-तटपर चलकर इस याचक ब्राह्मणको श्रीवृन्दावनकी थोड़ी-सी भूमिका एक टुकड़ा दान कर दो ।।३७।।

यदि समुज्ज्वलचन्द्रसितामलां
ललन कृष्ण वधूं त्वमभीप्ससे ।
तदिह मामुपवेशय जापकं
सुखदवेणुवटे यमुनातटे ।।३८।।

लाला कन्हैया ! यदि तुम उज्ज्वल चाँद-जैसी निर्मल और गोरी बहू पाना चाहते हो तो इस श्रीवृन्दावनमें श्रीयमुना-तटपर सुखद वंशीवटके नीचे जप करनेके लिये मेरा वरण करके मुझे बैठा दो ।।३८।।

कदा वृन्दारण्ये रसिकजनगोष्ठ्यां रसनिधे-
र्मुरारेरास्वादन्मधुरगुणगीतिं कृतमतिः ।
महोल्लासोन्मत्तो व्रजजनपदाम्भोजरजसा-
मशेषाङ्गैः स्पर्शात्सुखमनुभविष्यामि किमपि ।।३९।।

श्रीवृन्दावनमें रसिकजनोंकी गोष्ठीमें बैठकर रसनिधि श्रीमुरारिके मधुर गुणगानका आस्वादन करके शुद्धबुद्धि हो परमानन्दसे उन्मत्त होकर श्रीव्रज-वासियोंके चरण-कमलोंकी रजका अपने सम्पूर्ण अङ्गोंसे स्पर्श करके मैं कब किसी अनिर्वचनीय सुखका अनुभव करूँगा ।।३९।।

कदा मामात्मसात्कृत्वा धृत्वा मूर्ध्नि कृपाकरम् ।
कदा वृन्दावने वासं मह्यं राधे प्रदास्यसि ।।४०।।

हे श्रीराधे ! तुम कब मुझे अपनी परिचारिका बनाकर तथा मेरे सिरपर अपना कृपापूर्ण कर-कमल रखकर मुझे अपने श्रीवृन्दावनधामका वास प्रदान करोगी ? ।।४०।।

दत्वा वृन्दावने वासं स्वस्वरूपं मनोहरम् ।
दर्शयित्वा कदा राधे रहस्सेवां प्रदास्यसि ।।४१।।

हे श्रीराधे ! श्रीवृन्दावनमें वास देकर तथा अपने मनोहर स्वरूपका दर्शन कराके मुझे कब एकान्त में अपनी सेवा करनेका सौभाग्य प्रदान करोगी ? ।।४१।।

न विद्या नो वित्तं सुकृतमनुरूपं किमपि नो
न वैराग्यं ध्यानं न परपुरुषाराधनविधिः ।
विधात्रा दौर्भाग्यं लिखितमथ मे मौलिपटले
कथं चाशा वृन्दाविपिनसुखवासाय लसति ।।४२।।

मेरे पास न विद्या है न धन है, न कोई अनुकूल पुण्यकर्म है न वैराग्य है। न ध्यान है और न परम पुरुष परमात्माके आराधनका कोई ढंग ही आता है। विधाताने मेरे ललाटपर दुर्भाग्यका ही लेख लिखा है। तो भी मेरे मनमें श्रीवृन्दावनवासके लिये आशाकी तरङ्गे कैसे लहराती रहती हैं ? (इसे श्रीराधा-रानीकी अकारण कृपाके सिवा और क्या कहा जाय । ) ।।४२।।

वृन्दावनं विमलमुज्ज्वलकेलिकुञ्ज-
कूजत्कपोतशुककेकिपिकालिवृन्दम् ।
श्रीधाम धन्यमधिभूषणमार्यभूमे-
र्धन्याः स्तुवन्ति प्रणमन्ति वसन्ति येऽपि ।।४३।।

उज्ज्वल केलिकुञ्जोंसे सुशोभित तथा कलरव करते हुए शुक, पिक, कपोत, मयूर, भ्रमर आदि विहङ्गम-वृन्दसे विलसित यह श्रीजीका धाम, विमल वृन्दावन धन्य है। यह इस आर्यभूमिका उत्कृष्ट आभूषण है। जो इस वृन्दावनको प्रणाम करते हैं, जो इसके गुण गाते हैं तथा जो इसमें वास करते हैं, वे सभी प्राणी परम धन्य हैं ।।४३।।

पूज्यं तच्चरणं व्रजेन्द्रविपिनं वृन्दावनं याति यद्
धन्या सा रसना रसालयमहो वृन्दावनं स्तौति या ।
पुण्यं तद्धृदयं सुहृद्यमटवीराजं सदा ध्यायते
मान्यो ब्रह्मभवादिभिश्च निवसत्यस्मिन्वने यो नरः ।।४४।।

वे चरण परम पूज्य हैं, जो श्रीव्रजेन्द्रनन्दनके क्रीड़ा-कानन श्रीवृन्दावनकी यात्रा करते है। वह रसना धन्य है, जो इस रस-मन्दिर वृन्दावनकी स्तुति करती है। वह हृदय परम पवित्र है, जो इस परम मनोरम विपिनका सदा चिन्तन करता है। तथा जो मनुष्य श्रीवृन्दावनमे निवास करता है, वह तो ब्रह्मा और शिव आदिके लिये भी सम्माननीय है ।४४।।

सा वै सुमाता च पिता स एव
स एव बन्धुश्च सखा स एव
स एव देवो मम वन्दनीयो
वृन्दावने ऽ्वादिशते निवेष्टुम् ॥४५॥

जो श्रीवृन्दावनमें वास करनेके लिये आदेश दे, वही मेरी सुमाता है, तथा वही मेरा पिता, वही बन्धु, वही सखा और वही मेरा वन्दनीय देवता है ॥४५॥

पादौ दधामि शिरसा मनसा सदैव
तस्योपकारकणकोटिगुणं स्मरामि
यो मे दयालुरधमाधमप्राणिनोऽपि
वृन्दाटवीवसतिसंस्तुतिमातनोति ॥४६॥

जो कोई दयालु पुरुष मुझ अधमाधम प्राणीके सामने श्रीवृन्दावनवासकी प्रशंसा करता है, उसके श्रीचरणोंको मैं अपने सिरपर धारण करता हूँ और उसके कण-मात्र उपकारको भी मैं करोड़गुना अपने मनमें मानता हूँ—मानकर याद रखता हूँ ॥४६॥

हे वृन्दावनदेव ते सुविदितं दुर्दैवमेतादृशः
यन्मे नो वचसा न चापि मनसा कायेन वा क्लिश्यता ।
सेवा कापि कदापि कस्यचिदहो स्वप्नेऽपि नानुष्ठिता
तस्त्वामेव निराश्रयोऽहमधुना संसेवितुं प्रार्थये ॥४७॥

हे श्रीवृन्दावनदेव ! तुम्हें तो यह भली-भाँति विदित ही है कि मेरा दुर्भाग्य ऐसा है, जिसके कारण मैंने (जीवनभर) कभी स्वप्नमें भी न मनसे, न वचनसे और न क्लेश भोगनेवाले इस शरीरसे ही किसीकी कोई सेवा की है। अतएव नराश्रय होकर अब आपसे ही प्रार्थना करता हूँ कि आप ही कृपा करके मुझे अपनी सेवाका सौभाग्य प्रदान करें ॥४७॥

हे राधिके तव विहारनिकुञ्जपुञ्जं
दृष्ट्वाति लुभ्यति मनो मम वासहेतोः ।
तत्तेऽनिमित्तकृपयैव कदापि लभ्यो
वासो भवेदहह किं शतजन्मभिर्मे ॥४८॥

हे श्रीराधे ! तुम्हारे विहारस्थल निकुञ्ज-पुञ्जको देखकर इसमें निवास करनेके लिये मेरे चित्तमें अत्यन्त लोभ पैदा हो गया है। तुम्हारी अहैतुकी कृपासे

ही कभी श्रीवृन्दावन-वास सुलभ हो सकता है। अहा! हा! दयामयी! क्या सौ जन्मोंमें भी कभी मुझे श्रीवृन्दावनमें रहनेका सौभाग्य प्राप्त होगा? ॥४८॥

राधां ध्यायन् राधिकां वन्दमानः
राधां पश्यन् राधिकामेव शृण्वन्।
राधां गायन् सेवमानश्च राधां
राधारण्ये कालमेतं नयेयम् ॥४९॥

मेरी एकमात्र यही इच्छा है कि मैं (सदा) श्रीराधाका ही ध्यान, श्रीराधाकी ही वन्दना, श्रीराधाका ही दर्शन, श्रीराधाकी ही कीर्ति-कथाका श्रवण, श्रीराधा (-नाम एवं गुणों) का ही गान तथा श्रीराधाकी ही सेवा करता हुआ श्रीराधाके क्रीडा-कानन श्रीवृन्दावनमें ही अपना यह (जीवन-) काल व्यतीत करूँ ॥४९॥

राधाकीर्त्तिं कीर्त्तयन् पादरेणुं
श्रीराधायाः संस्पृशन् सर्वगात्रैः।
राधारण्ये पर्यटन् व्याहरञ्श्री-
राधे राधे कालमेतं नयेयम् ॥५०॥

श्रीराधाकी कीर्ति-कथाका कीर्तन, अपने सम्पूर्ण अङ्गोंद्वारा श्रीराधाकी चरण-रेणुका स्पर्श, श्रीराधाके विहार-विपिन श्रीवृन्दावनमें पर्यटन तथा 'श्रीराधे! राधे!' उच्चारण करता हुआ इस (जीवन-) कालको व्यतीत करूँ (यही मेरे जीवनकी सबसे बड़ी साध है) ॥५०॥

वृन्दारण्यमवाप्य सन्तु शतशः खण्डाः शरीरस्य मे
यद्वा जर्जरतान्नपानरहितस्यानुक्षणं वर्धताम्।
जायापत्यधनादिभोगविभवो भस्मीभवेदाशु मे
भाग्यं तत्परमं कृपां च परमां मन्ये मयि श्यामयोः ॥५१॥

श्रीवृन्दावनको पानेके बाद यदि मेरे शरीरके सौ टुकड़े हो जायँ अथवा अन्न-जलके न मिलनेसे इस शरीरकी जर्जरता प्रतिक्षण बढ़ती चली जाय, या वहाँ स्त्री-पुत्र-धन आदि मेरे लौकिक भोग-वैभव शीघ्र भस्म हो जायँ, तो भी मैं उसे अपना परम सौभाग्य समझूँगा और अपने ऊपर श्रीश्यामा-श्यामकी परम कृपा मानूँगा ॥५१॥

सर्वं चिन्मयमेव यत्र भगवद्रूपं रमाक्रीडनं
निर्दोषं निरुपाधि नित्यममरैर्ब्रह्मादिभिर्वन्दितम्।

राधामाधवकेलिकुञ्जनिलयैर्माधुर्यधारावहै-
र्व्याप्तं तद्विपिनेश्वरं विजयते श्रीधाम वृन्दावनम् ।।५२।।

जिसमें सभी वस्तुएँ चिन्मय और भगवद्रूप हैं, जो श्रीराधाका नित्य, निरवद्य, उपाधि-रहित एवं ब्रह्मा आदि देवोंद्वारा वन्दित विहारस्थल है, जिसमे माधुर्यकी धाराओंको प्रवाहित करनेवाले प्रिया-प्रियतमके अनन्त केलि-कुञ्ज-निकेतन हैं, ऐसे श्रीधाम वृन्दावनकी सदा जय हो ।।५२।।

वृन्दावनं विपुलपुष्पपवित्रगन्धैः
श्रीमाधवस्य मनसोऽपि मुदं तनोति ।
तस्मिञ्श्रियः पदसरोजशुभाङ्करम्ये
हा हा कदाहममुना वपुषा लुठामि ।।५३।।

जो सुन्दर बहुसंख्यक पुष्पों और उनकी पवित्र सुगन्धोंसे (परमानन्दरूप श्रीमाधवके भी मानसिक आनन्दको बढ़ा रहा है, श्रीराधाके कमल-कोमल श्रीचरणोंके सुन्दर चिह्न जिसे परम रमणीय बनाये हुए हैं, ऐसे श्रीवृन्दावनमें हाय ! हाय ! मैं इसी शरीरसे कब लोटूँगा ? ।।५३।।

वृन्दावनं तद्गतवस्तुजातं
सर्वं नमस्यं न कदापि निन्द्यम् ।
ये वा विनिन्दन्त्यपराधिभिस्तैः
स्वप्नेऽपि सङ्गो मम नैव भूयात् ।।५४।।

श्रीवृन्दावन और उसकी सभी वस्तुएँ नमस्कार करने योग्य हैं । उनकी निन्दा कभी नहीं करनी चाहिये । जो निन्दा करते हैं, उन अपराधियोंका सङ्ग मुझे स्वप्नमें भी प्राप्त न हो ।।५४।।

चौराश्च जाराः कुटिलाः कुभाषिणः
सदा दुराचाररताः कुमार्गाः ।
सर्वेऽपि वृन्दावनधामवासिनः
सदैव मे पूज्यतमा भवन्तु ।।५५।।

श्रीवृन्दावन-धाममें निवास करनेवाले सभी लोग—चाहे वे चोर, जार, कुटिल, कुवाच्य बोलनेवाले, सदा दुराचारपरायण तथा कुमार्गगामी ही क्यों न हों मेरी दृष्टिमें पूज्यतम बने रहें ।।५५।।

वृन्दावनं महालाभो भूषणं जीवनं गतिः ।
वृन्दावनं धनं धर्मो भजनं यजनं रतिः ॥५६॥

मेरे लिये तो श्रीवृन्दावन ही महान् लाभ, परम भूषण, दिव्य जीवन और शुभगति है। श्रीवृन्दावन ही मेरा धन, धर्म, भजन, पूजन और रति—सब कुछ है ॥५६॥

माता वृन्दावनं भ्राता पिता वृन्दावनं तथा
वृन्दावनं कुटुम्बश्च गृहं गृह्यं च सर्वशः ॥५७॥

मेरी माता श्रीवृन्दावन है, पिता और भ्राता भी श्रीवृन्दावन ही है तथा श्रीवृन्दावन ही मेरा परिवार, घर एवं घरकी सब सामग्री है ॥५७॥

वृन्दावनं हि सर्वस्वं सर्वदैव सुखावहम् ।
गोपगोपी गवां सेव्यं सेव्यं भवतु मे सदा ॥५८॥

सदा ही सुख देनेवाला श्रीवृन्दावन ही मेरा सर्वस्व है। गोप, गोपी और गौओंका सेव्य यह श्रीवृन्दावन ही मेरा भी नित्य सेव्य हो (यही आकांक्षा है) ॥५८॥

कदा वृन्दावने राधाकृष्णनामानि कीर्त्तयन् ।
तदन्तरङ्गलीलानामनुभूयाथ माधुरीम् ॥५९॥
देहगेहादि विस्मृत्य महारसविमोहितः ।
रसरूपं जगत्सर्वं द्रक्ष्ये वृन्दावनात्मकम् ॥६०॥

मैं कब श्रीवृन्दावनमें श्रीराधा-कृष्णके (सुमधुर) नामोंका कीर्तन करता हुआ उनकी अन्तरङ्ग लीलाओंकी रस-माधुरीका अनुभव करके महारससे विमोहित हो देह-गेह आदिको भूलकर सम्पूर्ण जगत्को रसमय एवं श्रीवृन्दावनस्वरूप देखूँगा ? ॥५९-६०॥

रे चित्त मा त्यज वनं वृषभानुजायाः
नान्यत्र गच्छ मम याचितमेतदेव ।
वृन्दावने त्वमिह आश्वपचान् सदैव
याचस्व भक्षय तदीयसुभुक्तमुक्तम् ॥६१॥

हे चित्त ! तुझसे मेरी एकमात्र यही प्रार्थना है कि तू श्रीवृषभानुनन्दिनीके इस श्रीवनको कभी न छोड़ना। यदि तुझे ब्राह्मणसे लेकर श्वपचपर्यन्तके घर सदैव भिक्षा माँगनी पड़े तो माँग लेना और उनके उच्छिष्टको भी खा लेना ; परन्तु श्रीवृन्दावनसे बाहर अन्य स्थानमें कदापि न जाना ॥६१॥

न विषय भोगो भाग्यं कीर्त्तिर्वा विस्तृता लोके ।
ब्रह्मेन्द्राद्यभिलषितं भाग्यं वृन्दावने वासः ।।६२।

विषय-भोगोंका बहुलतासे सुलभ होना भाग्य नहीं है ; संसारमें कीर्तिका विस्तार हो जाय—यह भी भाग्य नहीं है। भाग्य है श्रीवृन्दावनका निवास, जिसकी ब्रह्मा-इन्द्र आदि भी अभिलाषा करते हैं ।।६२।।

निरञ्जनं निर्गुणमद्वितीयं
वदन्ति तत्त्वं विबुधास्तथास्तु ।
मया तु वृन्दावनमेव तत्त्वं
सुनिश्चितं श्रीपदभूषिताङ्गम् ।।६३।।

विद्वान् लोग परम तत्त्वको निरञ्जन, निर्गुण और अद्वितीय बताया करते हैं ; उनके लिये वह तत्त्व वैसा ही हो। परंतु मैंने तो अपने लिये श्रीवृन्दावनको ही परम तत्त्व निश्चित किया है ; क्योंकि उसका श्रीअङ्ग श्रीजीके श्रीचरण-चिह्नोंसे भूषित है ।।६३।।

अतिक्रान्तः कालो विषयविषसङ्गाकुलधियः
क्षणार्धं क्षेमार्थं न परपुरुषार्थोऽभिलषितः ।
इदानीं श्रीवृन्दाविपिनसुखवासाय महतां
कृपालेशं शेषं शरणमनुमन्ये हतविधिः ।।६४।

विषयरूपी विषके सेवनसे व्याकुल बुद्धिवाले मुझ भाग्यहीन का सारा जीवन-काल व्यर्थ चला गया। मैंने अपने कल्याणके लिये आधे क्षण भी कभी परम पुरुषार्थके साधनभूत भगवदाराधनकी इच्छातक न की। सब प्रकारसे मैं हतभाग्य हूँ। अब तो श्रीवृन्दावन-वासकी प्राप्तिके लिये महात्माओंका कृपालेश ही शेष (अन्तिम) उपाय है, वही मुझे शरण देनेवाला है—यही बात मेरी समझमे आती है ।।६४।।

वृन्दारण्यलतागृहेषु वसतां गोविन्दलीलासुधा-
मापीयाश्रु विमुञ्चतां सुमधुरं राधेति संगायताम् ।
अर्धोन्मीलितलोचनैर्विचरतां वृन्दाटवीवीथिसु
कुत्रापि स्खलतां क्वचिच्च पततां यज्जीवनं जीवनम् ।।६५।।

जो श्रीवृन्दावनके लतागृहोंमें निवास करते हैं, श्रीगोविन्दकी लीलासुधाको पान करके अविरल अश्रु बहाते रहते हैं, (निरन्तर) प्रेमसे सुमधुर श्रीराधा-नामका

गान करते हैं, अधखुले नेत्रोंसे श्रीवृन्दावनकी गलियोंमें विचरते हैं तथा (जिनको अपने शरीरकी किञ्चिन्मात्र भी सुध नहीं है, अतएव) जो कभी लड़खड़ाते हैं, कभी गिर भी जाते हैं—ऐसे (प्रेमोन्मत्त) महात्माओंका जो जीवन है, वही वास्तवमें धन्य जीवन है ! ।।६५।।

**प्रियाप्रियतमौ चन्द्रचकोरौ द्वौ परस्परम् ।**
**क्रीडतः श्रीवने नित्यं मिलितौ मिलनेच्छुकौ ।।६६।।**

इस श्रीवृन्दावनमें प्रिया और प्रियतम दोनो ही एक-दूसरेके लिये चन्द्रमा और चकोर बनकर नित्य क्रीड़ा करते है और (प्रेममें ऐसे विभोर रहते हैं कि) परस्पर मिले हुए होनेपर भी मिलनकी इच्छा करते हैं—मिलनेके लिये उत्कण्ठित रहते हैं ।।६६।।

**प्रियाया जीवनं प्रेयान् प्रेयसो जीवनं प्रिया ।**
**निर्मञ्छन्तौ स्वमन्योन्यं श्रीवनेऽस्मिन्प्रसीदतः ।।६७।।**

प्रियाजीके जीवन प्रियतम हैं और प्रियतमकी जीवनरूपा श्रीप्रियाजी हैं। दोनों ही एक-दूसरेपर अपनेको न्योछावर करते हुए इस श्रीवनमें (प्रेमानन्दका उपभोग करके) प्रसन्न होते हैं ।।६७।।

**यत्र त्रिभङ्गललितो मदनानन्दमोहितः ।**
**मोदते राधया कृष्णो गुणरूपैरगाधया ।।६८।।**
**परस्परं समालिङ्ग्य पिबतः स्वधरामृतम् ।**
**श्रीराधामाधवौ यत्र, वृन्दारण्यं नमामि तम् ।।६९।।**

'जिस वनमें मदनानन्दसे मोहित एवं त्रिभङ्ग-ललित श्रीकृष्ण जिनके सागरोपम गुण तथा रूप-सौन्दर्यकी कहीं थाह नहीं है, उन अगाधा श्रीराधाके साथ (सदा प्रीति-रसका पान करके) प्रसन्न होते हैं, जहाँ श्रीराधा-माधव एक-दूसरेका गाढ़ आलिङ्गन करके सुमधुर अधरामृतका नित्य पान किया करते हैं, उस श्रीवृन्दावनको मैं प्रणाम करता हूँ ।।६८-६९।।

**श्यामाम्भोदघटाम्बरे रविसुताकल्पद्रुमालंकृते**
**प्रेमप्रोन्मदकेकिकोकिलकलध्वनि तडिद्गर्जिते ।**
**औत्सुक्यादभितः कदापि ललिताद्यालीभिरान्दोलितं**
**दोलास्थं रतिकेलिलम्पटयुगं द्रक्ष्यामि वृन्दावने ।।७०।।**

'जहाँ काली-काली घनघटाओंसे गगन-मण्डल आवृत हो रहा है, जो श्रीसूर्य-सुता यमुनाजी तथा कल्पवृक्षोंसे अलंकृत है जहाँ प्रेमोन्मत्त मयूर एवं कोकिल

कलरव कर रहे हैं, जहाँ बिजलीकी विचित्र चमक और सुन्दर मन्द गर्जना हो रही है, ऐसे श्रीवृन्दावनमें झूलेपर झूलती हुई, रति-केलि-लम्पट श्रीराधा-माधवकी मोहिनी जोड़ीका, जिसे बड़े चावसे चारों ओर खड़ी हुई श्रीललिता आदि सखियाँ झुला रही हैं, मैं कब उत्सुकतापूर्वक दर्शन करूँगा ? ।।७०।।

**यत्र प्रेमभरेण स्वाधरपुटे वंशीं निधाय प्रिया-**
**नामान्येव रमे किशोरि रसिके प्राणप्रिये राधिके ।**
**गायन्तानतरङ्गरङ्गभरतो मुह्यन्मुरारिः स्वयम्**
**प्रेयस्या हृदि रक्ष्यते रसभरे तन्नौमि वृन्दावनम् ।।७१।।**

जहाँ (प्रेमाविष्ट) मुरारि अपने अधरपर मुरली रखकर बड़े प्रेमके साथ प्यारी राधाके 'हे रमे ! हे किशोरि ! हे रसिके ! हे प्राणप्रिये ! हे राधिके !' इत्यादि नामोंका तान-तरङ्गके रङ्गमें विभोर होकर गान करते-करते जब स्वयं मूर्च्छित हो जाते है, तब श्रीप्यारीजी उन्हें अपने रसभरे हृदयपर रख लेती (और उनका गाढ़ आलिङ्गन करती) हैं, ऐसे श्रीवृन्दावनकी मैं स्तुति करता हूँ ।।७१।।

**हे हे भूमिचराश्चराचरगणा वृक्षा नदीपर्वताः ।**
**हे पातालगता नभस्तलगताः सर्वेऽसुरा वासुराः ।।**
**सर्वान् वः प्रणिपत्य सादरमिदं दैन्येन संप्रार्थये**
**श्रीवृन्दावनधाम्नि वै निवसतः स्यान्मे शरीरव्ययः ।।७२।।**

'हे भूतल-निवासी चराचर जीवो ! हे वृक्षो ! हे नदियो ! हे पर्वतो ! हे पाताल-वासियो ! हे आकाश-वासियो ! हे समस्त असुरो ! हे देवताओ ! मैं आप सबको आदर-सहित प्रणाम करके दीनभावसे यह भिक्षा माँगता हूँ कि श्रीवृन्दावनमें वसते हुए ही मेरे शरीरका अन्त हो ।।७२।।

**आसीनः स्थित उत्थितः प्रचलितः सुप्तः प्रबुद्धोऽथ वा**
**भुञ्जानः प्रलपन्पिबंश्च विसृजन्गृह्णन्नदयन्नपि ।।**
**शृण्वन्मीलितलोचनो व्यवहरन्वाचं नियच्छन्नपि**
**वृन्दारण्य भवन्तमेव हतधीः पश्यामि नक्तंदिवम् ।।७३।।**

हे श्रीवृन्दावन देव ! (आपके विरहसे) मेरी बुद्धि मारी गयी है, तो भी मैं चलते-फिरते, उठते-बैठते, सोते-जागते, खाते-पीते, देते-लेते, व्यवहार करते, देखते-सुनते, प्रलाप करते, बोलते, मौन रहते तथा नेत्र बंद करते समय भी रात-दिन आपको ही देखता हूँ ।।७३।।

धन्या त्वदीयविरहानलवेदनापि
मां दिव्यलोचनमिदं सहसा चकार ।
दूरस्थितोऽप्यहमहो विपिनाधिराज !
त्वत्वामनन्यशरणः सततं समीक्षे ।।७४।।

हे विपिनाधिराज ! तुम्हारे विरहरूप अग्निसे उत्पन्न हुई यह जलन भी धन्य है, जिसने मुझे सहसा दिव्य-लोचन बना दिया ; क्योंकि अनन्यभावसे तुम्हारी शरण लेनेवाला मैं तुमसे दूर होता हुआ भी निरन्तर तुम्हारा ही दर्शन करता हूँ ।।७४।।

सति प्रदीपे ज्वलिते हुताशने रवीन्दुतारादिषु सत्सु सर्वथा ।
विनापि वृन्दावनधाम चिन्मयं तमोमयं शून्यमिदं जगत्त्रयम् ।।७५।।

दीपक जल रहे हैं, अग्नि भी प्रज्वलित हो रही है, सूर्य, चन्द्रमा और तारागणोका प्रकाश भी सर्वथा प्राप्त होता है, तो भी चिन्मय धाम श्रीवृन्दावनके बिना मुझे यह त्रिलोकी सूनी और अन्धकारमय दीख रही है ।।७५।।

मरुधरासदृशे मम मानसे मधुरप्रेमपयोलवशून्यता ।
इतरथा न भवेन्मम जीवनं वनपतेर्विरहे च सहिष्णुता ।।७६।।

मारवाड़की भूमिके समान मेरे सूखे हृदयमें मधुर प्रेमरूपी जलका एक कण भी नहीं है ; अन्यथा वनराज श्रीवृन्दावनके वियोगमें न तो मेरे अंदर सहिष्णुता हो सकती थी और न मेरा जीवन ही रह सकता था ।।७६।।

सुसंगमासंगमयोर्विवेचने सदाटवीनाथ वरो ह्यसंगमः ।
त्वमेक एवासि सुसङ्गमक्षणे जगत्त्रयं त्वं सकलं त्वसंगमे ।।७७।।

हे श्रीवनराज ! संयोग और वियोगके तारतम्यका विवेचन करनेपर मुझे सदा वियोग श्रेष्ठ प्रतीत होता है ; क्योंकि संयोग-कालमें तुम एक ही रहते हो किंतु वियोग-कालमें सारी त्रिलोकी तुम्हारा ही रूप बन जाती है ।।७७।।

श्रीकुञ्जकेलिरसपूर्णसरोवरेऽस्मिन्
मग्नो मनोमणिरहो विपिनाधिराजे ।
तं नावलोक्य हृतवित्त इवात्मवित्तं
द्रष्टुं मम भ्रमति लोचनखञ्जरीटः ।।७८।।

यह वनराज श्रीवृन्दावन श्रीकुञ्जकेलि-रससे पूर्ण सरोवर है, इसमें मेरी मनरूपी मणि डूब गयी । उसे न देखकर लोचन-रूपी खञ्जन पक्षी इधर-उधर

घूम रहा है—ठीक उसी तरह, जैसे जिसके धनकी चोरी हो गयी हो, वह पुरुष अपने उस धनका पता लगानेके लिये इधर-उधर भटकता रहता है। (वियोगमें मन और इन्द्रियाँ अलग-अलग हो जाती हैं, उस समय इन्द्रियोंको ही वियोग होता है मनको नहीं ; उसे तो ध्यान द्वारा ध्येयका संयोग बना ही रहता है। वस्तुका बाह्य इन्द्रियों द्वारा न दीखना ही विरह है) ॥७८॥

**यत्राकृतिस्तत्र गुणाः कवीन्द्रैः प्रोक्तं न सम्यग्ह्यविचारचारु ।**
**वृन्दावनं श्रीमदतीवरम्यं यन्मां हृदिस्थं विरहे दुनोति ॥७९॥**

जहाँ सुन्दर आकृति होती है, वहाँ शुभगुण रहते ही हैं—यह कविजनोंकी उक्ति जबतक उसपर विचार नहीं किया जाता, तभीतक ठीक प्रतीत होती है वस्तुतः ठीक नहीं ; क्योंकि विरहकी अवस्थामें मेरे हृदयमें स्थित यह श्रीवृन्दावन अत्यन्त सुन्दर होनेपर भी मुझे दुःख दे रहा है ॥७९॥

**किं तिष्ठामि किमु व्रजामि किमहं जागर्मि किं वा शये**
**किं जानामि किमु भ्रमामि सुखतो जीवामि वा दुःखतः ।**
**हे वृन्दाविपिन त्वदीयविरहे कस्मादकस्मादहो**
**भावः पक्षविपक्षहृत्त्वनुपमः कोऽयं समुज्जृम्भते ॥८०॥**

हे श्रीवृन्दावन देव ! क्या इस समय मैं बैठा हूँ या कहीं जा रहा हूँ ? क्या जग रहा हूँ या सो रहा हूँ ? जानता हूँ या भ्रममें पड़ा हूँ ? सुखसे जीवन व्यतीत कर रहा हूँ या दुःखसे ? तुमसे विरह होनेपर पक्ष-विपक्ष (यह ठीक है या वह—इस विचार) को दूर हटा देनेवाला यह अनुपम अनिर्वचनीय भाव अकस्मात् कैसे उदित हो गया ? ॥८०॥

**विश्वासः सुदृढो ममास्ति हृदये संवीक्ष्य प्रत्यक्षतः**
**यद्भृङ्गाभिनिवेशतो भयवशाद् भृङ्गोऽभवत्कीटकः ।**
**प्रीत्या चिन्तयतः प्रियं वनपते त्वामेव नित्यं मम**
**त्वद्रूपत्वमवश्यमेव भवितेत्यालोच्य जीवाम्यहम् ॥८१॥**

हे वनराज वृन्दावन ! भयके कारण भृङ्गके अभिनिवेश (निरन्तर चिन्तन)-से कीट भी भृङ्ग हो गया—यह प्रत्यक्ष देखकर मेरे हृदयमें सुदृढ़ विश्वास है कि यदि मैं अपने परम प्रिय तुम्हारा ही सदा प्रेमसे ध्यान करूँ तो मुझे तुम्हारे सारूप्यकी अवश्य प्राप्ति हो जायगी ; यही सोचकर मैं जीवन धारण कर रहा हूँ ॥८१॥

**जानासि वृन्दाविपिन त्वमग्नेः संस्तम्भनीं कामपि योगविद्याम् ।**
**यन्मानसे यद्विरहाग्नितप्ते नित्यं निवासं कुरुषे सुखेन ॥८२॥**

शवन ! जान पड़ता है कि तुम अग्निका स्तम्भन करनेवाली कोई वेद्या जानते हो ; क्योंकि विरहकी प्रबल अग्निसे संतप्त हुए मेरे खपूर्वक नित्य निवास कर रहे हो ॥८२॥

**दनोशीरमृणालयोगैर्वियोगतापो मम शान्तिमेति ।**
**एकस्तु कथासुधायाः सुजीवनस्ते बिपिनाधिराज ॥८३॥**

राज ! मेरा यह वियोग-ताप चन्दन, उशीर (खस) और मृणालके शान्त हो सकता । बस, एकमात्र तुम्हारी कथा-सुधाका प्रयोग ही है ॥८३॥

**वृन्दाबिपिनस्थ मे विरहिणः सत्या विलापा इमे**
**सत्यतया विचारचतुरा गृह्णन्ति मानं विना ।**
**णा यान्ति न जीवनव्यसनिनो धिग्धिक् प्रलापैरलं**
**रत्यं केवलमेतदस्ति घटितं कापटचतो यन्मया ॥८४॥**

न्दावनकी विरहाग्निसे दग्ध हो रहा हूँ'—क्या मुझ विरहीके ये सत्य हैं ? विचार-चतुर विद्वान् पुरुष तो बिना प्रमाणके उसे सत्य ते । मुझे जीवनके प्रति इतना मोह है कि मेरे प्राण निकलते ही कार है ! धिक्कार है ! ये प्रलाप व्यर्थ हैं ! मैंने कपटसे विरहीका किया है ॥८४॥

**न श्रीवृन्दावनविरहवेदना नाम पञ्चमोध्यायः ॥**

गीवृन्दावन-विरह-वेदना नामक पाँचवाँ अध्याय समाप्त हुआ ॥

राधाकृष्ण रासमण्डपसे निकल रहे हैं

## षष्ठोऽध्याय:

सुकण्ठ उवाच

वृन्दावनेऽपि निवसन् तदर्थं तप्तमानसः ।
द्विजोऽतिकरुणं मित्र विलापं कुरुतेकथम् ।

श्रीसुकण्ठने पूछा

मित्र ! श्रीवृन्दावनमें निवास करता हुआ भी यह ब्राह्मण
लिये मन-ही-मन संतप्त होकर अत्यन्त करुण विलाप क्यों कर रहा

**कथमस्य भवेच्छान्तिरभीष्टं च वदास्य किम् ।**
**यं लब्ध्वा चापरं लाभं मन्यते नाधिकं ततः ॥ २ ॥**

इसको शान्ति कैसे प्राप्त होगी ? साथ ही यह भी बताइये कि इसकी अभीष्ट वस्तु क्या है—यह क्या चाहता है, जिसको पाकर यह उससे अधिक दूसरा कोई लाभ नहीं मानेगा ? ॥२॥

**वृन्दावननिवासेऽपि तद्रसानुभवं विना ।**
**रसलिप्सुर्न संतोषं लभते मित्र कर्हिचित् ॥ ३ ॥**

मित्र ! रसलोभी—रसिक भक्त तो श्रीवृन्दावनमें निवास हो जानेपर भी जब तक उसके रसका अनुभव उसे नहीं होता, तबतक कभी संतोष नहीं पाता ॥३॥

मधुकण्ठ उवाच

**वस्तुतः प्रेयसीप्रेष्ठप्रेमामृतरसात्मकम् ।**
**वृन्दावनस्वरूपं हि विज्ञेयं रसिकप्रियम् ॥ ४ ॥**

**श्रीमधुकण्ठजी बोले**

वास्तवमें प्रियतमा श्रीराधा और प्रियतम श्यामसुन्दर श्रीकृष्णके पारस्परिक प्रेमका जो अमृतमय रस है, वही श्रीवृन्दावनका स्वरूप है—यों जानना चाहिये । वही रसिक जनोंकी प्रीतिका विषय है ॥४॥

**रसानुभवकालेऽपि समुत्कण्ठातिरेकतः ।**
**सुस्थिरा नहि शान्तिः स्याद्रसमार्गे कदाचन ॥ ५ ॥**

रसानुभव-कालमें भी उत्कण्ठाकी अधिकता होनेसे रसमार्गमें सुस्थिर शान्ति कभी नहीं होती ॥५॥

**कैंकर्यमस्य चाभीष्टं प्रेयस्याः प्रीतिनिर्भरम् ।**
**तस्यैव विमले लाभे विलापोपरतिर्भवेत् ॥ ६ ॥**

इस ब्राह्मणको तो प्रियाजीकी प्रेमभरी अनवरत सेवा ही सदा अभीष्ट है ; उसीका विमल लाभ होनेपर इसका विलाप बंद हो सकता है ॥६॥

**निकुञ्जजनसंसेव्यां स्वामिनीं कृष्णवल्लभाम् ।**
**आत्मेश्वरीं तद्दयया ह्यनुभूय च तां ततः ॥ ७ ॥**
**प्रीतेरुज्जृम्भणं तस्मात्कैंकर्याभिरुचिस्ततः**
**परिगृह्योचितं देहं कैंकर्यपरिनिष्ठता ॥ ८ ॥**

**तत्रापि प्रीतेराधिक्यं परमाभीष्टमुच्यते**
**तदेवविस्तराद् गुह्यं तवाग्रे कथयाम्यहम् ।। ९ ।।**

जो निकुञ्जनिवासी रसिक भक्तजनोंके लिये उत्तम भावसे सेवनीया स्वामिनी हृ तथा (गोपीस्वरूप) जीवात्माओंकी अधीश्वरी हैं, उन श्रीकृष्णवल्लभा श्रीराधाका उन्हींकी कृपासे अनुभव करके उनमें प्रीतिका विस्तार होना, फिर उनकी सेवा करनेकी रुचि होना, तत्पश्चात् सेवा करनेयोग्य (भावनामय अथवा चिदानन्दमय) गोपी-शरीरको ग्रहण करके उस देहके द्वारा प्रियाजीकी अभीष्ट सेवामें पूरी निष्ठाके साथ संलग्न हो जाना, उस सेवाकी अवस्थामें भी अधिक-से-अधिक प्रीतिकी वृद्धि होना—यही प्रेमी भक्तोंकी परम अभीष्ट वस्तु बतायी जाती है। वही यह गुह्य विषय में तुम्हारे समक्ष विस्तारपूर्वक कहता हूँ ।।७-९।।

सुकण्ठ उवाच

**कीदृशश्च रसस्तस्यानुभूतिश्चापि कीदृशी**
**प्रेयस्याः किं नु कैंकर्यं केवलायास्त्वयोदितम् ।।१०।।**

**श्रीसुकण्ठने पूछा**

रस कैसा होता है—उसका स्वरूप क्या है ? और उसका अनुभव भी कैसा होता है ? केवल श्रीप्रियाजीके श्रीविग्रहका जो कैंकर्य—जो अनवरत सेवा तुमने बतायी है, वह क्या वस्तु है ? ।।१०।।

**प्रेयसं मुख्यतो मत्वा तदङ्गत्वेन पूजनम्**
**अन्येषां विहितं लोके युगलाराधनं तथा ।।११।।**

लोकमें तो प्रियतम श्रीकृष्णको ही मुख्य (अङ्गी) मानकर अन्य सबकी उनके अङ्गरूपसे पूजा करनेका विधान देखा जाता है तथा (प्रिया और प्रियतम दोनोंको प्रधान मानकर की जानेवाली) युगल सरकारकी आराधना भी प्रचलित है ।।११।।

**अपूर्वेयं निकुञ्जस्य सखे कैंकर्यपद्धतिः ।**
**साधिकारं तथैतस्या रहस्यं मे निरूपय ।।१२।।**

परंतु मित्र ! (श्रीराधाको प्रधान मानकर) सेवा करनेकी जो श्रीनिकुञ्जकी प्रक्रिया है, यह तो अपूर्व (नवीन-सी) ही प्रतीत होती है। इसका रहस्य क्या है और इस उपासनाका अधिकारी कौन है, इसका मेरे समक्ष (युक्ति और प्रमाण देकर) निरूपण करो ।।१२।।

मधुकण्ठ उवाच

**शान्ते दास्ये तथा सख्ये वात्सल्ये तु रुचिर्नृणाम् ।**
**भक्तिबुद्धया प्रवृत्तानां न शृङ्गारे कदाचन ।।१३।।**

श्रीमधुकण्ठजी बोले

जो लोग भक्ति-बुद्धिसे या भक्तिभावसे भगवान्‌की आराधनामें प्रवृत्त होते हैं, उनकी शान्त, दास्य, सख्य और वात्सल्यभावमें तो रुचि होती है, परंतु शृङ्गारमें कभी रुचि नहीं होती ।।१३।।

**मधुराख्ये रसाधीशे कामबुद्धिः प्रजायते**
**अतस्ते स्थूलमतयो विरक्ता नाधिकारिणः ।।१४।।**

**शुचिमुज्ज्वलशृङ्गारं मन्यन्ते प्राकृतं यतः ।**
**केचिच्छ्रद्धालवोऽप्यस्मिन् रसे भागवते जनाः ।।१५।।**

**तात्पर्यालोचनादक्षा अतोऽप्यनधिकारिणः ।**
**देशपात्रादिवैशिष्ट्यसम्बन्धेन सुगोप्यता ।।१६।।**

जिनकी बुद्धि स्थूल है, (वे प्राकृत विषय और भावसे परे अप्राकृत जगत्‌की बात नहीं सोच पाते ; अतः) रसराज शृङ्गारमें—मधुर नामक रस एवं भावमें उनकी काम-बुद्धि हो जाती है ; इसीलिये वे इससे विरक्त हो जाते हैं। अतः इस मधुर उपासनाके वे अधिकारी नहीं हैं ; क्योंकि पवित्र, उज्ज्वल शृङ्गारको भी वे प्रकृतिका विकार मानते हैं। परंतु जो इस भागवत या भगवद्रूप रसमें श्रद्धा रखते हैं, उनमें भी कुछ लोग ऐसे हैं, जो इस रसके रहस्यके विवेचनमें कुशल नहीं हैं ; अतः वे भी इस रसके अधिकारी नहीं हैं। इसमें उत्तम देश और उत्तम पात्र आदिके सम्बन्धकी अपेक्षा होनेसे यह शृङ्गार रस साधारण जनसमाजसे सदा गुप्त ही रहता है ।।१४-१६।।

**विषयान्तरवन्नायं प्रकाश्यः सर्वजन्तुषु ।**
**सिंहीसुपयसः पात्रमुपयुक्तं हि काञ्चनम् ।।१७।।**

अन्य विषयोंकी भाँति यह शृङ्गार रस सब प्राणियोंके सामने प्रकाशित करनेयोग्य नहीं है। जैसे सिंहनीका उत्तम दूध सभी पात्रोंमें नहीं रखा जा सकता, उसके लिये केवल स्वर्ण-पात्र ही उपयुक्त होता है (उसी प्रकार विशिष्ट अधिकारीके समक्ष ही इस रसका प्रकाशन उचित है) ।।१७।।

**रहस्यत्वात्तव स्नेहात् कथ्यते हि मयाधुना**
**रसो वै स इति श्रुत्या स्वप्रकाशोऽपि वर्ण्यते ॥१८॥**

यद्यपि यह रहस्य (गोपनीय) होनेके कारण अकथनीय है, तो भी तुम्हारे प्रति स्नेह होनेसे अब मैं इस रसका वर्णन करता हूँ ; क्योंकि रस स्वयंप्रकाश वस्तु होनेपर भी 'रसो वै सः' इस श्रुतिके द्वारा 'रस' शब्दके वाच्य अर्थका निरूपण किया गया है ॥१८॥

अथ स्थायिभावः

**मिथो हरेः प्रियायाश्च सम्भोगस्यादिकारणम् ।**
**मधुरापरपर्याया रतिः स्थायितयोच्यते ॥१९॥**

**स्थायी भाव**

श्रीहरि और श्रीप्रियाजीके परस्पर सम्भोगकी मुख्य कारणरूपा जो मधुरा रति (प्रीति) है, उसीको स्थायीभाव कहते हैं ॥१९॥

अथ रसः

**विभावैरनुभावैश्च सात्विकैर्व्यभिचारिभिः ।**
**स्वाद्यमाना हि भक्तानां हृदये श्रवणादिभिः ॥२०॥**
**मधुरैषा रतिः स्थायिभावः स्यान्मधुरो रसः ॥**

**रसका निरूपण**

विभाव, अनुभाव, सात्त्विक भाव और व्यभिचारी या संचारी भावोंके द्वारा श्रीप्रिया-प्रियतमकी लीला आदिके श्रवण तथा रूपदर्शन आदिसे भक्तोंके हृदयमे आस्वादनका विषय बना हुआ जो यह मधुर रतिरूप स्थायीभाव है, वही मधुर रस कहलाता है ।

अथ विभावाः

**ज्ञेयास्तत्र विभावास्तु रत्यास्वादनहेतवः ॥२१॥**
**ते द्विधाऽऽलम्बना एके परे चोद्दीपनास्तथा ।**
**कृष्णश्च कृष्णप्रेयस्यो बुधैरालम्बना मताः ॥२२॥**

**विभावका निरूपण**

रतिका आस्वादन करानेमें जो कारण बनते हैं, उन्हींको विभाव समझना चाहिये ये विभाव दो प्रकारके हैं—एक तो हैं और दूसरे उद्दीपन

श्रीकृष्ण और उनकी प्रेयसी-गणोंको पण्डितोंने रति, प्रेम आदिके विषय और आश्रय होनेसे 'आलम्बन'* स्वीकार किया है ॥२०-२२॥ ॥

**रत्यादेर्विषयत्वेन तथाऽऽश्रयतयापि च ।**
**परस्परं विषयता ह्याश्रयत्वं परस्परम् ॥२३॥**

श्रीकृष्ण और प्रेयसीजन परस्पर एक-दूसरेके रति, प्रेम आदिके विषय हैं और परस्पर आश्रय भी हैं—ऐसा इस रसमें निश्चितरूपसे समझना चाहिये ॥२३॥

---

*आलम्बन विभावके उदाहरण, यथा—

**पदद्युति विनिर्धुतस्मरपरार्धरूपोद्धति-**
**दृगञ्चलकलानटीपटिमभिर्मनतोमोहिनी ।**
**स्फुरन्नवघनाकृतिः परमदिव्यलीलानिधिः**
**क्रियात्तव जगत्त्रयीयुवतिभाग्यसिद्धिर्मुदम् ॥**

(श्रीपौर्णमासीजी श्रीराधाको आशीर्वाद देती हैं—)

जो अपने चरणोंकी कान्तिसे परार्धसंख्यक कामदेवोंके भी रूप-विषयक गर्वको गलित कर देते हैं, नेत्रोंकी कटाक्ष-लीलारूपिणी नटीकी कला-पटुतासे सबका मन मोह लेते हैं, जिनकी सुन्दर आकृति नूतन जलधरके समान श्याम कान्तिसे प्रकाशित होती है और परम दिव्य लीलाओंकी निधि तथा त्रिलोकी रूपिणी युवतीके सौभाग्यकी सिद्धि हैं, वे प्राणवल्लभ श्यामसुन्दर श्रीकृष्ण तुम्हें मोद प्रदान करें।

यहाँ श्रीकृष्णके रूप-सौन्दर्यके श्रवण-दर्शन आदिसे पूर्वरागयुक्ता श्रीराधाके हृदयमें मधुर रतिका उदय सूचित होता है ; अतः यहाँ श्रीकृष्ण विषयालम्बन हैं और श्रीराधा आश्रयालम्बन ।

**प्रणमामि ताः परममाधुरीभृतः कृतपुण्यपुञ्जरमणीशिरोमणीः ।**
**उपसन्नयौवनगुरोरधीत्य याः स्मरकेलिकौशलमुदाहरन्हरौ ॥**

(मथुराकी स्त्रियाँ पृथक्-पृथक् परस्पर कहती हैं—)

परम माधुर्यका धारण-पोषण करनेवाली उन पुण्यपुञ्जसे युक्त रमणी-शिरोमणियोंको मैं प्रणाम करती हूँ, जिन्होंने पास आये हुए यौवनरूपी गुरुसे सीखकर श्रीहरिके समीप प्रेम-क्रीड़ा-कौशलका उदाहरण प्रस्तुत किया। (यहाँ श्रीकृष्णकी प्रेयसी गोपियाँ ही विषयालम्बन हैं।)

**बलादक्ष्णोर्लक्ष्मीः कवलयति नव्यं कुवलयं**
**मुखोल्लासः फुल्लं कमलवनमुल्लङ्घयति च ।**
**दशां कष्टामष्टापदमपि नयत्याङ्गिकरुचि-**
**र्विचित्रं राधायाः किमपि किल रूपं विलसति ॥**

(पौर्णमासीजी कहती हैं—)

किशोरी श्रीराधाका विचित्र रूप किसी अनिर्वचनीय शोभासे विलसित हो रहा है। उसके नयनोंकी सुषमा बलपूर्वक नूतन कमलको कवलित कर लेती है। मुखका उल्लास प्रफुल्ल कमल-वनको भी लाँघ जाता—तिरस्कृत कर देता है तथा अङ्गोंकी सुनहरी कान्ति सुवर्णको भी हीन-दशामें पहुँचा देती है। (यहाँ श्रीराधा ही ——— हैं।)

**कृष्णस्य प्रेयसीनां च रत्यादेर्ज्ञेयमत्र हि**
**तद्भावभावितस्वान्ताः प्रेयस्यः समुदीरिताः ॥२४॥**

श्रीकृष्ण-विषयक भावसे भावित हृदयवाले चेतनोंको प्रेयसी कहा जाता है। (शृङ्गारमें श्रीकृष्णको सदा ही श्रीराधा-विशिष्ट समझना चाहिये ; अत श्रीराधाकी किंकरी होकर ही श्रीकृष्ण प्रेयसीभावकी प्राप्ति होती है—यह बात आगे विस्तारसे कही जायगी) ॥२४॥

**उद्दीपनास्तु ते प्रोक्ता भावमुद्दीपयन्ति ये।**
**मिथो हरेः प्रियायाश्च गुणाश्चेष्टाः प्रसाधनम् ॥२५॥**

जो भावका उद्दीपन करते हैं, उन्हें उद्दीपन विभाव कहा गया है। श्रीकृष्ण और उनकी प्रेयसीके गुण चेष्टाएँ तथा वस्त्र-आभूषण आदि शृङ्गार-सामग्री एक-दूसरेके उद्दीपन होते हैं* ॥२५॥

---

रतिका उद्दीपन करनेवाली गुण आदि सामग्री

*(१) गुण—

**वशमल्पिकयापि सेवयामुं विहितेऽप्यागसि दुस्सहे स्मितास्यम्।**
**परदुःखलवेऽपि कातरं मे हरिमुद्वीक्ष्य मनस्तनोति तृष्णाम् ॥**

प्यारे श्यामसुन्दर थोड़ी-सी सेवासे भी वशमें हो जाते हैं, दुस्सह अपराध हो जानेपर भी मुसकराते रहते है (अप्रसन्न नहीं होते), तथा दूसरेको लवमात्र भी दुःख हुआ देखकर कातर हो उठते हे ; अतः उन्हें देखकर मेरा मन उनके प्रति अपनी तृष्णाका विस्तार करता रहता है। (यहाँ उपर्युक्त विशेषणोसे श्रीहरिके कृतज्ञता, क्षमा-शीलता और करुणाकी पराकाष्ठा—इन तीन गुणोका परिचय मिलता है। सखी सूचित करती है कि इन गुणोके कारण वे हम सब बालाओंके लिये सुसेव्य हैं। इससे उसके भीतर इसके उद्दीपन का पता लगता है।)

(२) चेष्टा—

**तं विलासवति रासमण्डले पुण्डरीकनयनं सुराङ्गनाः।**
**प्रेक्ष्य सम्भृतविहारविभ्रमं बभ्रमुर्मदनसम्भ्रमोर्मिभिः ॥**

(श्यामला सखी श्रीराधासे कहती है—)

विलासवती श्रीराधे! रासमण्डलमें कमल-नयन श्यामसुन्दरको विहार-विभ्रम (क्रीड़ाविलास)में तत्पर देखकर देवाङ्गनाएँ प्रेमावेशकी तरङ्गोंसे विभ्रान्त हो उठी थीं। (यहाँ रास-चेष्टाका स्मरण हो आनेसे रतिका उद्दीपन सूचित होता है।)

(३) प्रसाधन—

**अनङ्गरागाय बभूव सद्यस्तवाङ्गरागोऽपि किमङ्गनासु।**
**उद्दामभावाय तथा किमासीद्दामापि दामोदर तावकीनम् ॥**

अथ अनुभावाः

**चित्तस्थानां तु भावानां ये भवन्त्यनुबोधकाः।**
**बहिर्विकारप्राया ये अनुभावाः प्रकीर्त्तिताः ॥२६॥**

अनुभावका लक्षण

चित्तमें स्थित गूढ़भावोंका बोध करानेवाले जो कार्य या चेष्टाएँ हैं, उन्हें 'अनुभाव' कहा गया है। वे प्रायः कटाक्षपात आदि बाह्यविकारोंके रूपमें दृष्टि-गोचर होते हैं ॥२६॥

**त्रिविधास्ते त्वलंकारास्तथैवोद्भास्वराभिधाः**
**वाचिकाश्चेति शृङ्गारे रसिकैः परिकीर्त्तिताः ॥२७॥**

रसिक भक्तोंने शृङ्गारमें अनुभावके तीन भेद बताये हैं—अलंकार, उद्भास्वर और वाचिक ॥२७॥

अथ अलंकाराः

**सत्वजा उदयन्त्येते अलंकारास्तु विंशतिः।**
**कान्तानामद्भुताः कान्ते सर्वथाभिनिवेशतः ॥२८॥**
**भावो हावस्तथा हेला प्रोक्तास्तत्राङ्गजास्त्रयः**
**शोभा कान्तिश्च दीप्तिश्च माधुर्यंच प्रगल्भता ॥२९॥**
**धैर्यमौदार्यमित्येते सप्तैव स्युरयत्नजाः।**
**लीला विलासो विच्छित्तिर्विभ्रमः किलकिञ्चितम् ॥३०॥**
**मोट्टायितं कुट्टमितं बिब्बोको ललितं तथा।**
**विकृतं चेति विज्ञेयास्तासां दश स्वभावजाः ॥३१॥**

अलंकारोंका वर्णन

प्रेयसीजनोंमें प्रियतम-विषयक पूर्ण अभिनिवेश होनेपर विशुद्ध सत्त्वका उदय होनेसे अलंकार नामवाले अद्भुत अनुभाव उदित होते हैं। वे प्रायः बीस प्रकारके

---

(सखी परिहासपूर्वक कहती है—)
प्यारे दामोदर! तुम्हारा (चन्दनानुलेपन आदि) अङ्गराग भी गोपाङ्गनाओंके हृदयमें तत्काल अनङ्गरागका कारण बन गया, यह कैसी अद्भुत बात है? तथा तुम्हारा दाम (माल्य) भी युवतियोंके हृदयमें उद्दाम भाव (प्रगाढ़ अनुराग) को जाग्रत करनेवाला हो गया—यह कैसी विलक्षणता है! (यहाँ शृङ्गार ही रतिका उद्दीपन हुआ—यह कहा गया है)

**कृष्णस्य प्रेयसीनां च रत्यादेर्ज्ञेयमत्र हि**
**तद्भावभावितस्वान्ताः प्रेयस्यः समुदीरिताः ॥२४॥**

श्रीकृष्ण-विषयक भावसे भावित हृदयवाले चेतनोंको प्रेयसी कहा जाता है। (शृङ्गारमें श्रीकृष्णको सदा ही श्रीराधा-विशिष्ट समझना चाहिये ; अत. श्रीराधाकी किंकरी होकर ही श्रीकृष्ण प्रेयसीभावकी प्राप्ति होती है—यह बात आगे विस्तारसे कही जायगी) ॥२४॥

**उद्दीपनास्तु ते प्रोक्ता भावमुद्दीपयन्ति ये।**
**मिथो हरेः प्रियायाश्च गुणाश्चेष्टाः प्रसाधनम् ॥२५॥**

जो भावका उद्दीपन करते हैं, उन्हें उद्दीपन विभाव कहा गया है। श्रीकृष्ण और उनकी प्रेयसीके गुण चेष्टाएँ तथा वस्त्र-आभूषण आदि शृङ्गार-सामग्री एक-दूसरेके उद्दीपन होते हैं* ॥२५॥

---

रतिका उद्दीपन करनेवाली गुण आदि सामग्री

*(१) **गुण—**

**वशमल्पिकयापि सेवयामुं विहितेऽप्यागसि दुस्सहे स्मितास्यम्।**
**परदुःखलवेऽपि कातरं मे हरिमुद्वीक्ष्य मनस्तनोति तृष्णाम् ॥**

प्यारे श्यामसुन्दर थोड़ी-सी सेवासे भी वशमें हो जाते हैं, दुस्सह अपराध हो जानेपर भी मुसकराते रहते हैं (अप्रसन्न नहीं होते), तथा दूसरेको लवमात्र भी दुःख हुआ देखकर कातर हो उठते हैं ; अतः उन्हें देखकर मेरा मन उनके प्रति अपनी तृष्णाका विस्तार करता रहता है। (यहाँ उपर्युक्त विशेषणोंसे श्रीहरिके कृतज्ञता, क्षमा-शीलता और करुणाकी पराकाष्ठा—इन तीन गुणोंका परिचय मिलता है। सखी सूचित करती है कि इन गुणोंके कारण वे हम सब बालाओंके लिये सुसेव्य हैं। इससे उसके भीतर इसके उद्दीपन का पता लगता है।)

(२) **चेष्टा—**

**तं विलासवति रासमण्डले पुण्डरीकनयनं सुराङ्गनाः।**
**प्रेक्ष्य सम्भृतविहारविभ्रमं बभ्रमुर्मदनसम्भ्रमोर्मिभिः ॥**

(श्यामला सखी श्रीराधासे कहती है—)

विलासवती श्रीराधे! रासमण्डलमें कमल-नयन श्यामसुन्दरको विहार-विभ्रम (क्रीड़ाविलास) में तत्पर देखकर देवाङ्गनाएँ प्रेमावेशकी तरङ्गोंसे विभ्रान्त हो उठी थीं। (यहाँ रास-चेष्टाका स्मरण हो आनेसे रतिका उद्दीपन सूचित होता है।)

(३) **प्रसाधन—**

**अनङ्गरागाय बभूव सद्यस्तवाङ्गरागोऽपि किमङ्गनासु।**
**उद्दामभावाय तथा किमासीद्दामापि दामोदर तावकीनम् ॥**

अथ अनुभावाः

**चित्तस्थानां तु भावानां ये भवन्त्यनुबोधकाः ।**
**बहिर्विकारप्राया ये अनुभावाः प्रकीर्त्तिताः ।।२६।।**

**अनुभावका लक्षण**

चित्तमें स्थित गूढ़भावोंका बोध करानेवाले जो कार्य या चेष्टाएँ हैं, उन्हें 'अनुभाव' कहा गया है। वे प्रायः कटाक्षपात आदि बाह्यविकारोंके रूपमें दृष्टि-गोचर होते हैं ।।२६।।

**त्रिविधास्ते त्वलंकारास्तथैवोद्भास्वराभिधाः**
**वाचिकाश्चेति शृङ्गारे रसिकैः परिकीर्त्तिताः ।।२७।।**

रसिक भक्तोंने शृङ्गारमें अनुभावके तीन भेद बताये हैं—अलंकार, उद्भास्वर और वाचिक ।।२७।।

अथ अलंकाराः

**सत्त्वजा उदयन्त्येते अलंकारास्तु विंशतिः ।**
**कान्तानामद्‌भुताः कान्ते सर्वथाभिनिवेशतः ।।२८।।**
**भावो हावस्तथा हेला प्रोक्तास्तत्राङ्गजास्त्रयः**
**शोभा कान्तिश्च दीप्तिश्च माधुर्यंच प्रगल्भता ।।२९।।**
**धैर्यमौदार्यमित्येते सप्तैव स्युरयत्नजाः ।**
**लीला विलासो विच्छित्तिर्विभ्रमः किलकिञ्चितम् ।।३०।।**
**मोट्टायितं कुट्टमितं बिब्बोको ललितं तथा ।**
**विकृतं चेति विज्ञेयास्तासां दश स्वभावजाः ।।३१।।**

**अलंकारोंका वर्णन**

प्रेयसीजनोंमें प्रियतम-विषयक पूर्ण अभिनिवेश होनेपर विशुद्ध सत्त्वका उदय होनेसे अलंकार नामवाले अद्‌भुत अनुभाव उदित होते हैं। वे प्रायः बीस प्रकारके

---

(सखी परिहासपूर्वक कहती है—)

प्यारे दामोदर ! तुम्हारा (चन्दनानुलेपन आदि) अङ्गराग भी गोपाङ्गनाओंके हृदयमें तत्काल अनङ्गरागका कारण बन गया, यह कैसी अद्‌भुत बात है ? तथा तुम्हारा दाम (माल्य) भी युवतियोंके हृदयमें उद्दाम भाव (प्रगाढ़ अनुराग) को जाग्रत् करनेवाला हो गया—यह कैसी विलक्षणता है ! (यहाँ शृङ्गार ही रतिका उद्दीपन हुआ—यह स्पष्टरूपसे कहा गया है।)

बताये गये हैं। (आगे बताये जानेवाले मौग्ध्य और चकितको भी जोड़नेसे इनकी संख्या बाईस हो जाती है।) उनमें भाव, हाव और हेला—ये **तीन** अङ्गज* अलंकार कहे गये हैं। शोभा, कान्ति, दीप्ति, माधुर्य, प्रगल्भता, धैर्य और औदार्य—ये **सात** अयत्नज** अलंकार है। (देखिये पृष्ठ ८८) लीला, विलास, विच्छित्ति, विभ्रम, किलकिञ्चित, मोट्टायित, कुट्टामित, विब्बोक, ललित और विकृत—ये **दस** प्रेयसीजनोंके स्वभावज अलंकार हैं***(पृष्ठ ९० देखिये) ॥२८-३१॥

---

*नेत्रान्त, भ्रू और ग्रीवाभङ्गी आदि ही हाव, भाव और हेलाके सूचक हैं; अतः उन्हीं अङ्गोंसे इनकी प्रतीति होनेके कारण इन्हें अङ्गज कहा गया है। वास्तवमें ये अङ्गज नहीं हैं; क्योंकि आगे चलकर इन्हें सत्त्वज (विशुद्ध सत्त्वका उदय होनेसे उत्पन्न) बताया गया है।

*इन सबकी विशद व्याख्या इस प्रकार है—

**(१) भाव**—विकाररहित चित्तमें श्रीकृष्णके दर्शन, श्रवण आदिसे रतिके उदय होनेपर नेत्र आदिकी चेष्टाओंका प्रयोजक जो प्रथम विकार (अप्राकृत प्रेमजनित क्षोभ) होता है, वह 'भाव' कहलाता है। यही बात निम्नाङ्कित वचनसे सिद्ध होती है—

**निर्विकारात्मके चित्ते भावः प्रथमविक्रिया।**

जैसे वास्तूक-बीज वर्षाके जलसे अंकुरित न होकर हिमस्पर्शसे अंकुरित होता है, उसी प्रकार प्राकृत रूप आदिसे क्षुब्ध न होकर श्रीकृष्ण और श्रीराधाके दिव्य रूप आदिके दर्शन-श्रवण आदिसे चित्तका दिव्य प्रेमके आवेशसे विह्वल होना 'भाव' कहलाता है।

यह लक्षण नल-दमयन्ती आदि प्राकृत नायक-नायिकाओंके भावमें नहीं संघटित होगा और यही हमको इष्ट भी है; क्योंकि श्रीशुक आदि आचार्योंने 'रसो वै सः' इस श्रुतिद्वारा प्रतिपादित सच्चिदानन्दघन भगवद्रूप रसका अप्राकृत भगवत्प्रेयसीजनोंका आश्रय लेकर ही वर्णन किया है।

प्राकृत काव्यकार इस रसतत्त्वके विवेचनमें भ्रान्त हो रहे हैं, जैसा कि व्यासजीका कथन है—

**तेने ब्रह्म हृदा य आदिकवये मुह्यन्ति यत्सूरयः।**

## भावका उदाहरण

**पितुर्गोष्ठे स्फीते कुसुमिनि पुरा खाण्डववने**
**न ते दृष्ट्वा संक्रन्दनमपि मनः स्पन्दनमगात्।**
**पुरो वृन्दारण्ये विहरति मुकुन्दे सखि मुदा**
**किमान्दोलादक्ष्णः श्रुतिकुसुदमिन्दीवरमभूत् ॥**

(एक सखी अपनी यूथेश्वरीका श्रीकृष्णके प्रति आकर्षण देखकर अनजानकी भाँति उससे पूछती है—)

सखी! जब तुम पहले खाण्डव वनमें अपने पिताके समृद्धिशाली गोष्ठमें, जो भाँति-भाँतिके फूलोंसे सुशोभित था, रहती थीं, तब वहाँ इन्द्रको भी देखकर तुम्हारा मन विचलित नहीं हुआ था परंतु इस समय (ससुरालमें आनेपर

सम्मने वृन्दावनमें जब मुकुन्द (श्यामसुन्दर श्रीकृष्ण) विहार कर रहे हैं, तब उनकी ओर तुम्हारे नेत्र ऐसे चञ्चल हो उठे हैं कि कानोंका श्वेत उत्पल (नेत्रों की छाया से) सहसा नील-कमल-सा हो गया है। बताओ सखी, ऐसा क्यों हुआ? (यहाँ विकारके कारणभूत इन्द्र-दर्शनके होनेपर भी विकार न होना 'सत्त्व'का सूचक है और अब मुकुन्दके दर्शनसे नेत्र-चाञ्चल्य रूप जो प्रथम विकार हुआ है, वह नायिकाके 'भाव'को सूचित करता है।)

**(२) हाव**—ग्रीवाको तिरछी करके भ्रू-नेत्र आदिमें विकास करनेवाला और भावकी अपेक्षा कुछ अधिक प्रकाशमें आनेवाला अनुभाव 'हाव' कहलाता है। (चित्तमें ही व्यक्त होनेवाला प्रथम विकार भाव है और जो विकार भ्रू-नेत्र आदिकी वाह्य चेष्टाओंमें भी कुछ लक्षित होने लगे, वह 'हाव' है।) यथा—

**ग्रीवारेचकसंयुक्तो भ्रूनेत्रादिविकासकृत्।**
**भावादीषत्प्रकाशो यः स हाव इति कथ्यते॥**

## हावका उदाहरण

**साचिस्तम्भितकण्ठि कुड्मलवतीं नेत्रालिरभ्येति ते**
**घूर्णन्कर्णलतां मनाग्विकसिता भ्रूवल्लरी नृत्यति।**
**अत्र प्रादुरभूत्तटे सुमनसामुल्लासकस्त्वत्पुरो**
**गौराङ्गि प्रथमं वनप्रियवधूबन्धुः स्फुटं माधवः॥**

(श्यामा श्रीराधासे कहती है—)

सखी! तुम ग्रीवा टेढ़ी करके पीछेकी ओर इस तरह देखती हो, मानो वह ग्रीवा उसी रूपमें स्तब्ध हो गयी, सामनेकी ओर घूमती ही नहीं। तुम्हारा नेत्र-रूपी भ्रमर झूमता हुआ मुकुलभूषित कर्णलताकी ओर चला आ रहा है। कुछ-कुछ विकसित हुई तुम्हारी भ्रूलता नृत्य करने लगी है। गौराङ्गी! इस तटपर सुन्दर हृदयवाली सुन्दरियों अथवा पुष्पोंको उल्लास प्रदान करनेवाले माधव (श्रीकृष्ण अथवा ऋतुराज वसन्त) प्रथम वार प्रकट हुए हैं, जो स्पष्ट ही वनप्रिया गोपवन्धुओं अथवा कोकिलाओंके परम बन्धु हैं। (यहाँ ग्रीवाको तिरछी करके देखना आदि 'हाव'का लक्षण सुस्पष्ट है।)

**(३) हेला**—हाव ही और अधिक व्यक्त होकर जब शृङ्गार (रति)का सूचक होता है, तब वह 'हेला' कहलाता है, जैसा कि निम्नाङ्कित वचनसे स्पष्ट है—

**हाव एव भवेद्धेला व्यक्तः शृङ्गारसूचकः।**

## हेलाका उदाहरण

**श्रुते वेणौ वक्षः स्फुरितकुचमाध्मातमपि ते**
**तिरोविक्षिप्ताक्षं पुलकित कपोलं च वदनम्।**
**स्खलत्काञ्चि स्वेदगलितसिचयं चापि जघनं**
**प्रमादं मा कार्षीः सखि चरति सव्ये गुरुजनः॥**

(विशाखा श्रीराधासे कहती हैं—)

सखी! वेणुनाद सुनते ही तुम्हारा वक्षःस्थल भी धौंकनीकी भाँति चलने लगा है—साँसकी तीव्रतासे ऊँचा-नीचा होने लगा है, जिससे स्तन कम्पित हो रहे हैं तुम आँखें तिरछी करके देख रही हो तुम्हारे गालोंमें रोमाञ्च हो

आया है, जघन-प्रदेशसे मेखला खिसकने लगी है और वहाँका वस्त्र पसीनेसे भीग-कर सट गया है। अतः तुम प्रमाद न करो, बायीं ओर गुरुजन विचर रहे हैं। (तात्पर्य यह कि तुम दाहिनी ओर के द्वारसे निकल कर श्रीकृष्णके पास जाओ, मैं गुरुजनों का समाधान करके आऊँगी।) यहाँ शृङ्गार-सूचक चेष्टा से 'हेला' स्पष्ट ही परिलक्षित होती है।

## ** अयत्नज अलंकार

जो बिना यत्न के ही प्रकट होते हैं, वे शोभा आदि सात अलंकार 'अयत्नज' कहलाते हैं। **(१) शोभा**—रूप एवं संभोग-चिह्न आदिसे अङ्गोंका विभूषित होना (१) शोभा कहलाता है। यथा—

**सा शोभा रूपभोगाद्यैर्यत्स्यादङ्गविभूषणम्।**

### शोभाका उदाहरण

**धृत्वा रक्ताङ्गुलिकिसलयैर्नीपशाखां विशाखे**
**निष्क्रामन्ती व्रततिभवनात्प्रातरुद्घूर्णिताक्षी।**
**वेणीमंसोपरि विलुठतीमर्धमुक्तां वहन्ती**
**लग्ना स्वान्ते मम नहि बहिः सैयमद्याप्ययासीत्॥**

(श्रीकृष्ण विशाखा सखीसे कहते हैं)—

विशाखे! रात बीतनेपर प्रातःकाल जब वह प्राणवल्लभा अपनी पल्लव-सदृश लाल-लाल अँगुलियोंसे कदम्बकी शाखा पकड़कर लताभवनसे निकलने लगी, उस समय उसकी आँखें चढ़ी हुई थीं; वह अधखुली वेणी धारण किये हुए थी, जो उसके कंधेपर लोट रही थी। इसी झाँकीमें वह मेरे हृदयके भीतर ऐसी बैठ गयी है कि अब तक बाहर नहीं निकल सकी। (अतः पुनः उससे मिलनेका सुयोग उपस्थित करो।)

**(२) कान्ति—**

प्रेमभावके परिपुष्ट होनेसे अथवा प्रियतमको परितृप्त करनेके कारण अधिक विकासको प्राप्त हुई शोभाको ही कान्ति कहते हैं। यथा—

**शोभैव कान्तिराख्याता मन्मथाप्यायनोज्ज्वला।**

### कान्तिका उदाहरण

**प्रकृतिमधुरमूर्तिर्गाढमत्राप्युदञ्च-**
**त्तरुणिमनवलक्ष्मीलेखयाऽऽलिङ्गिताङ्गी।**
**वरमदनविहारैरद्य तत्राप्युदारा**
**मदयति हृदयं मे रुन्धती राधिकेयम्॥**

(श्रीकृष्ण सुबलसे कहते हैं—)

स्वभावतः प्रगाढ़ अनुरागके कारण जो माधुर्य रसकी मूर्ति है, उसमें भी नवोदित यौवनकी अभिनव शोभा-लेखासे जिसका अङ्ग-अङ्ग आलिङ्गित है, इतनेपर भी जो परम उदार है, वह राधिका मेरे हृदयको सदा अवरुद्ध किये रहती है तथा परम सुन्दर प्रेमक्रीड़ाओं द्वारा मुझे उन्मत्त कर देती है; अतः अब मैं और किसी सुन्दरीसे मिलनेकी इच्छा नहीं रखता। (यहाँ प्रेयसीकी शोभा ही विकसित होकर प्रियतमको पूर्णतया तृप्त कर रही है; अतः वह 'कान्ति' कही गयी है

(३) दीप्ति—

कान्ति ही यदि वय, भोग, देश, काल और गुण आदिके द्वारा उद्दीप्त और अत्यन्त विस्तारको प्राप्त हो जाय तो उसे 'दीप्ति' कहते हैं। यथा—

**कान्तिरेव वयोभोगदेशकालगुणादिभिः।**
**उद्दीपितातिविस्तारं प्राप्ता चेद्दीप्तिरुच्यते॥**

## दीप्तिका उदाहरण

**निमीलन्नेत्रश्रीरचटुलपटीराचलमरु—**
**न्निपीतस्वेदाम्बुस्त्रुटदमलहारोज्ज्वलकुचा।**
**निकुञ्जे क्षिप्ताङ्गी शशिकिरणकिर्मीरिततटे**
**किशोरी सा तेने हरिमनसि राधा मनसिजम्॥**

(रूपमञ्जरी अपनी सखीसे कहती है—)

रात्रिमें विहारके पश्चात् सो जानेपर जिसके नेत्रोंकी शोभा मुकुलित हो गयी थी, मन्द-मन्द बहते हुए मलय-समीरने जिसके स्वेदाम्बुकणोंको पी लिया था और जिसका वक्षःस्थल टूटे हुए हारोंसे जगमगा रहा था, वह किशोरी श्रीराधा निकुञ्ज-भवनमें, जिसका तटप्रान्त चन्द्रमाकी किरणोंसे चितकबरा जान पड़ता था, शय्यापर अपने अङ्गोंको डालकर बेसुध सो रही थी, उस अवस्थामें भी उसने पुन श्रीश्यामसुन्दरके मनमें प्रेमावेशका प्रसार कर दिया है। (यहाँ 'दीप्ति' का लक्षण स्पष्ट है)

(४) माधुर्य—

सभी अवस्थाओंमें चेष्टाओंकी चारुता (मनोरमता)को माधुर्य कहते हैं, जैसा कि कहा गया है—

**माधुर्यं नाम चेष्टानां सर्वावस्थासु चारुता।**

## माधुर्यका उदाहरण

**असव्यं कंसारेर्भुजशिरसि धृत्वा पुलकितं**
**निजश्रोण्यां सव्यं करमनृजुविष्कम्भितपदा।**
**दधाना मूर्धानं लघुतरतिरःस्रंसिनमियं**
**बभौ रासोत्तीर्णा मुहुरलसमूर्तिः शशिमुखी॥**

(रतिमञ्जरी दूरसे अपनी सखीको दिखाती है—)

यह चन्द्रमुखी श्रीराधा अपने रोमाञ्चयुक्त दाहिने हाथको श्यामसुन्दरके कंधेपर और बायें हाथको अपने नितम्बपर रखकर टेढ़े-मेढ़े लड़खड़ाते पैरोंसे चलती हुई सिरको तिरछा किये रासक्रीड़ासे निकलकर बारंबार अलसाते हुए शरीरसे कैसी शोभा पा रही है!

(यहाँ रास-श्रमित श्रीराधाकी जो मनोहारिणी चेष्टाएँ हैं, उन्हींको माधुर्य समझना चाहिये)।

(५) प्रगल्भता—

(प्रेमक्रीड़ाके) योगोंमें जो निरशङ्क होकर प्रवृत्त होना है, उसीको विद्वानोंने '[illegible]' नाम दिया है।

निश्शङ्कत्वं प्रयोगेषु बुधैरुक्ता प्रगल्भता ।

### (६) धैर्य—

स्थिर रहनेवाली जो चित्तकी उन्नत अवस्था है, उसीको 'धैर्य' कहते है। जैसा कि कहा गया है—

स्थिरा चित्तोन्नतिर्या तु तद्धैर्यमिति कीर्त्यते ।

#### धैर्यका उदाहरण

औदासीन्यधुरापरीतहृदयः काठिन्यमालम्बतां
　　कामं श्यामलसुन्दरो मयि सखि स्वैरी सहस्रं समाः ।
किंतु भ्रान्तिभरादपि क्षणमिदं तत्र प्रियेभ्यः प्रिये
　　चेतो जन्मनि जन्मनि प्रणयितादास्यं न मे हास्यति ।।

(श्रीराधा नववृन्दासे कहती है—)

सखी ! श्यामसुन्दर मेरे प्रति अपने हृदयको उदासीनताके भारसे बोझिल करके चाहे जितनी कठोरताका अवलम्बन करें, अपनी रुचिके अनुसार सहस्रो वर्षोंतक मेरे प्रति स्वेच्छाचारिताका ही परिचय क्यों न देते रहें; किंतु तो भी वे मेरे प्रियसे भी प्रिय बने रहेगे और उनके प्रति जन्म-जन्ममें यह चित्त कभी भूलसे क्षणभरके लिये भी प्रेमपूर्वक दासीभावका परित्याग नहीं करेगा।

कैसा अनुपम धैर्य है !

### (७) औदार्य—

मान, विरह आदि सभी अवस्थाओंमें जो विनयका बना रहना है, उसीको विद्वान् पुरुष 'औदार्य' कहते हैं। यथा—

औदार्यं विनयं प्राहुः सर्वावस्थागतं बुधाः ।

#### औदार्यका उदाहरण

कृतज्ञोऽपि प्रेमोज्ज्वलमतिरपि स्फारविनयो-
　　ऽप्यभिज्ञानां चूडामणिरपि कृपानीरधिरपि ।
यदन्तःस्वच्छोऽपि स्मरति न हरिर्गोकुलभुवं
　　ममैवेदं जन्मान्तरदुरितदुष्टद्रुमफलम् ।।

(प्रोषितभर्तृका श्रीराधा कहती है—)

प्यारे श्यामसुन्दर कृतज्ञ हैं, उनकी मति प्रेमके प्रकाशसे निर्मल है, वे बडे ही विनयशील हैं, ज्ञानियोंके तो चूडामणि ही हैं, दयाके सागर हैं और भीतरसे स्वच्छ हैं, तो भी जो वे इस गोकुलकी भूमिका स्मरण नही करते (इसमे उनका कोई दोष नहीं है)—यह मेरे ही जन्मान्तरमें किये गये पापरूपी दूषित वृक्षका कुत्सित फल है। (यहाँ श्रीजीकी विनय पराकाष्ठाको पहुँच गयी है ! )

## *** स्वभावज अलंकार

### (१) लीला—

बुद्धिपूर्वक अथवा अबुद्धिपूर्वक यत्न होनेपर ही प्रायः लीला आदिकी सिद्धि होती है। परंतु　　　युवतीजनके स्वाभाविक प्रयत्नसे ही लीला आदि

होते रहते हैं ; अतएव इनको 'स्वभावज' कहा गया है। सुन्दर वेश और क्रिया आदिके द्वारा प्रियतमके अनुकरणको 'लीला' कहते हैं। यथा—

**प्रियानुकरणं लीला रम्यैर्वेशक्रियादिभिः।**

## लीलाका उदाहरण

**मृगमदकृतचर्चा पीतकौशेयवासा**
**रुचिरशिखिशिखण्डाबद्धधम्मिल्लपाशा।**
**अनृजुनिहितमंसे वंशमुत्क्वाणयन्ती**
**कृतमधुरिपुवेशा मालिनी पातु राधा॥**

(रतिमञ्जरी अपनी सखीसे कहती है—)

जिन्होंने अङ्गोंमें कस्तूरीका लेप लगाकर अपनी गौर कान्तिको श्याम कान्तिके रूपमें परिणत कर लिया है, रेशमी पीताम्बर धारण करके सुन्दर मोर-पंखके साथ अपने जूड़ेको बाँध रखा है, बाहुमूलमें या कंधेपर तिरछे धारण की हुई बाँसकी बाँसुरी बजाती हुई जो प्यारे श्यामसुन्दरके वेशमें सज उठी हैं, वे माला धारिणी (अथवा मालिनी छन्दमें वर्णित) श्रीराधा हम सबकी रक्षा करें। (यहाँ लीलाका लक्षण स्पष्ट है)

### (२) विलास—

प्रियतमके साथ रहनेपर चलने, बैठने और खड़े होनेमें तथा मुख, नेत्र आदिकी क्रियाओंमें जो तात्कालिक विलक्षण सौन्दर्यका उदय होता है, उसे 'विलास' कहते हैं। जैसा कि कहा गया है—

**गतिस्थानासनादीनां मुखनेत्रादिकर्मणाम्।**
**तात्कालिकं तु वैशिष्ट्यं विलासः प्रियसङ्गजम्।**

## विलासका उदाहरण

**अध्यासीनममुं कदम्बनिकटे क्रीडाकुटीरस्थली-**
**माभीरेन्द्रकुमारमत्र रभसादालोकयन्त्याः पुरः।**
**दिग्धा दुग्धसमुद्रमुग्धलहरीलावण्यनिस्यन्दिभिः**
**कालिन्दी तव दृक्तरङ्गितभरैस्तन्वङ्गि गङ्गायते॥**

(अभिसारिका श्रीराधासे वृन्दादेवी कहती हैं—)

'कृशाङ्गी राधे! कदम्बके निकट क्रीड़ा-कुटीरकी भूमिमें बैठे हुए इन गोप-राजकुमारको यहाँ सहसा सामने देखकर जो तुम मुसकरा उठी हो, इससे क्षीरसागरकी सुन्दर लहरोंके समान लावण्यकी वर्षा करनेवाली तुम्हारी इन नयन-तरङ्गोंसे परिपूर्ण हो यह श्यामसलिला कालिन्दी श्वेतसलिला गङ्गाके समान शोभा पाने लगी है। (यहाँ नेत्र-व्यापारका वैशिष्ट्य ही विलास है।)

### (३) विच्छित्ति—

कान्तिको पुष्ट करनेके लिये जो (आम्रपत्र एवं कज्जल आदिसे) थोड़ा-सा भी शरीरका शृङ्गार किया जाता है, उसे 'विच्छित्ति' कहते हैं—

**आकल्पकल्पनाल्पापि विच्छित्तिः कान्तिपोषकृत्।**

## विच्छित्तिका उदाहरण

**माकन्दपत्रेण मुकुन्दचेतःप्रमोदिना मारुतकम्पितेन ।**
**रक्तेन कर्णाभरणीकृतेन राधामुखाम्भोरुहमुल्ललास ।।**

(वृन्दा नान्दीमुखीसे कहती है—)

मन्द-मन्द वायुसे कम्पित तथा प्रियतम मुकुन्दके मनको आह्लाद प्रदान करनेवाले लाल-लाल कोमल आम्र-पल्लवको कर्णभूषणके रूपमें धारण करके श्रीराधारानीका मुखारविन्द उल्लसित हो उठा। (यहाँ विच्छित्तिकी छटा देखने ही योग्य है।)

### (४) विभ्रम—

प्रियतमकी प्राप्तिके समय मदनावेशजनित सम्भ्रमवश हार, माला और काञ्ची आदिके धारण करनेके स्थानोंमें उलट-फेर हो जाना 'विभ्रम' कहलाता है।

**वल्लभप्राप्ति वेलायां मदनावेशसम्भ्रमात् ।**
**विभ्रमो हारमाल्यादिभूषास्थानविपर्ययः ।।**

## विभ्रमका उदाहरण

**धन्ये कज्जलमुक्तवामनयना पद्मे पदोढाङ्गदा**
**सारङ्गि ध्वनदेकनूपुरधरा पालि स्खलन्मेखला ।**
**गण्डोद्यत्तिलका लवङ्गि कमले नेत्रार्पितालक्तका**
**मा धावोत्तरलं त्वमत्र मुरली दूरे कलं कूजति ।।**

(मुरलीका कलनाद सुनकर विभ्रान्त होकर दौड़नेवाली गोपाङ्गनाओंसे कोई सखी कहती है—)

धन्ये ! तुम्हारे बायें नेत्रमें तो काजल ही नहीं लगा, तुम एक ही आँखमें अञ्जन लगाकर दौड़ पड़ीं ! पद्मे ! तुमने तो बाजूबंदको पैरमें डाल लिया ! सारङ्गि ! तुम तो एक ही नूपुर धारण करके झनकारती हुई चल पड़ीं ! पालिके ! तुम्हारी करधनी खिसकती जा रही है ! लवङ्गि ! तुमने तो भालकी जगह गालमें ही बेंदी लगा ली। कमले ! तुमने भी खूब किया, काजलकी जगह आँखोंमें महावर ही आँज लिया। अरी बावली ! इस तरह उतावली होकर न दौड़ो ; आज श्यामसुन्दर की मुरली यहाँसे बहुत दूर अपनी मीठी तान छेड़ रही है।

वामताकी अधिकतासे स्वाधीन कान्त द्वारा की हुई सेवा के विषयमें (वाणी-मात्रसे) अनभिनन्दन (असम्मति) प्रकट करना किसी आचार्यके मतसे 'विभ्रम' कहलाता है। जैसा कि कहा गया है—

**अधीनस्यापि सेवायां कान्तस्यानभिनन्दनम् ।**
**विभ्रमो वामतोद्रेकात् स्यादित्याख्याति कश्चन ।।**

परन्तु अन्य आचार्य इसे विब्बोकके अन्तर्गत मानते हैं।

प्रियतम द्वारा की गयी सेवाके अनभिनन्दनका उदाहरण—

**त्वं गोविन्द मयासि किं नु कबरीबन्धार्थमभ्यर्थितः**
**श्लेषेणालमबद्ध एव चिकुरस्तोमो मुदं दोग्धि मे**

**वक्त्रस्यापि न मार्जनं कुरु घनं घर्माम्बु मे रोचते**
**नैवोत्संसय मालतीर्मम शिरः खेदं भरेणाप्स्यति ॥**

गोविन्द ! क्या मैंने तुमसे अपना जूड़ा बाँधने के लिये प्रार्थना की थी ? (तुम तो गाय चरानेवाले हो, तुम इस कलाको क्या जानो । ) व्यर्थ क्लेश उठानेकी आवश्यकता नहीं है । मेरा खुला हुआ केश-कलाप ही मुझे अधिक आनन्दप्रद जान पड़ता है । मेरा मुँह भी न पोंछो (जाकर किसी गायकी पीठ सहलाओ), मुझे अपने मुँहपर घना पसीना ही अच्छा लगता है । (मुझमें तुम्हारी तरह गोवर्धन उठानेकी शक्ति नहीं है, मैं तो फूलोंके भारसे ही थक जाती हूँ; अतः) मेरे सिरके बालोंमें मालतीके बहुत-से फूल न गूँथो ; क्योंकि भारसे मेरे सिरमें दर्द होने लगेगा ।

## (५) किलकिञ्चित—

हर्षके कारण होनेवाले गर्व, अभिलाष, रोदन, मुसकान, असूया, भय और क्रोधका सम्मिश्रण 'किलकिञ्चित' कहलाता है । जैसा कि कथन है—

**गर्वाभिलाषरुदितस्मितासूयाभयक्रुधाम् ।**
**संकरीकरणं हर्षादुच्यते किलकिञ्चितम् ॥**

### किलकिञ्चितका उदाहरण

**अन्तः स्मेरतयोज्ज्वला जलकणव्याकीर्णपक्ष्माङ्कुरा**
**किंचित्पाटलिताञ्चला रसिकतोत्सिक्ता पुरः कुञ्चती ।**
**रुद्धायाः पथि माधवेन मधुर व्याभुग्नतारोत्तरा**
**राधायाः किलकिञ्चितस्तबकिता दृष्टिः श्रियं वः क्रियात् ॥**

दानघाटीके मार्गमें शुल्क ग्रहण करनेके बहाने श्यामसुन्दर माधवके द्वारा रोकी गयी श्रीराधाकी दृष्टिरूपिणी कल्पलता, जो किलकिञ्चितरूपी पुष्पगुच्छसे सुशोभित है, आप लोगोंकी श्रीवृद्धि करे । वह दृष्टि भीतरसे तो मन्द मुसकानके कारण उज्ज्वल है, परंतु ऊपरसे किञ्चित् रुदनके कारण उसकी पलकें अश्रुजलके कणोंसे व्याप्त हैं । उसका प्रान्तभाग क्रोधसे कुछ लाल हो गया है । साथ ही अभिलाषायुक्त होनेके कारण वह दृष्टि रसिकतासे भलीभाँति अभिषिक्त हो रही है । सामनेसे भयवश संकुचित होती है तथा गर्व और असूयावश टेढ़ी हुई पुतलीके कारण वह और भी श्रेष्ठतर शोभासे संयुक्त जान पड़ती है ।

## (६) मोट्टायित—

प्रियतमविषयक प्रीतिकी भावनासे प्रियतमके स्मरण तथा वार्ता आदिके समय हृदयमें उसके प्रति रुचि—अभिलाषाका प्रकट हो जाना 'मोट्टायित' कहलाता है ।

**कान्तस्मरणवार्तादौ हृदि तद्भावभावतः ।**
**प्राकट्यमभिलाषस्य मोट्टायितमुदीर्यते ॥**

### मोट्टायितका उदाहरण

**न ब्रूते क्लमबीजमालिभिरलं पृष्टापि पाली यदा**
**चातुर्येण तदग्रतस्तव कथा ताभिस्तदा प्रस्तुता ।**

**तां पीताम्बर जृम्भमाणवदनाम्भोजा क्षणं शृण्वती**
**बिम्बोष्ठी पुलकैर्विडम्बितवती फुल्लां कदम्बश्रियम् ।।**

(वृन्दादेवी श्रीकृष्णसे कहती हैं—)

श्यामसुन्दर ! जब सखियोंके बहुत पूछनेपर भी पालिका अपनी मानसिक व्यथाका कारण नहीं बता रही थी, तब चतुराईसे उन सखियोंने उसके आगे तुम्हारी चर्चा छेड़ दी । तब वह मुखारविन्दसे जँभाई लेती हुई उस चर्चाको सुनने लगी । फिर तो एक ही क्षणमें बिम्बफलके सदृश लाल-लाल अधरवाली पाली का रोम-रोम खिल उठा और वह अपने पुलकित अङ्गोंसे फूले हुए कदम्बकी शोभाका अनुकरण करने लगी ।

## (७) कुट्टमित—

प्रियतमके द्वारा स्पर्श किये जानेपर हृदयमें प्रसन्नता होते हुए भी सम्भ्रमसे व्यथित-सी होकर प्रेयसी जो बाहरसे क्रोध दिखाती है, उसे 'कुट्टमित' कहते हैं—

**प्राप्ते प्रियतमस्पर्शे हृत्प्रीतावपि सम्भ्रमात् ।**
**बहिः क्रोधो व्यथितवत्प्रोक्तं कुट्टमितं बुधैः ।।**

## (८) विब्बोक—

गर्व और मानसे अपने अभिमत कान्त वा कान्त द्वारा दी हुई वस्तुका अनादर करना 'विब्बोक' कहलाता है—

**इष्टेऽपि गर्वमानाभ्यां विब्बोकः स्यादनादरः ।**

### गर्वसे अनादरका उदाहरण

**प्रियोक्तिलक्षेण विपक्षसंनिधौ**
**स्वीकारितां पश्य शिखण्डमौलिना ।**
**श्यामातिवामा हृदयंगमामपि**
**स्रजं दराघ्राय निरास हेलया ।।**

(रूपमञ्जरी गिरी हुई कुवलयमालाको दूरसे दिखाती हुई कहती है—)

सखी ! देखो, (जहाँ श्रीराधा और चन्द्रावली नहीं थी, वहाँ) विपक्षवर्गकी सुन्दरियोंके समीप लाख-लाख प्यारी-प्यारी बातें कह कर श्यामसुन्दरने आग्रह-पूर्वक यह माला श्यामा नामकी सखीको पहननेके लिये विवश किया था, किंतु अत्यन्त वामा श्यामाने इस हृदयंगम मालाको भी तनिक सूँघकर अवहेलना-पूर्वक निकाल फेंका (और कहा—ऐसी माला तो मेरी दासी भी नहीं पहनती) ।

### मानके कारण अनादरका उदाहरण

**हरिणा सखि चाटुमण्डलीं क्रियमाणामवमन्य मन्युतः ।**
**न वृथाद्य सुशिक्षितामपि स्वयमध्यापय गौरि शारिकाम् ।।**

(कलहान्तरिता गौरीसे उसकी सखी कहती है—)

सखी गौरी ! श्यामसुन्दर श्रीहरि जो इतनी अनुनय-विनयसे भरी प्यारी-प्यारी बातें कह रहे हैं, उनकी क्रोधवश अवहेलना करके इस सुशिक्षित शारिकाको भी जो स्वयं ही पढ़ाने चली हो—यह व्यर्थका बहाना न लो । (अन्यथा इनके चले जानेपर पछताना पड़ेगा) ।

(९) ललित—

जहाँ नेत्र, हाथ, पैर आदि अङ्गोंकी भ्रूविलाससहित मनोहर एवं सुकुमार विन्यास-भङ्गी (संस्थानकला) प्रकट होती है, वहाँ उसे 'ललित' कहा गया है—

विन्यासभङ्गिरङ्गानां भ्रूविलासमनोहरा ।
सुकुमारा भवेद्यत्र ललितं तदुदीरितम् ॥

ललितका उदाहरण

सभ्रूभङ्गमनङ्गबाणजननीरालोकयन्ती लताः
सोल्लासं पदपङ्कजे दिशि दिशि प्रेङ्खोलयन्त्युज्ज्वला ।
गन्धाकृष्टधियः करेण मृदुना व्याधुन्वती षट्पदान्
राधा नन्दति कुञ्जकन्दरतटे वृन्दावनश्रीरिव ॥

(श्रीकृष्ण दूरसे श्रीराधाको देखकर उनकी छविका वर्णन करते हैं—)
गौरोज्ज्वल कान्तिसे युक्त श्रीराधा कामदेवके बाणस्वरूप पुष्पोंको जन्म देनेवाली वृन्दावनकी लताओंको भौंहें टेढ़ी करके देख रही है (तुम्हारे फूलोंको ही बाण बनाकर कामदेव मुझपर प्रहार करता है—यह उपालम्भ-सा दे रही है), प्रत्येक दिशामें अपने चरणारविन्दोंको उल्लासपूर्वक ले जाती या चलाती है, अपने अङ्गोंकी सहज गन्धपर आकृष्ट हुए भ्रमरोंको कोमल हाथसे हटा रही है। इस प्रकार कुञ्जभवनके किनारे घूमती हुई श्रीराधा वृन्दावनकी मूर्तिमती लक्ष्मीकी भाँति आनन्दित होती (और मुझे भी आनन्द प्रदान करती) है।

(१०) विकृत—

जहाँ लज्जा, मान और ईर्ष्या आदिके कारण अपनी अभीष्ट बात वाणीसे नहीं कही जाती, अन्य चेष्टाओंसे ही व्यक्त की जाती है, वहाँ इस अवस्थाको 'विकृत' कहते हैं—

'ह्रीमानेर्ष्यादिभिर्यत्र नोच्यते स्वविवक्षितम् ।
व्यज्यते चेष्टयैवेदं विकृतं तद्विदुर्बुधाः ॥३१॥

लज्जासे विकृतका उदाहरण

निशमय्य मुकुन्द मन्मुखाद्भवदभ्यर्थितमत्र सुन्दरी ।
न गिराभिननन्द किंतु सा पुलकेनैव कपोलशोभिना ॥

(सुबल श्रीकृष्णसे कहते हैं—)
मुकुन्द ! मेरे मुखसे तुम्हारी अभ्यर्थना (नियत संकेतस्थानपर दर्शन देनेका अनुरोध) सुनकर सुन्दरी श्रीराधाने (लज्जावश) वाणीसे तो स्वीकृति नहीं दी, किंतु कपोलोंपर सुशोभित होनेवाले पुलकसे ही उस बातका अभिनन्दन किया है।

मानसे विकृतका उदाहरण

मय्यासक्तवति प्रसाधनविधौ विस्मृत्य चन्द्रग्रहं
तद्विज्ञप्तिसमुत्सुकापि विजहौ मौनं न सा मानिनी ।

**माधुर्यपोषकत्वेन मौग्ध्यं चकितमित्यपि ।**
**मुनेरसम्मतत्वेऽपि रसिकैः स्वीकृतं द्वयम् ।**
**यथोचितममी ज्ञेया माधवेऽपि मनीषिभिः ।।३२।।**

भरत मुनिको मान्य न होनेपर भी अन्यान्य रसिकोंने माधुर्यके पोषक होनेके कारण मौग्ध्य और चकित[1] नामक दो अलंकार और स्वीकार किये हैं। श्री-व्रजदेवियोंके दर्शन आदिसे श्रीमाधवमें भी यथायोग्य ये अनुभाव प्रकट होते हैं— यह मनीषी पुरुषोंको ध्यानमें रखना चाहिए ।।३२।।

---

**किंतु श्यामलरत्नसम्पुटदलेनावृत्य किंचिन्मुखं**
**सत्या स्मारयति स्म विस्मितमसौ भामोपरागीं श्रियम् ।।**

(द्वारकामें भगवान् श्रीकृष्ण उद्धवसे कहते हैं—)

सखे ! मैं तो चन्द्रग्रहणकी बात भूलकर सत्यभामाका श्रृङ्गार करने लग गया था। सत्यभामा यह सूचित करनेके लिये उत्सुक थी कि 'ग्रहणकी वेला है, जाकर स्नान-दान आदि कीजिये; तो भी वह मानिनी अपना मौन नहीं तोड सकी, अपितु श्यामल रत्नमय सम्पुट-दलसे अपने मुखको कुछ ढककर मुझे (उस भूली हुई) चन्द्रग्रहणकी झाँकीका स्मरण दिलाने लगी। यह देखकर मुझको उसकी विलक्षण बुद्धिपर बड़ा विस्मय हुआ।

## ईर्ष्यासे विकृतका उदाहरण

**वितर तस्करि मे मुरलीं हृतामिति मदुद्धुरजल्पविवृत्तया ।**
**भ्रुकुटिभंगुरमर्कसुतातटे सपदि राधिकयाहमुदीक्षितः ।।**

(श्रीकृष्ण सुबलसे कहते हैं—)

सखे ! मैंने जाती हुई राधिकाको सम्बोधित करके कहा—'ओ तस्करी ! तूने मेरी मुरली चुराई है, दे दो।' मेरी इस उद्दण्डतापूर्ण बातको सुनकर राधिका घूम पड़ी, फिर भी उसने अपने मनकी बात कही नहीं। उसने यमुनाजीके तटपर भौंहें टेढ़ी करके तत्काल मेरी ओर घूरकर देखा (और उस दृष्टिसे ही यह सूचित कर दिया कि 'चलो, मैयासे कहकर तुम्हारी कैसी गत बनाती हूं।')

१ **मौग्ध्य**—जाने हुए विषयको भी अज्ञकी भाँति प्रियतमके सामने पूछना मौग्ध्य कहा गया है—

**ज्ञातयाप्यज्ञवत्पृच्छा प्रियाग्रे मौग्ध्यमीरितम् ।**

## मौग्ध्यका उदाहरण

**कास्ता लताः क्व वा सन्ति केन वा किल रोपिताः ।**
**कृष्ण मत्कङ्कणन्यस्तं यासां मुक्ताफलं फलम् ।।**

अथोद्भास्वराः

उद्भासन्ते यत्स्वगात्रे तस्मादुद्भास्वरा मताः ।
नीव्युत्तरीयधम्मिल्लस्रंसनं तनुमोटनम् ॥३३॥
जृम्भा घ्राणस्य फुल्लत्वं निःश्वासो हुंकृतिस्तथा ।
नृत्यं विलुठितं गीतं क्रोशनं चानपेक्षता ॥३४॥
भूम्यालोकोऽट्टहासश्च घूर्णा हिक्कादयस्तथा ।
ते शीताः क्षेपणाश्चेति यथार्थाख्या द्विधोदिताः ॥३५॥
शीताः स्युर्गीतजृम्भाद्या नृत्याद्याः क्षेपणाभिधाः ॥३६॥

## उद्भास्वर अनुभावोंका लक्षण

भावयुक्त जनोंके अपने ही शरीरमें प्रकाशित होनेवाले अनुभाव 'उद्भास्वर' कहलाते हैं।

कटिबन्धनका ढीला होना, उत्तरीय वस्त्रका खिसक जाना, सिरके बालोंका खुल जाना, शरीरका टूटना, जँभाई लेना, नासिकाका फूलना, दीर्घ निःश्वास लेना, हुंकार करना, नाचना, धरतीपर लोटना, गीत गाना, चिल्लाना, किसीकी अपेक्षा न करके उदासीन रहना, भूमिकी ओर देखना, अट्टहास करना, घूमना या चक्कर आना और हिचकी लेना आदि अनुभाव उद्भास्वर कहे गये हैं। ये शीत और

---

(सत्यभामा पूछती हैं—)

प्राणवल्लभ श्रीकृष्ण! वे लताएँ कौन-सी हैं, कहाँ हैं और किसने उनका बीजारोपण किया है, जिनका फलरूप यह मुक्ताफल मेरे कंगनमें जड़ा गया है?

**चकित**—भयका स्थान न होनेपर भी प्रियतमके सामने अधिक भयभीत होना 'चकित' कहलाता है—

प्रियाग्रे चकितं भीतेरस्थानेऽपि भयं महत् ।

## चकितका उदाहरण

रक्ष रक्ष मुहुरेष भीषणो धावति श्रवणचम्पकं मम ।
इत्युदीर्य मधुपाद्विशङ्किता सस्वजे हरिणलोचना हरिम् ॥

(कोई सखी अपनी सखीसे कहती है—)

'प्यारे बचाओ! बचाओ, यह भयानक भ्रमर मेरे कानोंके भूषण बने हुए चम्पक पुष्पकी ओर दौड़ रहा है' यों कहकर भ्रमरसे डरी हुई वह मृगलोचना बाला श्यामसुन्दरसे लिपट गयी।

[ चम्पाके फूलपर भ्रमर नहीं जाता, अतः भयका स्थान न होनेपर भी भ्रमरके दर्शनमात्रसे उसको भय हुआ।]

क्षेपण भेदसे दो प्रकारके हैं। गीत, जृम्भा आदिको शीत और नृत्य आदिको क्षेपण कहते हैं* ॥३३–३६॥

अथ वाचिका:

**आलापोऽथ विलापश्च संलापश्च प्रलापक:।**
**अनुलापोऽपलापश्च संदेशश्चातिदेशक: ॥३७॥**
**अपदेशोपदेशौ च निर्देशो व्यपदेशक:**
**वाचिका: कथिता एते द्वादशामी मनीषिभि: ॥३८॥**

## वाचिक अलंकार

आलाप, विलाप, संलाप, प्रलाप, अनुलाप, अपलाप, संदेश, अतिदेश, अपदेश, उपदेश, निर्देश और व्यपदेश—ये बारह वाचिक अलंकार मनीषी पुरुषोंने बताये हैं (जो माधुर्यके पोषक हैं।)† ॥३७-३८॥

---

* उद्भास्वरका एक उदाहरण

**स्फुरति मुरद्विषि पुरतो दुरात्मनामपि विमुक्तदे गौरि।**
**नाद्भुतमिदं यदोधु: संयमिनस्ते कचा युक्तिम् ॥**

सखी गौरी, दुरात्माओंको भी मुक्ति देनेवाले मुरारि जब सामने प्रकाशित होने लगे, उस समय तुम्हारे संयमी केश (बँधे हुए केशकलाप) जो मुक्त हो गये (उनके दर्शनकी हड़बड़ाहटमें खुल गये), यह कोई आश्चर्यकी बात नहीं है।

† इनका विशेष परिचय इस प्रकार है—

**आलाप**—प्रिय और चाटु वचनको 'आलाप' कहते हैं।

**कठोरा भव मृद्वी वा प्राणास्त्वमसि राधिके।**
**अस्ति नान्या चकोरस्य चन्द्रलेखां विना गति: ॥**

(श्रीकृष्ण कहते हैं–) राधिके! तुम कठोर हो जाओ या कोमल, मेरे प्राण तुम्ही हो। चकोरके लिए चन्द्रलेखाकी सौन्दर्य-सुधाका पान करनेके सिव दूसरी कोई गति नही है।

**विलाप**—दु:खजनित वचनका नाम 'विलाप' है। यथा—

**परं सौख्यं हि नैराश्यं स्वैरिण्यप्याह पिङ्गला।**
**तज्जानतीनां न: कृष्णे तथाप्याशा दुरत्यया ॥**

स्वेच्छाचारिणी पिङ्गला भी यह बात कह गयी है कि किसीसे किसी प्रकारकी आशा न रखनेमें ही परम सुख है। हम लोग यह जानती हैं, तो भी श्रीकृष्ण-विषयक आशाका परित्याग करना हमारे लिये सर्वथा कठिन है।

**संलाप**—उक्ति-प्रत्युक्तियुक्त वचनको 'संलाप' कहते हैं। यथा—

**उत्तिष्ठारात्तरौ मे तरुणि मम तरोः शक्तिरारोहणे का**
**साक्षादाख्यामि मुग्धे तरणिमिह रवेराख्यया का रतिर्मे।**
**वार्तेयं नौप्रसङ्गे कथमपि भविता नावयोः संगमार्थी**
**वार्तापीति स्मितास्यं जितगिरमजितं राधयाऽऽराधयामि ॥**

(मानसी गङ्गामे नौका-विनोदकी इच्छासे श्रीकृष्ण श्रीराधासे कहते हैं—) 'तरुणि! चल पास ही मेरी नौकापर चढ़ जा।' ('तरौ' का अर्थ 'पेड़पर' भी होता है, यही अर्थ लेकर राधा उत्तर देती हैं—) 'भला, पेड़पर चढ़नेकी मुझमें क्या शक्ति है?' (श्रीकृष्ण कहते हैं—) 'मुग्धे! मैं तरु (पेड़) पर चढ़नेको नहीं कहता, यह जो सामने तरणि (नौका) है, इसकी बात कहता हूँ।' (तरणि का अर्थ 'सूर्य' लेकर राधा उत्तर देती हैं—) 'सूर्यकी बात कहनेसे मुझे क्या प्रसन्नता होगी?' (श्रीकृष्ण—) 'अरी! यह नौकाके प्रसङ्गमें वार्ता चल रही है।' ('नौ प्रसङ्गे' का दूसरा अर्थ है—हम दोनों के समागमके विषयमें यही अर्थ लेकर राधा उत्तर देती हैं—) 'हम दोनोंके समागमके विषयमें तो किसी तरह कोई बात होगी ही नहीं।' यह सुनकर श्रीकृष्ण मुस्कराकर रह गये, फिर कुछ कहते नहीं बना। इस तरह श्रीराधाने जिनकी वाणीको जीत लिया, उन अजित श्रीकृष्णकी मैं आराधना करता हूँ।

**प्रलाप**—निरर्थक वाक्यको 'प्रलाप' कहा गया है। यथा—

**करोति नादं मुरली रली रली व्रजाङ्गनाहृन्मथनं थनं थनम्।**
**ततो विदूना भजते जते जते हरे भवन्तं ललिता लिता लिता ॥**

इस उदाहरण में 'रली रली', 'थनं थनं', 'जते जते', 'लिता लिता'—ये शब्द निरर्थक हैं।

**अनुलाप**—किसीके विषयमें पहले कुछ संदेहात्मक बात कहकर फिर कुछ निश्चयामक बात कहना 'अनुलाप' कहलाता है। यथा—

**कृष्णः कृष्णो नहि नहि तापिच्छोऽयं वेणुर्वेणुर्नहि नहि भृङ्गोद्घोषः।**
**गुञ्जा गुञ्जा नहि नहि बन्धूकाली नेत्रे नेत्रे नहि नहि पद्मद्वन्द्वम् ॥**

(बन्धूक पुष्प, स्थलकमल तथा तमाल वृक्ष—तीनों एक ही स्थानपर आसपास थे; उन्हें देखकर श्रीराधा ललिता से कहती हैं—)

सखी! वह देखो, कृष्ण हैं कृष्ण; नहीं, नहीं, यह तो तमालका वृक्ष है। अच्छा, वह सुनो—मुरली बजी, मुरली; नहीं, नहीं यह तो भ्रमरोंका गुञ्जारव जान पड़ता है। इधर देखो, गुञ्जा गुञ्जा; नही नही, यह तो बन्धूक पुष्पो की श्रेणी है। वे रहे दो नेत्र! नहीं-नहीं, ये तो दो कमल हैं।

**अपलाप**—किसीके पूर्वकथित वाक्यको दूसरे अर्थमें योजित करके बोलना 'अपलाप' कहलाता है। यथा—

**फुल्लोज्ज्वलवनमालं कामयते का न माधवं प्रमदा।**
**हरये स्पृहयसि राधे नहि नहि वैरिणि वसन्ताय ॥**

(कलहान्तरिता राधा विशाखासे कहती हैं—)

खिले हुए फूलोंसे उज्ज्वल वनमाला धारण करनेवाले माधवकी कामना कौन युवती नहीं करती? (विशाखा बोल उठी—) राधे! श्रीकृष्णसे मिलना

चाहती हो क्या ? (श्रीराधा उत्तर देती हैं—) नहीं-नहीं, वैरिन ! मैं तो वसन्त ऋतुकी कामना करती हूँ। (यहाँ माधवका अर्थ श्रीकृष्ण भी है और वसन्त भी—वसन्त ऋतुमें सारी वन-राजियाँ फूलोंकी शोभासे खिल उठती हैं और श्रीकृष्ण उज्ज्वल वनमाला धारण करते हैं।)

**संदेश**—अपनेसे दूर या परदेशमें रहनेवालेके पास समाचार या वार्ता भेजना 'संदेश' कहलाता है। यथा—

**व्याहर मथुरानाथे मम संदेशप्रहेलिकां पान्थ।**
**विकला कृता कुहूभिर्लभते चन्द्रावली क्व लयम् ।।**

(चन्द्रावलीकी सखी पद्मा एक पथिकसे कहती है—)

बटोही ! मथुरानाथके पास जाकर मेरे इस संदेशकी पहेलीको कह देना—कुहू (अमावस्या अथवा कोकिलकी कुहू-कुहूकी ध्वनि) से विकल (कलाहीन या व्याकुल) की हुई चन्द्रावली (चन्द्रमाकी श्रेणी या चन्द्रावली नामक गोपी) कहाँ लयको प्राप्त होगी ?

**अतिदेश**—'अमुकका यह कथन उसके स्वामीका ही कथन है' यों बोलना 'अतिदेश' कहलाता है। यथा—

**वृथा कृथास्त्वं विचिकित्सितानि मा गोकुलाधीश्वरनन्दनात्र।**
**गान्धर्विकाया गिरमन्तरस्थां वीणेव गीतिं ललिता व्यनक्ति ।।**

(वृन्दा श्रीकृष्णसे कहती है—)

गोकुलेश्वरनन्दन ! इसमें व्यर्थ संशय न करो—ललिताने जो कड़ी फटकार सुनायी है, वह उसकी नहीं, श्रीराधाके ही हृदयकी वाणी है। जैसे बजानेवालेके मनका गीत ही वीणा अपने झंकारों द्वारा व्यक्त करती है, उसी तरह राधाके मन की बात ही ललिता कहती है।

**अपदेश**—अन्य विषयका कथन करके इष्टका बोध कराना 'अपदेश' कहलाता है।

**उपदेश**—शिक्षाके लिए प्रयुक्त वचनको 'उपदेश' कहते हैं। यथा—

**मुग्धे यौवनलक्ष्मीर्विद्युद्विभ्रमलोला**
**त्रैलोक्याद्भुतरूपो गोविन्दोऽतिदुरापः।**
**तद्वृन्दावनकुञ्जे गुञ्जद्भृङ्गसनाथे**
**श्रीनाथेन समेता स्वच्छन्दं कुरु केलिम् ।।**

(तुङ्गविद्या मानिनी श्रीराधासे कहती है—)

मुग्धे ! यह यौवनकी शोभा विद्युद्-विलासके समान चञ्चल है, टिकनेवाली नहीं है; त्रिलोकीमें जिनका रूप सबसे अद्भुत है, वे गोविन्द भी अत्यन्त दुर्लभ हैं। अतः गुञ्जारव करते हुए भ्रमरोंसे सुशोभित वृन्दावनके निकुञ्जमें इन श्रीनाथ श्यामसुन्दरके साथ तुम स्वेच्छानुसार क्रीड़ा करो।

**निर्देश**—'वह, यह, मैं' इत्यादि रूपसे संकेत करके परिचय देना 'निर्देश' कहलाता है। यथा—

**सेयं मे भगिनी राधा ललितेयं च मे सखी।**
**[illegible]हं कृष्ण तिस[illegible] ।।**

अथ सात्त्विकाः

भावैः समाक्रान्तमिदं हि चित्तं
सुकोमलं सत्त्वमितीर्यते बुधैः।
सत्त्वात्तु तस्मादुदिता हि भावा-
स्ते सात्त्विकाः सुप्रथिताष्टसंख्याः ॥३९॥

सात्त्विक भाव

प्रिया-प्रियतम-सम्बन्धी भावोंसे आक्रान्त हुए इस परम कोमल चित्तको सत्त्व कहते हैं। उस सत्त्वसे उत्पन्न हुए भावोंको सात्त्विक भाव कहते हैं, जिनकी अष्ट-संख्या प्रसिद्ध है ॥३९॥

चित्तं सबलमात्मानं सत्त्वीभूय यदा न्यसेत्।
प्राणे च विकृतः प्राणस्तनुं संक्षोभयत्यलम् ॥४०॥
तदा भवन्त्यमी भावास्तनौ स्तम्भादयः क्रमात्।
सत्त्वमात्रोद्भवाः सर्वे भिन्नाः सन्त्यनुभावतः ॥४१॥

चित्त सत्त्व बनकर अपनी प्रबल शक्तिका जब प्राणमें संचार करता है, तब प्राण विकारयुक्त होकर देहमें क्षोभ उत्पन्न करता है। उस समय भक्तके शरीरमें ये स्तम्भ आदि भाव उत्पन्न होते हैं। अनुभावोंकी उत्पत्ति भी सत्त्वसे ही होती है, परन्तु बुद्धिपूर्वक होती है और सात्त्विक भाव केवल सत्त्वसे अबुद्धिपूर्वक उत्पन्न होते हैं; अतएव अनुभावोंसे ये भिन्न माने गये हैं ॥४०-४१॥

स्तम्भः स्वेदोऽथ रोमाञ्चः स्वरभेदोऽथ वेपथुः।
वैवर्ण्यमश्रु प्रलय इत्यष्टौ सात्त्विकाः स्मृताः ॥४२॥

स्तम्भ, स्वेद, रोमाञ्च, स्वरभङ्ग, कम्प, वैवर्ण्य, अश्रु और प्रलय—ये आठ सात्त्विक भाव हैं ॥४२॥

---

(विशाखा श्रीकृष्णके पूछनेपर उनसे अपना और सखियोंका परिचय देती है—)
श्रीकृष्ण! यह मेरी बहिन राधा है, यह मेरी सखी ललिता है और यह मैं विशाखा हूँ। हम तीनों यहाँ फूल लेनेके लिये आयी हैं।

**व्यपदेश**—किसी बहानेसे अपनी अभिलाषाको कह देना 'व्यपदेश' कहलाता है।

उदयं वाञ्छति विपिने कापि चकोरी कलाधिपतेः।
श्रुत्वेति गिरं सख्या ययौ हरिः श्रीवने भ्रमितुम्॥

'वनमें कोई चकोरी कलानाथ (चन्द्रमा) का उदय चाहती है।' सखीकी यह बात सुनकर श्रीहरि श्रीवनमें भ्रमणके लिये चल दिये

**प्राणो भूमिस्थितः स्तम्भं करोत्यश्रु जलस्थितः ।**
**तेजःस्थः स्वेदवैवर्ण्ये प्रलयं खमुपाश्रितः ।।४३।।**

प्राण भूमिमें स्थित होकर स्तम्भ*को प्रकट करता है, इसी तरह जलमें स्थित हो वह अश्रुको, तेजमें स्थित होकर स्वेद और वैवर्ण्यको तथा आकाशमें स्थित होकर मूर्च्छाको उत्पन्न करता है ।।४३।।

**प्राणः प्राणस्थितस्त्रीणि रोमाञ्चं वेपथुं तथा ।**
**स्वरभेदं मन्दमध्यतीव्रभेदैः करोत्यसौ ।।४४।।**

प्राण प्राणमें ही स्थित होकर मन्द, मध्य और तीव्र अवस्थाके भेदसे कम्प, रोमाञ्च और स्वरविकार—इन तीन सात्त्विक भावोंको उत्पन्न करता है ।।४४।।

**बहिरन्तश्च विक्षोभविधायित्वादतः स्फुटम् ।**
**प्रोक्तानुभावतामीषां भावता च मनीषिभिः ।।४५।।**

ये बाहर और भीतर भी क्षोभ उत्पन्न करते हैं, अतः मनीषी पुरुषोंने इन विकारोंको अनुभाव और भाव—दोनों नामोंसे कहा है ।।४५।।

**स्तम्भश्चेष्टाप्रतीघातो भयहर्षामयादिभिः ।**
**वपुर्जलोद्गमः स्वेदो रतिघर्मश्रमादिभिः ।।४६।।**

भय, हर्ष और रोग आदिसे चेष्टाओंका अवरोध हो जाना 'स्तम्भ' कहलाता है । रति, घर्म (धूप) और श्रम आदिके कारण शरीरसे जलबिन्दुओंका प्रकट होना स्वेद या पसीना कहलाता है† ।।४६।।

---

* स्तम्भका उदाहरण

**अभ्युक्ष्य निष्कं पतयालुना मुहुः**
**स्वेदेन निष्कम्पतया व्यवस्थिता ।**
**पञ्चालिका कुञ्चितलोचना कथं**
**पञ्चालिकाधर्ममवाप राधिका ।।**

(श्रीकृष्ण मधुमङ्गलसे कहते हैं—)

सखे ! बारंबार गिरती हुई पसीनेकी बूँदोंसे अपने गलेके पदकको भिगोकर पाँच सखियोंके साथ निश्चल भावसे खड़ी हुई संकुचित नेत्रोंवाली राधिका आज पञ्चालिकाधर्म (कठपुतलीके-से स्वभाव) को कैसे प्राप्त हो गयी है ?

† स्वेदका उदाहरण

**ध्रुवमुज्ज्वलचन्द्रकान्तयष्ट्या विधिना माधव निर्मितास्ति राधा ।**
**यदुदञ्चति तावकास्यचन्द्रे द्रवतां स्वेदभरच्छलाद्बिभर्ति ।।**

**हर्षाद्भुतभयादिभ्यो रोमाञ्चो रोमविक्रिया ।**
**मदसम्मदपीडाद्यैर्वैस्वर्यं गद्गदं विदुः ।।४७।।**

हर्ष, अद्भुत तथा भय आदिसे रोमावलियोंका खड़ा हो जाना 'रोमाञ्च'* कहा गया है। मद, सम्मर्द (हर्ष) और पीड़ा आदिके कारण वाणीका गद्गद् हो जाना स्वरविकार (स्वरभङ्ग) कहलाता है† ।।४७।।

**रागद्वेषश्रमादिभ्यः कम्पो गात्रस्य वेपथुः ।**
**विषादमदरोषाद्यैर्वर्णान्यत्वं विवर्णता ।।४८।।**

---

(ललिता श्रीकृष्णसे कहती है—)

माधव! निश्चय ही परमोज्ज्वल चन्द्रकान्तमणियोंके समूहसे विधाताने राधाके शरीरका निर्माण किया है, तभी तो तुम्हारे मुखचन्द्रके उदय होते ही उसका सारा अङ्ग स्वेदराशिके व्याजसे द्रवित होने लगता है।

(यहाँ हर्ष-जनित 'स्वेद' का वर्णन है।)

* रोमाञ्चका उदाहरण

**तं काचिन्नेत्ररन्ध्रेण हृदिकृत्य निमील्य च ।**
**पुलकाङ्ग्युपगुह्यास्ते योगीवानन्दसम्प्लुता ।।**

(श्रीशुकमुनि राजा परीक्षित्से कहते हैं—)

कोई गोपी श्यामसुन्दरको नेत्रद्वारसे हृदयमें लाकर पलकोंकी किवाड़ बन्द करके अङ्ग-अङ्गमें पुलक धारण किये, उनका गाढ़ आलिङ्गन करके योगीकी भाँति परमानन्दमें निमग्न हो गयी।

† स्वरभङ्गका उदाहरण

**प्रेयस्यः परमाद्भुताः कति न मे दीव्यन्ति गोष्ठान्तरे**
**तासां नोज्ज्वलनर्मभङ्गिभिरपि प्राप्तोऽस्मि तुष्टिं तथा ।**
**द्वित्रैरद्य मुहुस्तरङ्गदधरग्रस्तार्धवर्णैर्यथा**
**राधायाः सखि रोषगद्गदपदैराक्षेपवाग्बिन्दुभिः ।।**

(श्रीराधाके सम्बन्धमें किसी समय एकान्तमें विशाखाके प्रति श्रीकृष्ण अपना सरस उद्गार प्रकट करते हैं—)

सखी! इस व्रजके भीतर मेरी परम अद्भुत कितनी प्रेयसियाँ नहीं क्रीड़ा कर रही हैं; परंतु उनकी परम उज्ज्वल नर्मभङ्गियोंसे भी मुझे कभी वैसा संतोष नहीं प्राप्त हुआ, जैसा कि आज राधाके बार-बार काँपते अधरोंमें ही विलीन हुए आधे अक्षरवाले सरोष गद्गद पदोंसे युक्त आक्षेपपूर्ण दो-तीन वाग्-बिन्दुओंसे प्राप्त हुआ है।

राग, द्वेष और श्रम आदिसे शरीरमें कम्पका उदय होना 'वेपथु'* कहा गया है। विषाद, मद और रोष आदिसे वर्णका बदल जाना 'वैवर्ण्य' कहलाता है† ॥४८॥

**अश्रु नेत्रोद्भवं वारि क्रोधदुःखप्रहर्षजम्।**
**प्रलयः सुखदुःखाभ्यां चेष्टाज्ञाननिराकृतिः ॥४९॥**

क्रोध, दुःख और हर्षसे नेत्रोंमें जल आ जाना 'अश्रु' कहा गया है।§ सुख और दुःखसे चेष्टा और ज्ञानका न रहना 'प्रलय' कहलाता है‡ ॥४९॥

---

* वेपथुका उदाहरण

**बल्लवराजकुमारे मिलिते पुरतः किमासकम्पासि।**
**तव पेशलास्मि पार्श्वे ललितेयं परिहरातङ्कम् ॥**

(ललिता फूल चुनती हुई श्रीराधासे कहती है—)

सखी! गोपराजकुमार श्यामसुन्दरके मिलनेपर तुम उनके सामने क्यों काँपने लगती हो? तुम्हारे पास यह चतुरा ललिता विद्यमान है, अतः भय त्याग दो। (यहाँ श्रीकृष्णदर्शनजनित हर्षसे होनेवाले कम्पका वर्णन है)।

† वैवर्ण्यका उदाहरण

**विलसति किल वृन्दारण्यलीलाविहारे**
**कथय कथमकाण्डे ताम्रवक्त्रासि वृत्ता।**
**प्रसरदुदयरागग्रस्तपूर्णेन्दुबिम्बा**
**किमिव सखि निशीथे शारदी जायते द्यौः ॥**

(श्रीकृष्णके वक्षःस्थलमें अपना ही प्रतिबिम्ब देखकर किसी अन्य प्रेयसीके भ्रमसे मानवती हुई राधिकासे श्रीकृष्ण कहते हैं—)

सखी! वृन्दावनमें जो सुखपूर्वक लीला-विहार चल रहा था, वह कितनी शोभा पा रहा था। उसमें सहसा तुम्हारा मुँह लाल कैसे हो गया? आधी रातके समय शरद ऋतुके आकाशमें पूर्ण चन्द्रमाका मण्डल उदयकालिक कुङ्कुम-रागसे ग्रस्त कैसे हो सकता है।

§ अश्रुका उदाहरण

**अतिक्रम्यापाङ्गं श्रवणपथपर्यन्तगमन-**
**प्रयासेनेवाक्ष्णोस्तरलतरतारं पतितयोः।**
**तदानीं राधायाः प्रियतमसमालोकसमये**
**पपात स्वेदाम्भःप्रसर इव हर्षाश्रुनिकरः ॥**

(जयदेव कवि कहते हैं—)

उस समय, जब कि श्रीराधाके लिये प्रियतमके दर्शनकी वेला उपस्थित थी, उनके दोनों नेत्र अपाङ्गकी सीमाको लाँघकर कानोंतक पहुँचनेके प्रयाससे मानो थककर प्रियतमके ऊपर गिर पड़े थे, उनकी पुतलियाँ चञ्चल हो उठी थीं; उस क्षण श्रीराधाके उन नेत्रोंसे हर्षके आँसुओंकी राशि इस तरह गिरने लगी, मानो श्रमके कारण पसीना झर रहा हो।

### अथ व्यभिचारिणो भावा:

विशेषतो येऽभिमुखं चरन्ति
तरङ्गवत्स्थायिनमूर्जयन्तः ।।
इमे हि भावा व्यभिचारिसंज्ञा
वचोऽङ्गसत्त्वैरधिगम्यरूपाः ।।५०।।

### व्यभिचारी भाव

(अब तैंतीस व्यभिचारी भावोंको कहते हैं—)

जो विशेषतः स्थायिभावके अभिमुख तरङ्गकी तरह विचरण करते हुए उस स्थायिभावका पोषण करते हैं और वाणीसे, नेत्र-भ्रुकुटि आदि अङ्गोंसे तथा सत्त्वजनित अनुभावोंसे जिनका स्वरूप जाना जाता है, वे 'व्यभिचारी भाव' कहलाते हैं ।।५०।।

संचारणाद्भावगतेरमीषां
संचारिसंज्ञाः कथिता रसज्ञैः ।।
एते त्रयस्त्रिंशदिहाब्धिमध्ये
तद्रूपतां यान्ति यथा तरङ्गाः ।।५१।।

भावकी गतिका संचारण करनेसे इन्हें रसज्ञ पुरुष 'संचारी' भाव भी कहते हैं। समुद्रके भीतर उठनेवाली तरङ्गें जैसे समुद्रका ही स्वरूप हो जाती हैं, वैसे ही ये तैंतीस संचारी भाव भी 'स्थायिभाव' का रूप धारण कर लेते हैं ।।५१।।

---

❀ प्रलयका उदाहरण

जङ्घे स्थावरतां गते परिहृतस्पन्दा द्वयी नेत्रयोः
कण्ठः कुण्ठितनिस्वनो विघटितश्वासा च नासापुटी ।
राधायाः परमप्रमोदसुधया धौतं पुरो माधवे
साक्षात्कारमिते मनोऽपि मुनिवन्मन्ये समाधिं दधे ।।

(श्रीराधाके श्रीकृष्णदर्शनजनित आनन्दका ललिता विशाखाके साथ आस्वादन करती है—)

जब श्रीराधाके समक्ष माधव आ गये और उनका साक्षात्कार होने लगा, उस समय उसकी पिंडलियाँ पत्थरकी भाँति स्थिर हो गयीं, दोनों नेत्र निर्निमेष भावमें उन्हें निहारने लगे, कण्ठका स्वर कुण्ठित हो गया और नासिकाकी साँस भी विघटित हो गयी। इतना ही नहीं, परमानन्दमयी सुधासे नहाया हुआ श्रीराधाका मन भी मेरी समझसे मुनियोंकी भाँति समाधिमें स्थित हो गया।

दोनोंको वेदवादियोंने भावरूप माना है। इन दोनोंमें शक्तिस्वरूप मुख्य है, वह स्त्रीरूप है और केवल (अप्रकट शक्तिवाला) भाव पुरुषरूप श्रीकृष्ण कहे गये हैं उक्त द्विविध भावोमें जो स्त्री-अंश है, वह पराशक्ति श्रीराधा हैं तथा जो भाव-अंश है, वह श्रीकृष्ण हैं ॥६१-६२॥

**तथा हि सर्वभावात्मा कृष्णः सापि च तादृशी ।**
**गायको गानशक्त्यैव स्वमन्यांश्च सदोगतान् ॥६३॥**
**यथा तोषयते कृष्णः स्वशक्त्या स्वं तथा स्वकान् ।**

जैसे श्रीकृष्ण सर्वभावात्मा है, वैसे ही श्रीराधा भी हैं। जैसे गायक अपनी गानशक्ति द्वारा ही अपने आपको और अन्य सभासदोंको भी आनन्दित करता है, उसी प्रकार श्रीकृष्ण भी अपनी (ह्लादिनी) शक्तिसे ही अपनेको और अपने सम्बन्धियोंको आनन्दित करते हैं॥६३½॥

**शक्तिस्वरूपा सा राधा ह्लादिनी परमेश्वरी ॥६४॥**
**स्वतन्त्रा सर्वमूर्धन्या रसदा रसिकेश्वरी ।**
**परास्य शक्तिरेषा तां श्रुतिर्बहुविधां जगौ ॥६५॥**

वेदकी श्रुति भी परमात्माकी पराशक्तिके अनेकविधरूपका वर्णन करती है,* वह पराशक्ति ये श्रीराधा ही हैं। रसिकजन इन्हीं शक्तिस्वरूपा श्रीराधाको ह्लादिनी, स्वतन्त्रा, रसदा, रसिकेश्वरी, पराशक्ति, परमेश्वरी और सर्वमूर्धन्या कहते हैं ॥६४–६५॥

**वृन्दावने कृष्णसेव्यां कृष्णप्राणां रसेश्वरीम् ।**
**एतामुपासते सर्वे तृणगुल्मलतादयः ॥६६॥**

श्रीवृन्दावनमें तो ये श्रीकृष्णकी परम सेव्या हैं, उनकी प्राणस्वरूपा हैं तथा रसेश्वरी हैं। वृन्दावनके तृण, गुल्म और लता आदि सभी इनकी उपासना करते हैं ॥६६॥

**पलाशार्ककरीराद्या राधे राधे रटन्ति ताम् ।**
**क्षुद्राश्चराचरा जीवाः सखे किमुत मानवाः ॥६७॥**

सखे सुकण्ठ! (श्रीवृन्दावनमें) क्षुद्र चराचर जीव तथा आक, ढाक और करील आदि भी 'श्रीराधे! राधे!' कहकर उनकी रट लगाये रहते हैं, फिर मनुष्योंकी तो बात ही क्या ॥६७॥

---

* परास्य शक्तिर्विविधैव श्रूयते (श्वेताश्वतर०)।

**यथा स्वल्पधनो लोके लब्ध्वा बहुधनं जनम् ।**
**तन्मैत्र्या लभते सद्यः सुखं नानाविधं नरः ॥६८॥**
**तथैव राधाश्रीकृष्णसम्बन्धाल्लभते सुखम् ।**
**शृङ्गारे मुख्यतो राधासम्बन्धोऽपेक्षितः सदा ॥६९॥**

जैसे लोकमें अल्पधनी पुरुष किसी महाधनीको पाकर उसकी मैत्रीसे तत्काल ही नाना प्रकारके सुख प्राप्त कर लेता है, उसी प्रकार श्रीराधा-कृष्णके सम्बन्धसे जीव (तत्क्षण) सुखी हो जाता है। शृङ्गारमें श्रीराधाका सम्बन्ध मुख्य रूपसे अपेक्षित है ॥६८-६९॥

**स्थायिभावाभिधा तु स्याद्राधायामेव केवला ।**
**संचारिणी भवेत्कृष्णे राधासम्बन्धतो रतिः ॥७०॥**

स्थायिभाव नामसे कही जानेवाली केवला (अनन्या) रति श्रीराधामें ही होती है और श्रीकृष्णमें श्रीराधाके सम्बन्धसे संचारिणी रति होती है (यही-शृङ्गार रसकी रीति है) ॥७०॥

**श्रीराधासख्यसम्बन्धाच्छृङ्गारानुभवो भवेत् ।**
**परिपूर्णं द्वयोरेवानुभूत्या द्विगुणो रसः ॥७१॥**

श्रीराधाके (कैंकर्यगर्भित) सख्यसम्बन्धसे शृङ्गार रसका पूर्ण अनुभव होता है तथा श्रीराधा और कृष्ण दोनोके अनुभवसे द्विगुण रसकी प्राप्ति होती है ॥७१॥

**श्रीगोविन्दसखीरूपे कान्ताभावे त्वपूर्णता ।**
**तत्रैकमात्रगोविन्दानुभूत्याऽऽस्वाद्यते रसः ॥७२॥**

श्रीगोविन्दकी सखीरूप कान्ताभावमें रसकी पूर्णता नहीं है; क्योंकि वहाँ एकमात्र श्रीगोविन्दके ही अनुभवद्वारा रसका आस्वादन किया जाता है (श्रीराधा-विशिष्ट श्रीकृष्णकी रहस्यलीलाओंमें प्रवेश करनेके लिये श्रीगोविन्दकी सखियोंमे योग्यता ही नहीं है और नित्यसिद्ध पत्नीत्व केवल श्रीराधाको प्राप्त है। अन्य सब साधनसिद्धा, कृपासिद्धा पत्नियाँ है) ॥७२॥

**सशक्तिकं रसं लब्ध्वा जीवोऽप्यानन्दवान्भवेत् ।**
**रसं ह्येवायमित्यादिश्रुत्याप्यर्थोऽयमीरितः ॥७३॥**

शक्तिविशिष्ट रसको पाकर ही जीव आनन्दी होता है। 'रसं ह्येवायं लब्ध्वाऽऽनन्दी भवति' इत्यादि श्रुतिके द्वारा भी इसी अभिप्रायका निरूपण किया गया है॥७३॥

**आभासरसरूपोऽपि जीवो बिन्दुरिव स्वयम् ।**
**रससिन्धुमयीं राधां लब्ध्वा रसमयो भवेत् ।।७४।।**

स्वयं आभासमात्र रसरूप होनेपर भी यह बिन्दुतुल्य जीव जब रससिन्धुमयी श्रीराधाकी उपासना करता है, तब विशुद्ध रसमय हो जाता है ।।७४।।

**जगद्व्यापारवर्जं हि भोगसाम्यं श्रुतीरितम् ।**
**नैश्चिन्त्येन रसास्वादो जीवस्यैव सुसिध्यति ।।७५।।**
**जगद्व्यापारचिन्ता तु परात्मन्येव तिष्ठति ।।७६।।**

(सृष्टि, स्थिति, प्रलय आदि जो जगत्के व्यापार हैं, उनका कर्ता केवल ईश्वर है, जीव नहीं ।) जगद्व्यापारको छोड़कर रसभोगको लेकर जीव-ईश्वरमें समता है, ऐसा श्रुतिने वर्णन किया है । जगद्व्यापारकी चिन्ता केवल परमात्मामें रहती है । निश्चिन्ततापूर्वक रसका आस्वादन केवल जीवको ही उपलब्ध होता है ।।७५-७६।।

**श्रीप्रियाप्रेयसोः स्वात्ममुखोल्लासरसं मिथः ।**
**पिबतोर्द्विगुणं सख्यः पिबन्ति च रसं द्वयोः ।।७७।।**

जब प्रिया-प्रियतम परस्पर अपने मुखोल्लास-रसका पान करते हैं, उस समय सखियाँ उन दोनोंके मुखोल्लासका द्विगुण रस पान करती हैं ।।७७।।

**तासां तु शतकोटीनां मुखोल्लासरसं पुनः ।**
**श्रीप्रेयसीप्रियौ पीत्वा प्रमोदेते परस्परम् ।।७८।।**

फिर उन शतकोटि सखीजनोंके मुखोल्लासरसका पान करके प्रिया-प्रियतम परस्पर प्रमुदित होते हैं ।।७८।।

**रत्यादिप्रेमभेदानामास्वादोऽयं रसः स्मृतः ।।७९।।**

रति आदि जो प्रेम के भेद हैं, उनका यह आस्वादन ही रस माना गया है ।।७९।

सुकण्ठ उवाच

**सखे रत्यादिभेदानामपि वर्णय लक्षणम् ।**
**येन तेऽतिरहस्येयं वाणी मे सुगमा भवेत् ।।८०।।**

**श्रीसुकण्ठजी बोले—**

हे मित्र ! प्रेमके रति आदि भेदोंके भी लक्षणका वर्णन करो, जिससे तुम्हारी यह अत्यन्त रहस्यमयी वाणी सुगमतासे समझमें आ जाय ।।८०।।

मधुकण्ठ उवाच

अथ रतिः

**हेतवो ये रतौ प्रोक्तास्ते चोद्दीपनकारकाः।**
**रतिः स्वभावजैव स्यात्प्रायो गोकुलसुभ्रुवाम् ॥८१॥**

**श्रीमधुकण्ठजी बोले—**

रतिकी उत्पत्तिमें आचार्योंने जो प्रियतमके प्रति भावव्यक्ति, उनके रूप, रस, गन्ध, स्पर्श और शब्द, प्रियतमकी निज वस्तु, उनके पदचिह्न, गोष्ठभूमि, प्रियजन और उपमा आदि हेतु कहे हैं, वे सब रतिका उद्दीपन करनेवाले हैं। (व्रजदेवियोंकी रतिमें बाहरी हेतु अपेक्षित नहीं है)। उन गोकुल-सुन्दरियोंकी रति प्रायः स्वाभाविक* ही होती है ॥८१॥

**साधारणी सा गदिता समञ्जसा**
**विज्ञैः समर्था प्रथिता क्रमेण या।**
**कुब्जादिषु श्रीमहिषीषु गोकुले**
**धन्यासु गोपालसुतासु तासु सा ॥८२॥**

विज्ञ पुरुषोंने रतिके तीन भेद प्रसिद्ध किये हैं—साधारणी, समञ्जसा और समर्था। क्रमशः कुब्जा आदिमें साधारणी, द्वारकाकी महारानियोंमें समञ्जसा और उन धन्यातिधन्य गोपकुमारियोंमें समर्था रति है ॥८२॥

---

* स्वाभाविक रतिके उदाहरण

**असुन्दरः सुन्दरशेखरो वा गुणैर्विहीनो गुणिनां वरो वा।**
**द्वेषी मयि स्यात्करुणाम्बुधिर्वा श्यामः स एवाद्य गतिर्ममायम् ॥**

असुन्दर हों या सुन्दरशिरोमणि, गुणहीन हों या गुणियोंके सिरमौर, मेरे प्रति द्वेष रखनेवाले हों या करुणाके महासागर, ये श्यामसुन्दर ही अब मेरी गति हैं।

**सहचरि हरिरेष ब्रह्मवेषं प्रपन्नः**
**किमयमितरथा मे विद्रवत्यन्तरात्मा।**
**शशधरमणिवेदी स्वेदधारां प्रसूते**
**न किल कुमुदबन्धोः कौमुदीमन्तरेण ॥**

(सूर्यपूजाके प्रसङ्गमें ब्राह्मण पूजकका छद्मवेष धारण करके आये हुए श्रीकृष्णके दर्शनसे रतिका उद्बोध होता देख श्रीराधाको अनुमान होता है कि ये श्रीकृष्ण ही हैं; अतः वे ललितासे कहती हैं—) सखी! जान पड़ता है कि ये श्यामसुन्दर श्रीकृष्ण ही ब्राह्मण-वेश धारण करके आये हैं [illegible] मेरी [illegible] इन्हें देखकर द्रवित कैसे होती [illegible] बनी हुई वेदी

**मणिवन्नातिसुलभा चिन्तामणिरिवापरा ।**
**सुदुर्लभानन्यलभ्या कौस्तुभेन समान्तिमा ।।८३।।**

साधारणी रति मणिके समान अति सुलभ नहीं है, समञ्जसा चिन्तामणिके समान अत्यन्त दुर्लभ है तथा समर्था रति कौस्तुभमणिके समान अनन्यलभ्या है। (जैसे कौस्तुभमणि श्रीहरिके सिवा दूसरेको उपलब्ध नहीं है, उसी प्रकार समर्था रति व्रजदेवियोंके सिवा अन्यत्र नही देखी जाती) ।।८३।।

साधारणी

**सम्भोगेच्छाहेतुकेयं नातिसान्द्रा हरेस्तथा ।**
**साक्षाद्दर्शनजन्येयं रतिः साधारणी मता ।।८४।।**

साधारणी

सम्भोगकी इच्छा ही जिसमें मूल कारण है, जो अत्यन्त गाढ़ नहीं होती, तथा श्रीहरिके साक्षात् दर्शनसे ही (प्रायः) जिसका उदय होता है, वह रति साधारणी मानी गयी है ।।८४।।

**अस्या रतेरसान्द्रत्वात् सम्भोगेच्छा विभिद्यते ।**
**भोगेच्छाह्रासतो ह्रासः तद्धेतुत्वाद्रतेरपि ।।८५।।**

(कुब्जाने जब श्रीकृष्णके सौन्दर्यको देखा, तब उसके मनमें श्रीकृष्णके सङ्ग-द्वारा स्वयं सुख पानेकी इच्छा जाग्रत् हुई। पश्चात् श्रीकृष्णकी रूपमाधुरीका नेत्रोंद्वारा उपभोग करके निरतिशय सुख पाकर उसके हृदयमे श्रीकृष्णको भी अपने अङ्गसङ्ग द्वारा सुख प्रदान करनेकी जो भावना हुई, वही उसकी साधारणी रति है।)

इस रतिके घनीभूत न होनेके कारण सम्भोगकी इच्छा इससे पृथक्—स्वतन्त्र रूपमें रहती है। उस इच्छाकी कमीसे रतिमे भी कमी हो जाती है; क्योंकि वही इस रतिमें हेतु है ।।८५।।

समञ्जसा

**पत्नीभावकृताभिमानसबला सान्द्रा गुणादेरियं**
**जाता या श्रवणादिभिः क्वचिदितः सम्भोगतृष्णा पृथक् ।**
**स्यात्तर्ह्येव हरेर्भवेन्नहि वशीकारस्तदुत्थैरपि**
**भावैः सैव समञ्जसा निगदिता सम्भोगगर्भा रतिः ।।८६।।**

समञ्जसा

जो गाढ़ या घनीभूत होती है, श्रीहरिके गुण आदिके श्रवण आदिसे जिसकी उत्पत्ति होती है, जो पत्नीभावके अभिमानसे सबल होती है, जिससे कभी-कभी

सम्भोगकी इच्छा पृथक् प्रतीत होती है, और इसीलिये जिससे उत्पन्न हुए भावोंद्वारा श्रीकृष्णका वशीकरण नहीं हो पाता, वह भीतर सम्भोगकी इच्छा लेकर उद्बुद्ध हुई रति समञ्जसा कही गयी है*। (इसमें साधारणी और समर्था इन दोनों प्रकारकी रतियोंका सम्मिश्रण है।) ॥८६॥

समर्था

कंचिद्विशेषं भजते समर्था
सम्भोगवाञ्छा पृथगत्र नास्ति।
रत्या तु तादात्म्यमिता प्रियस्तु
वश्यो यया तिष्ठति सा समर्था ॥८७॥

समर्था

समर्था रति पूर्वोक्त दो प्रकारकी रतियोंसे अपनेमें कुछ विशिष्टता रखती है। इसमें सम्भोगेच्छा अलग नहीं रहती, उसका रतिके साथ तादात्म्य (एकीभाव)

---

* समञ्जसा रतिका उदाहरण

का त्वा मुकुन्द महती कुलशीलरूप-
विद्यावयोद्रविणधामभिरात्मतुल्यम्।
धीरा पतिं कुलवती न वृणीत कन्या
काले नृसिंह नरलोकमनोऽभिरामम् ॥

रुक्मिणी भगवान्को संदेश भेजती हुई कहती हैं—'प्रेमस्वरूप श्यामसुन्दर! चाहे जिस दृष्टिसे देखें—कुल, शील-स्वभाव, सौन्दर्य, विद्या, युवावस्था, धन-धाम—सभीमें आप अद्वितीय हैं, अपने ही समान हैं। मनुष्यलोकमें जितने भी प्राणी हैं, सबका मन आपको देखकर शान्तिका अनुभव करता है, आनन्दित होता है। अब पुरुष-भूषण! आप ही बताइये—ऐसी कौन-सी कुलवती, महागुणवती और धैर्यवती कन्या होगी, जो विवाहके योग्य समय आनेपर आपको ही पतिके रूपमें वरण न करेगी?'

इस रतिसे भोगेच्छाके पृथक् होनेपर उससे उठे हुए भावोंद्वारा श्रीकृष्णके वशीभूत न होने का प्रमाण—

स्मायावलोकलवदर्शितभावहारि-
भ्रूमण्डलप्रहितसौरतमन्त्रशौण्डैः।
पत्न्यस्तु षोडशसहस्रमनङ्गबाणै-
र्यस्येन्द्रियं विमथितुं करणैर्न शेकुः ॥

सोलह सहस्र पत्नियाँ भी मन्द मुसकानयुक्त चितवनसे प्रदर्शित भावद्वारा मनको हर लेनेवाले भ्रूमण्डलरूपी धनुषसे चलाये गये, सुरत-सम्बन्धी मन्त्रसे प्रगल्भताको प्राप्त हुए, कामबाण-सरीखी कामकलाकी विविध रीतियोंसे श्रीकृष्ण-के मनको क्षुब्ध करनेमें समर्थ न हो सकीं।

हो जाता है। थोड़ेमें यह समझना चाहिये कि जिससे प्रियतम श्रीकृष्ण सदा वशीभूत रहें, वह समर्था रति है (श्रीकृष्णको वशमें करनेकी शक्ति रखनेके कारण ही उस रतिको समर्था कहते हैं) ।।८७।।

**हेतुं विना या च भवेदकस्मात्**
**स्वस्य स्वभावादपि जायते या ।**
**सर्वार्थविस्मारकगन्धयुक्ता**
**ह्येषा रतिः सान्द्रतमा समर्था ।।८८।।**

जो बिना किसी विशेष कारणके अकस्मात् प्रकट हो जाती है अथवा जो अपने स्वभावसे ही उत्पन्न होती है, जिसकी गन्धमात्रमें लोकलज्जा, कुल, धर्म और धैर्य आदि सबका विस्मरण करा देनेकी शक्ति है तथा जो अत्यन्त सान्द्र (घनीभूत) है (अतएव जिसमें दूसरे भावोंका प्रवेश असम्भव है), यह (सामर्थ्यशालिनी) रति 'समर्था' कहलाती है ।।८८।।

**सर्वाद्भुतानन्तविलासवीची-**
**चमत्कृतीनां श्रियमादधाना ।।**
**सम्भोगवाञ्छारहिता समर्था**
**यस्यां सदा कृष्णसुखाभिलाषः ।।८९।।**

यह समर्था रति सबसे अद्भुत अनन्त विलासतरङ्गोंके चमत्कारोंकी शोभा धारण करनेवाली तथा सम्भोगकी वाञ्छासे रहित है, जिसमें सदा केवल श्रीकृष्णको ही सुख पहुँचानेकी अभिलाषा रहती है ।।८९।।

**श्रीकृष्णसौख्यार्थमिहोद्यमः सदा**
**स्वात्मार्थमप्यन्यरतौ कदापि वा ।**
**इयं महाभावदशामपि व्रजे-**
**न्मृग्या विमुक्तैरपि भक्तसत्तमैः ।।९०।।**

(सम्भोग दो प्रकारका होता है—एक तो प्रियजनद्वारा अपनी इन्द्रियोंकी तृप्ति और दूसरा अपनेद्वारा प्रियतमकी इन्द्रियोंको तृप्त करके उन्हें सुख पहुँचाना। इनमें प्रथम प्रकार के सम्भोगकी इच्छा 'काम' कहलाती है, क्योंकि वह अपने सुखकी ओर उन्मुख रहती है और दूसरे प्रकारके सम्भोगकी वाञ्छा 'रति' कहलाती है, क्योंकि वह प्रियतमके सुखकी ओर उन्मुख होती है।) इस समर्था रतिमें केवल श्रीकृष्णको ही सुख देनेके लिये सदा उद्यम किया जाता है। दूसरी जो समञ्जसा रति है, उसमें कभी अपने सुखके लिये भी यत्नकी सम्भावना रहती है।

यही समर्था रति (प्रौढ़ होकर—प्रेम, स्नेह आदिमें परिणत हो, महाभावकी दशाको भी पहुँच जाती है। बड़े-बड़े भक्तशिरोमणि और मुक्तजन इस रतिको ढूँढते फिरते हैं (किंतु प्राप्त नहीं कर पाते, क्योंकि इसके मार्गकी परिपाटियोंको समझना कठिन काम है) ॥९०॥

यथा—

**भगवत्युत्तमश्लोके भवतीभिरनुत्तमा ।**
**भक्तिः प्रवर्तिता दिष्ट्या मुनीनामपि दुर्लभा ॥९१॥**

इसके विषयमें स्वयं उद्धवजीने गोपियोंसे कहा है—

यह बड़े सौभाग्यकी बात है कि तुमलोगोंने पवित्रकीर्ति भगवान् श्रीकृष्णके प्रति वही सर्वोत्तम प्रेमभक्ति प्राप्त की है और उसका आदर्श स्थापित किया है, जो बड़े-बड़े ऋषि-मुनियोंके लिये भी अत्यन्त दुर्लभ है ॥९१॥

## अथ रतेर्विवेचना

**एषा दार्ढ्यमुपागता रतिरथ प्रेमा स च प्रोन्नतः ।**
**स्नेहो मान इतीरितोऽथ प्रणयो रागोऽनुरागस्तथा ॥**
**नानाश्चर्यभरोऽष्टमोऽपि च महाभावाख्यया प्रोच्यते ।**
**रूढो यो ह्यधिरूढ इत्यभिहितं तत्रापि भेदद्वयम् ॥९२॥**

## रतिका विवेचन

यही रति अत्यन्त दृढ़ताको प्राप्त होनेपर 'प्रेम' या 'प्रेमा' कहलाती है। प्रेम जब अधिक उन्नत अवस्थामें पहुँच जाता है (सूर्यके समान उदित होकर चित्तको नवनीतके समान द्रवित कर देता है, तब 'स्नेह' कहलाता है। फिर क्रमशः विकासको प्राप्त होता हुआ वह मान, प्रणय, राग, अनुराग, भाव तथा विविध आश्चर्यसे परिपूर्ण 'महाभाव' नाम धारण करता है। यह महाभाव आठवीं अवस्था है (यह रतिकी चरम परिणति अथवा पराकाष्ठा है)। इसके भी दो भेद बताये गये हैं—रूढ़ और अधिरूढ़ ॥९२॥

**बीजं चेक्षुरसश्चैव गुडः खण्डः स एव हि ।**
**शर्करा च सिता सा च यथा स्याच्च सितोपला ॥९३॥**

जैसे बीज ही अवस्थाभेदसे इक्षु, रस, गुड़, खाँड़, शर्करा, मिश्री और ओला बन जाता है (उसी प्रकार प्रेम ही अवस्थाभेदसे स्नेह आदिके रूपमें परिणत होता है) ॥९३॥

**एते प्रेमविशेषा हि भावाः स्नेहादयस्तु षट् ।**
**प्रोच्यन्ते प्रायशः सर्वे प्रेमशब्देन सूरिभिः ।।९४।।**

(अतः) ये स्नेह आदि छः भाव प्रेमके ही विशेष स्वरूप हैं। पण्डितलोग प्रायः 'प्रेम' शब्दसे ही इनका कथन करते हैं ।।९४।।

**यस्या यादृशजातीयः कृष्णे प्रेमाभ्युदञ्चति ।**
**तस्यां तादृशजातीयः स कृष्णस्याप्युदीयते ।।९५।।**

जिस प्रेयसीका श्रीकृष्णमें जिस जाति या श्रेणीका प्रेम होता है, उस प्रेयसीमें श्रीकृष्णका भी उसी जाति या श्रेणीका प्रेम प्रकट होता है ।।९५।।

**दास्ये च वत्सले चापि कृष्णतद्भक्तयोः पुनः ।**
**द्वयोरन्योन्यभावस्य भिन्नजातीयता भवेत् ।।९६।।**

दास्य और वात्सल्यभावमें श्रीकृष्ण और उनके भक्तका जो एक दूसरेके प्रति प्रेम है, वह परस्पर भिन्न जातिका होता है ।।९६।।

**सख्ये च मधुरे भावे समजातीयता मता ।**
**अप्रतीतौ हरिरतेर्दास्यस्य स्यादपुष्टता ।।९७।।**

सख्य और मधुरभावमें दोनोंका प्रेम समान जातिका माना गया है। दास्य-भावमें 'श्रीकृष्णका मुझपर प्रेम है' इसकी प्रतीति न होनेपर दास्यभावकी पुष्टि नही होती (वह बढ़ता नहीं) ।।९७।।

**सख्यशृङ्गारयोः सद्यस्तिरोभावो विमानकृत् ।**
**परं वत्सलभावस्य भवत्यल्पापि न क्षतिः ।।९८।।**

सख्य और शृङ्गारमें प्रीतिकी प्रतीति न होनेपर भाव तत्काल तिरोहित हो छिप जाता है, वाहर देखनेमें नहीं आता ; उस समय विलक्षण मानका उदय होता है। परंतु वात्सल्यभावमें प्रीतिकी प्रतीति न होनेपर उस भावकी थोडी-सी भी क्षति नहीं होती ।।९८।।

**राधामाधवयोरेव क्वापि भावैः कदाप्यसौ ।**
**सजातीयविजातीयैर्नैव विच्छिद्यते रतिः ।।९९।।**

श्रीराधामाधवकी ही रति ऐसी है, जो कभी कहीं भी सजातीय अथवा विजातीय भावोंसे विच्छिन्न (व्यवहित) नहीं होती ।।९९।।

**रसगन्धकयोरैक्यात्कज्जलो जायते यथा ।**
**भक्त्यन्तःकरणैक्येन रतिरुत्पद्यते नृणाम ।।१००।।**

जैसे पारे और गन्धकके मिलजानेसे कज्जली नामकी दवा बनती है, उसी प्रकार भक्ति और अन्तकरणके मिल जानेपर मनुष्योंमें रति उत्पन्न होती है ॥१००॥

**रत्युत्पत्तौ भवेदन्तर्वृत्तीनां रतिरूपता ।**
**रतिरप्राकृतैवेयं ह्लादिनीवृत्तिरूपिणी ॥१०१॥**

रतिके उत्पन्न होनेपर अन्तःकरणकी वृत्तियाँ रतिरूप हो जाती हैं। यह रति आह्लादिनी शक्तिकी अप्राकृत वृत्ति है ॥१०१॥

**तदुत्पन्नाश्च ये भावाः सर्वे ह्यप्राकृता मताः ।**
**तैरेव भावैर्वश्योऽयमवश्योऽपि हरिः स्वयम् ॥१०२॥**

अतएव इससे उत्पन्न होनेवाले सभी भाव अप्राकृत माने गये हैं। इन्हीं अप्राकृत भावोंके द्वारा स्वयं किसीके वशमें न आनेवाले श्रीहरि भी प्रेमी भक्तके वशीभूत हो जाते हैं ॥१०२॥

**वस्तुतः स्वयमास्वादस्वरूपैव रतिस्त्वियम् ।**
**कृष्णादिकर्मकास्वादहेतुत्वं च प्रपद्यते ॥१०३॥**

वास्तवमें यह रति स्वयं आस्वादरूपा है और श्रीकृष्ण आदिके माधुर्यके आस्वादनमें कारण भी बनती है (इसीके बिना दैत्योंको श्रीभगवान्‌के रूप आदिका आस्वादन नहीं प्राप्त होता) ॥१०३॥

अथ रतेराभासाः

**कदापि भोगादिषु सक्तचेतसां**
**यदीक्ष्यतेऽन्तर्हृदि कोमलत्वम् ॥**
**तथाऽऽर्द्रभावो रतिलक्षणं न सा ।**
**रतिर्भवेदज्ञजनैस्तु कल्पिता ॥१०४॥**

रतिका आभास

(भीतरकी आर्द्रताका बाहर व्यक्त हो जाना रतिका लक्षण है।) यदि भोग आदिमें आसक्त चित्तवाले पुरुषों (अथवा मुमुक्षु आदि) के हृदयमें भी कभी कहीं आर्द्रता या कोमलता देखनेमें आये तो वह वास्तव में रतिका लक्षण नहीं है। अज्ञानी लोग ही उसमें रतिकी कल्पना कर लेते हैं ॥१०४॥

**रतिर्विरक्तैश्च तथा विमुक्तै-**
**र्विमृग्यते या सहसा न लभ्यते ॥**
**गोप्याऽऽशु कृष्णेन न दीयते सा**
**सदा भजद्भ्योऽपि रतिर्दुरापा ॥१०५॥**

समस्त भोगोंसे विरक्त तथा मुक्त पुरुष जिस रतिको सदा खोजते फिरते हैं, परंतु सहसा नहीं उपलब्ध कर पाते ; जिसे श्रीकृष्ण अत्यन्त गुप्त रखते हैं, सदा भजन करनेवालोंको भी शीघ्र नहीं देते, वह रति (किसीके लिये भी) परम दुर्लभ है ॥१०५॥

**ये भुक्तिकामा अथ मुक्तिकामाः**
**शुद्धा न भक्तिः क्रियते जनैर्यैः ।**
**तेषां कथं भागवती रतिः स्यात्**
**कृष्णस्य सद्यो वशकारिणी या ॥१०६॥**

फिर जिनके हृदयमें भुक्ति और मुक्तिकी कामना है, अतएव जो शुद्ध भक्ति नहीं कर पाते, उन मनुष्योंके हृदयमें वह भागवती रति कैसे उदित हो सकती है, जो (किसीके भी वशमें न होनेवाले) श्रीकृष्णको तत्काल वशमें कर लेती है ॥१०६॥

**किन्त्वेष साधारणमानवानां**
**कुर्वन् चमत्कारततिं हृदब्जे ।**
**आभास एवास्ति रतेः सुबोधो**
**विज्ञस्य तच्चिह्ननिरीक्षणेन ॥१०७॥**

किंतु साधारण मनुष्योंके हृदय-कमलमें जो यह नाना प्रकारके चमत्कार प्रकट करती है, वह रति नहीं, उसका आभास मात्र है। उसका चिह्न या लक्षण देखनेसे विज्ञ पुरुषको इसका स्पष्ट बोध हो जाता है ॥१०७॥

**कदाचिद् भक्तसङ्गेन तद्भक्तिपरिशीलनात् ।**
**सत्त्वोद्दीपनसामग्रीदेशकालादिसंगमात् ॥१०८॥**
**भोगमोक्षाद्यसक्तानां कीर्तनाद्यनुसङ्गिनाम् ।**
**प्रायः कोमलचित्तानां रतिलक्षणलक्षितः ॥१०९॥**
**रत्याभासो भवेद्दैवादज्ञानामपि चेतसि ।**
**स भक्तहृन्नभःस्थस्य भावेन्दोः प्रतिबिम्बकः ॥११०॥**

कभी किसी भक्तके सङ्गसे, उसकी भक्तिका परिशीलन करनेसे और सत्वका उद्दीपन करनेवाली सामग्री—देश, काल आदिके संयोगसे, जिनकी भोग और मोक्षमें आसक्ति है, जो स्वयं भी कीर्तन आदि करते-सुनते हैं तथा जिनके चित्त प्रायः कोमल हैं, ऐसे अज्ञजनोंके हृदयमें भी अकस्मात् दैवयोगसे 'रति' के लक्षणसे लक्षित 'रत्याभास' प्रकट हो जाता है, जो श्रीकृष्ण-भक्तके हृदयाकाशमें स्थित भावचन्द्रका प्रतिबिम्बमात्र है ॥१०८-११०॥

रत्याभासेऽपि कल्याणमधिकं चोत्तरोत्तरम् ।
किंतु भाग्यं विना नासौ रत्याभासोऽपि जायते ॥१११॥

रत्याभासमें भी जीवनका उत्तरोत्तर अधिक कल्याण निहित है; परंतु भाग्यके विना यह रत्याभास भी नहीं प्राप्त होता ॥१११॥

अयं भावाभासो हरिप्रियजनानुग्रहवशा-
दकस्माद्भावत्वं भजति खलु राकाविधुरिव।
तथा तस्मिन्नेवागसि सति तिरोभावमयते
यथामावस्यायां विधुरिति न गुप्तं रसविदाम् ॥११२॥

यह भावाभास श्रीभगवान्‌के किसी प्रियजनकी कृपासे अकस्मात् भावकी अवस्थाको प्राप्त हो जाता है—ठीक वैसे ही, जैसे पूर्णिमाकी रातमें चन्द्रमा पूर्ण हो जाता है। तथा उसी भक्तजनका अपराध हो जानेपर यह भावका आभास उसी तरह तिरोहित हो जाता है, जैसे अमावास्याकी रातमें चन्द्रमा। यह बात रसिकजनोंसे छिपी नहीं है ॥११२॥

भावोऽप्यभावं भजते नितान्तं
भक्तापराधेन हरेरनुत्तमः ॥
आभासतां वा शनकैर्भजेदसौ
तन्न्यूनजातित्वमथापि वा भजेत् ॥११३॥

श्रीकृष्णभक्तके अपराधसे यह सर्वोत्तम भाव भी सर्वथा नष्ट हो सकता है अथवा आभासत्वको प्राप्त हो जाता है या उससे भी निम्नश्रेणीका हो जाता है ॥११३॥

विना साधनं यत्र भावस्य सत्ता
ह्यकस्माद्भवेद् दृश्यमाना यदा हि।
तदा प्राग्भवीयं जनैः साधनं हि
सुचिन्त्यं सदा विघ्नबाधाभिभूतम् ॥११४॥

जहाँ बिना साधनके भी अकस्मात् किसी व्यक्तिमें जब भावकी स्फूर्ति दिखायी दे, तब वहाँ सदा पूर्वजन्मके साधनका अनुभव करना चाहिये, जो किसी विघ्न-बाधाके कारण पूर्वजन्ममें सफल न होकर इस जन्ममें फलोपधायक होता है ॥११४॥

### अथ प्रेमा

अतिस्निग्धस्वान्तो भवति ममता यत्र महती
स भावः सान्द्रात्मा कथित इह प्रेमेति रसिकैः।
न वाध्वंसाशङ्कात्र च सति निदाने बलवति
मिथो यूनोर्भावप्रसितिरिह प्रेमा निगदितः॥११५॥

### प्रेमका लक्षण

जिसके उदय होनेपर मनुष्यका अन्तःकरण भलीभाँति आर्द्र—चिकना तथा कोमल हो जाता है, जिसमें ममताकी अधिकता होती है, ऐसे घनीभूत भाव (रति) को रसिकजन 'प्रेम' कहते हैं। ध्वंसके बलवान् कारण उपस्थित होनेपर भी इसमें ध्वंसकी आशङ्का नहीं रह जाती। ऐसा जो युवक-युवतीका परस्पर ममतामय प्रीतिबन्धन है, उसे यहाँ—इस रसशास्त्रमें प्रेम कहा गया है ॥११५॥

'लोकद्वयात् स्वजनतः परतः स्वतो वा
प्राणप्रियादपि सुमेरुसमा यदि स्युः।
क्लेशास्तदप्यतिबली सहसा विजित्य
प्रेमैव तान् हरिरिभानिव पुष्टिमेति'॥११६॥

'लोक-परलोकसे, स्वजनों अथवा दूसरोंसे, अपने आपसे अथवा अपने प्राणप्रियसे भी यदि सुमेरुके समान क्लेश प्राप्त हों, तो भी यह उत्पन्न बलवान् प्रेमरूपी सिंह उन क्लेशरूपी कुञ्जरोंको सहसा जीतकर—अपना भोज्य बनाकर पुष्ट होता है' ॥११६॥

'आश्लिष्य वा पादरतां पिनष्टु मा-
मदर्शनान्मर्महतां करोतु वा।
यथा तथा वा विदधातु लम्पटो
मत्प्राणनाथस्तु स एव नापरः'॥११७॥

'मुझ चरण-किंकरीको आलिङ्गनद्वारा पीस डाले, चाहे दर्शन न देकर मर्माहत कर दे—वह लम्पट जो चाहे सो करे; परंतु मेरा प्राणनाथ तो वही है, दूसरा नहीं' ॥११७॥

इत्यादिलक्षणैः शाखाचन्द्रन्यायेन सूरिभिः।
प्रेम्णः स्वरूपं कथितं वाच्यार्थपरिलोचनात् ॥११८॥

—इत्यादि लक्षणों (और उदाहरणों) के द्वारा पूर्वाचार्योंने 'प्रेम' शब्दके वाच्यार्थका पर्यालोचन करके शाखाचन्द्रन्यायसे प्रेमके स्वरूपका कथन किया है* ॥११८॥

अथ स्नेहः

**आरुह्य काष्ठां परमां हि प्रेमा**
**प्रेमास्पदप्राप्तिप्रदीपकः सन् ।**
**विद्रावयत्येष यदा हृदब्जं**
**तं स्नेहमाहू रसिकाः कवीन्द्राः ॥११९॥**

स्नेहका लक्षण

यह प्रेम जब पराकाष्ठा (परम उच्च दशा) को प्राप्त हो प्रेमास्पदकी प्राप्तिके पथको प्रदीप्त करने लगे और हृदय-कमलको अत्यन्त द्रवित कर दे, उस समय उसे रसिक कवीन्द्रजन 'स्नेह' कहते हैं ॥११९॥

**स्नेहोदये जातु न तृप्तिरस्ति**
**पुनः पुनः स्वप्रियदर्शनादौ ।**
**स्नेहो घृतं वै मधु चेति प्रोक्तः**
**द्वेधा स्वरूपेण बुधै रसज्ञैः ॥१२०॥**

स्नेहका उदय होनेपर अपने प्रियतमके बार-बार दर्शन आदि करनेपर भी कभी तृप्ति नहीं होती। रसज्ञ पण्डितजन स्नेहके दो भेद बताते हैं—घृतस्नेह और मधुस्नेह ॥१२०॥

---

* प्रेममार्गके साधकोंको पूर्वाचार्योंने कुछ आदेश दिये हैं, जिनका उन्हें विशेष ध्यान रखना चाहिये।

'बहिर्मुख जनोंके सङ्गसे, उनके रचित ग्रन्थोंके श्रवणसे, अनेक शास्त्रोंके अधिक अभ्याससे तथा सजातीय जनोंका भी अधिक सङ्ग करनेसे श्रेष्ठ गुरुके शिष्योंके भी प्रेममार्गमें बाधा आ जाती है।'—

बहिर्मुखानां सङ्गेन तच्छास्त्रश्रवणेन च ।
शास्त्राभ्यासेन बहुना सजातीयातिसङ्गतः ॥
अपि सत्तीर्थशिष्याणां रुध्यते प्रेमपद्धतिः ।
इष्ट मिलै औ मन मिलै, मिलै भजन रस रीति ।
मिलियै तहाँ निसंक ह्वै, कीजै तिन सौं प्रीति ॥
बहुत भाँति के मत जहाँ, ताहि न जानै संग ।
नव किसोरता माधुरी बिना न अपनौ रंग ॥

घृतस्नेहः

अत्यादरश्चात्र तदीयता च
स्नेहे घृते स्यान्मिथ आदरेण।
शीतस्वभावेन घनत्वमत्र
ज्ञेयं रसज्ञैर्घृतवद् घृतं सः ॥१२१॥

घृतस्नेह

घृतस्नेहमें अत्यन्त आदर और तदीयताका ('मैं प्रियतमका हूँ' ऐसा) भाव रहता है; स्वभावतः परम शीतल (सुखद) प्रतीत होनेवाले परस्परके आदरसे यह घनीभावको प्राप्त हो जाता है, अतः घृतके समान होनेसे उसे 'घृतस्नेह' कहते हैं ॥१२१॥

गौरवादादरो लोके ह्यादरादथ गौरवम्।
अन्योन्याश्रितमेवास्ति द्वयमेतत् सुनिश्चितम् ॥१२२॥

लोकमें गौरवबुद्धिसे आदर होता है और आदरसे भी गौरवबुद्धि होती है। ये दोनों निश्चितरूपसे एक दूसरेके आश्रित हैं ॥१२२॥

तथापि प्रेमसाम्राज्ये व्रजे ह्यादरतः सदा।
गौरवं क्रियते सर्वैः कृष्णस्याल्पवयस्यपि ॥१२३॥

(श्रीकृष्ण परम पुरुष हैं और श्रीराधा सर्वेश्वरी हैं, इस ऐश्वर्यज्ञानसे इनकी परस्पर गौरवबुद्धि नहीं है, अपितु एक दूसरेके प्रति सहज आदरके कारण हैं।) इस प्रेमके साम्राज्य व्रजमें सदा आदरसे ही गौरवबुद्धि की जाती है; इसीलिये यहाँ सब लोग अल्पावस्थामें भी श्रीकृष्णका गौरव मानते हैं ॥१२३॥

गोवर्द्धनमखः शक्रपूजनाकरणं द्वयम्।
सप्तहायनकृष्णोक्तमादृतं व्रजवासिभिः ॥१२४॥

'श्रीगोवर्धन-पूजा करो', 'इन्द्रपूजा मत करो'—ये दोनों बातें सात वर्षकी आयुवाले श्रीकृष्णने कही थीं, जिनका (सभी) व्रजवासियोंने पूर्णरूपसे आदर किया ॥१२४॥

आदरो गौरवं चापि रत्यादावपि वर्त्तते।
तथापि सुव्यक्ततया स्नेह एवात्र कथ्यते ॥१२५॥

यद्यपि रति और प्रेमकी अवस्थामें भी आदर तथा गौरवबुद्धि रहती है, तथापि इस स्नेहकी अवस्थामें ही उसका अधिक प्रकाश बताया जाता है।

(क्योंकि प्रियतमका अत्यन्त परिचय होनेपर भी आदर बना रहे, तभी वह मान्य होता है। अति परिचय स्नेहकी अवस्थामें ही होता है। लोकमें अत्यन्त परिचयसे अवज्ञा होती है—ऐसा देखने और सुननेमें आता है; अतः लोकमें स्नेह है ही नहीं, ऐसा मानना पड़ेगा) ॥१२५॥

मधुस्नेहः

**स्नेहः प्रियेऽत्यन्तमदीयतायुक्**
**स्वयं सदा व्यक्तसुमाधुरीकः।**
**नानारसास्वादमदोष्णतायुक्**
**स्नेहो मधूक्तो मधुसाम्यतोऽयम् ॥१२६॥**

मधु-स्नेह

जिसमें 'वे मेरे हैं'—ऐसा मदीयताका भाव अधिक हो, वह प्रियतमविषयक स्नेह 'मधु-स्नेह' कहलाता है।* इस मधु-स्नेहमें माधुर्य सदा स्वयं ही भलीभाँति प्रकट रहता है। मधुमें नाना प्रकारके पुष्पोंके रसके समान इसमें कौटिल्य, नर्म आदिके भेदसे नाना प्रकारके रसोंका समावेश है। स्नेहजनित आनन्दके उद्रेकसे जो दूसरी वस्तुओंका भान नहीं रहता, वही यहाँ मधुकी मादकतासे होनेवाली मत्तता है और प्रियतमका स्नेह पाकर जो गर्वका अनुभव होता है, वही यहाँ मधु-पानजनित उष्णता है। मधुके समान मादक और उष्ण होनेसे ही इसे 'मधु-स्नेह' कहते हैं॥१२६॥

**मधुयोगाद्घृते स्वादः तथा स्नेहेऽपि जायते।**
**मदीयताया योगेन स्वयं मधुनि रस्यता ॥१२७॥**

घृतमें थोड़ा-सा मधुका योग होनेसे ही स्वाद आता है, उसी प्रकार 'मैं प्रियतम-की हूँ' इस तदीयतामय घृत-स्नेहमें 'प्रियतम मेरे हैं' इस मदीयतारूप मधु-स्नेहका योग होनेसे माधुर्यका आस्वादन होता है; परंतु यह बात मधुस्नेहमें नहीं है, वह तो स्वयमेव सुस्वादु (परम मधुर) है॥१२७॥

---

* 'उसकी मैं प्रेयसी हूँ, वह मेरा प्रियतम है'—इन दोनों भावनाओंमें पहलीको 'घृत-स्नेह' और दूसरीको 'मधु-स्नेह' कहते हैं। साधारणतया दोनों ही भावनाएं मिली-जुली रहती हैं; परंतु जिस भावनाकी अधिकता रहती है, उसीके अनुसार वर्णन किया जाता है।

## अथ मानः

**स्नेहस्तूत्कृष्टतां प्राप्य नवीनमनुभावयन् ।**
**माधुर्यं धारयन्वाम्यं स मान इति कथ्यते ॥१२८॥**

### मानका स्वरूप

वामताको धारण किये हुए नवीन प्रकारके माधुर्यका अनुभव करानेवाला उत्कृष्ट स्नेह 'मान' कहलाता है ॥१२८॥

**माने त्वन्तर्गतः स्नेहो वाम्येनाच्छादितो बहिः ।**
**विचित्रा माधुरी माने मानिनीनां प्रसादने ॥१२९॥**

मानावस्थामें स्नेह भीतर ही रहता है, वह वामतासे आच्छन्न हो बाहर प्रकट नहीं होने पाता । मानकी अवस्थामें मानिनी नायिकाको मनाते समय विचित्र रस-माधुरीका अनुभव होता है* ॥१२९॥

**केचिदज्ञानिनो मानमभिमानं तु प्राकृतम् ।**
**मन्यन्ते तामसं भावं तेन दग्धो रसो भवेत् ॥१३०॥**

कोई अज्ञानी जन इस मानको प्राकृत अभिमान तथा तामस भाव मानते है । परतु प्राकृत अथवा तामस भावसे तो रस सर्वथा दग्ध हो जाता है ॥१३०॥

**श्रीहरे रासलीलायां विचित्रा रसमाधुरी ।**
**ज्ञातुं ज्ञापयितुं शक्या कथं तैरज्ञजन्तुभिः ॥१३१॥**

वे ज्ञानहीन जन्तु श्रीभगवान्‌की रासलीलामें जो अपूर्व एवं विचित्र रस-माधुरी है, उसे कैसे समझ सकते हैं और दूसरोंको भी कैसे समझा सकते है ॥१३१॥

---

* एक साधारण मानका उदाहरण

**स्रवदस्रभरे कृते दृशौ तव गोधूलिभिरेव गोपवीर ।**
**अधुना वदनानिलैः किमेभिर्विरमेति भ्रुकुटिं दधार सुभ्रूः ॥**

(श्रीकृष्णके साथ विहार करनेवाली श्रीराधाके नेत्रोंमें स्नेहवश चित्तके अतिशय द्रवित होनेके कारण आँसू भर आये; परंतु श्रीकृष्णके पूछनेपर उन्होंने स्नेहको छिपाकर दूर चरनेवाली गौओंकी चरणधूलिको आँसू बहानेमें कारण बताया और श्रीकृष्णको उपालम्भ देते हुए कहा—) 'हे गोपवीर ! तुम्हारी गौओंकी चरण-रजने ही मेरे नेत्रोंमें आँसू भर दिये,अब मुखकी फँकोंसे क्या होगा ? बस रहने दो ।' यों कहकर श्रीराधाने भौंहें तिरछी कर लीं ॥

**जहुर्गुणमयं देहमिति वैयासकेर्गिरा ।**
**नैर्गुण्यं रासलीलाया हरेरिति सुनिश्चितम् ॥१३२॥**

'कुछ गोपियोंने रासस्थलमें जाते समय अपने गुणमय देहका परित्याग कर दिया था' इस व्यासनन्दनकी वाणीके द्वारा श्रीहरिकी रासलीलाके निर्गुण (अप्राकृत) भावका सुनिश्चितरूपसे निरूपण हो जाता है ॥१३२॥

**दम्भदर्पाभिमानाद्या सम्पदेषा मताऽऽसुरी ।**
**श्रीकृष्णरासलीलायां संनिविष्टा कथं भवेत् ॥१३३॥**

दम्भ, दर्प, अभिमान आदिको तो आसुरी सम्पत्ति माना गया है; श्रीकृष्णकी रासलीलामें इस आसुरी सम्पत्तिका संनिवेश कैसे हो सकता है ॥१३३॥

अथ प्रणयः

**विस्रम्भवानयं मानः प्रणयः प्रोच्यते बुधैः ।**
**प्रणयस्य स्वरूपं तु विस्रम्भः कथितो बुधैः ॥१३४॥**

प्रणयका लक्षण

जिस मानमें यह विश्वास हो कि हम दोनों परस्पर अभिन्न हैं, हममेंसे कोई किसीका त्याग नहीं करेगा, उसे 'प्रणय' कहते हैं। बुधजनोंने प्रणयका स्वरूप विस्रम्भ (अपनेपनका विश्वास अथवा निस्संकोचता) ही बतलाया है ॥१३४॥

**स्वाङ्गे प्रियतमस्याङ्गे वस्त्रभूषादिवस्तुषु ।**
**सर्वत्रैकत्वभावेन सम्भ्रमो नात्र जायते ॥१३५॥**

प्रणयावस्थामें अपने और प्रियतमके अङ्गों तथा वस्त्र-भूषण आदि वस्तुओंमें सर्वथा एकत्व या अपनेपनकी अनुभूति होनेके कारण कभी सम्भ्रम-संकोच नहीं होता* ॥१३५॥

---

* प्रणयका उदाहरण इस प्रकार है—

**क्षिप्ते वर्णकभाजने तरणिजापूरे परीहासतः**
**कृष्णेन भ्रुवमारचय्य कुटिलामालोकयन्ती तिरः ।**
**राधा वक्षसिचित्रमर्धलिखितं श्रीवत्सविभ्राजिते**
**काश्मीरेण घनश्रिया निजकुचाकृष्टेन पूर्णं व्यधात् ॥**

श्रीकृष्णने परिहाससे जब चित्र-रचनाके लिये विविध रंगोंसे सुसज्जित रङ्गपात्रको श्रीयमुनाजीके प्रवाहमें फेंक दिया, तब श्रीराधाने भौंहें टेढ़ी करके तिरछी चितवनसे उनकी ओर देखा और अपने वक्षःस्थलपर लगे हुए घनीभूत शोभासे सम्पन्न केसररागको ही तूलिकाद्वारा लेकर उससे श्रीकृष्णके श्रीवत्स-विभूषित वक्षःस्थलपर अर्धलिखित चित्रको पूरा किया।

अथ रागः

**दुःखस्य सुखरूपेण व्यक्तिश्चित्ते यतो भवेत् ।**
**प्रकृष्टप्रणयादेष राग इत्यभिधीयते ।।१३६।।**

## रागका लक्षण

जब परम उत्कर्षको प्राप्त हुए प्रणयसे चित्तमें दुःखकी भी सुखरूपसे ही अभिव्यक्ति होने लगे, तब यह उत्कृष्ट प्रणय 'राग' कहलाता है ।।१३६।।

**सम्भावनायां कृष्णस्य दर्शनादेर्यदूर्जितम् ।**
**दुःखं सुखं प्रतीयेत तत्तु रागस्य लक्षणम् ।।१३७।।**

श्रीकृष्णके दर्शन आदिकी सम्भावना होनेपर बड़े-से-बड़े दुःखकी सुखरूपसे प्रतीति होने लगे, यही तो रागका लक्षण है* ।।१३७।।

(रसिकोंने इस रागके दो भेद माने हैं—नीलिमा और रक्तिमा । नीलिमाके भी दो भेद हैं—नीलीराग और श्यामाराग । इसी तरह रक्तिमा के भी दो भेद हैं—कुसुम्भराग और मञ्जिष्ठराग ।)

---

* रागके उदाहरण

**तीव्रार्कसंतप्तकरालकोणभास्वन्मणीनामुपरि स्थितापि ।**
**प्रमोदमाना प्रियमीक्ष्य राधा स्याद्वक्षिलक्ष्याद्रितटे कदापि ।।**

गोवर्धन पर्वतके तटप्रदेशमें जेठमासके प्रचण्ड सूर्यकी प्रखर किरणोंसे संतप्त हो आग उगलती हुई विकराल कोणवाली सूर्यकान्तमणिमयी शिलाओंके ऊपर खड़ी होकर भी श्रीराधारानी प्राणप्यारे श्यामसुन्दरका दर्शन पाकर परमानन्दमें निमग्न हो रही हैं । क्या इस अवस्थामें कभी उनका दर्शन प्राप्त होगा ?

श्रीचन्द्रावलीजी मिथ्या कलङ्कद्वारा भी 'श्रीकृष्णकी प्रेयसी' कहलानेके अभिमानकी सिद्धि चाहती है—

**ताराभिसारक चतुर्थनिशाशशाङ्क कामाम्बुराशिपरिवर्धन देव तुभ्यम् ।**
**अर्घो नमो भवतु मे सह तेन यूना मिथ्यापवादवचसाप्यभिमानसिद्धिः ।।**

'ताराओंके साथ अभिसार करनेवाले,भादोंकी इस उजियाली चौथकी रातमें उगे हुए शशाङ्क ! हम-जैसी कामिनियोंके काम-समुद्रको बढ़ानेवाले देवता ! तुम्हें यह अर्घ्य समर्पित है, मैं तुम्हें नमस्कार करती हूँ; तुम ऐसी कृपा करो, जिससे उस नवतरुण प्यारे श्यामसुन्दरके साथ मिथ्या कलङ्क-वचनके द्वारा भी (मैं श्रीकृष्णकी प्रियतमा हूँ) मेरे (इस) अभिमानकी सिद्धि हो जाय ।

अथानुरागः

सदानुभूतं कुरुते नवं नवं
प्रियं स्वयं चापि भवेन्नवो नवः।
रागः स एवो ह्यनुराग उच्यते
प्रकाशते यत्र गुणावली हरेः ॥१३८॥

## अनुरागका लक्षण

जो सदा अनुभवमें आये हुए प्रियतमका बारंबार नवीन रूपमें अनुभव कराये और स्वयं भी नित्यनूतन होता रहे, उस रागको 'अनुराग' कहते हैं। अनुरागकी अवस्थामें प्रियतम श्रीहरिके गुणोंका पूर्णरूपसे प्रकाश होता है*।

(अनुरागमें संनिपातकी अवस्थामें प्यासके समान उत्तरोत्तर तृष्णाकी वृद्धि होती है; अतः प्रियतमका अनुभव हो जानेपर भी क्षण-क्षणमें यह प्रतीति होती है कि अभी प्रियतमसे परिचय नहीं हुआ। इस दशामें प्रत्येक अनुभवके समय प्रथम दर्शनकी भाँति रसाकार वृत्ति हो जाती है तथा अनुभूत रूपका स्मरण नहीं रहता। द्वितीय क्षणमें जब वृत्ति उपरत होती है, तब फिर जो अनुभव

---

* अनुरागका उदाहरण

कोऽयं कृष्ण इति व्युदस्यति धृतिं यस्तन्वि कर्णं विशन्
रागान्धे किमिदं सदैव भवती तस्योरसि क्रीडति।
हास्यं मा कुरु मोहिते त्वमधुना न्यस्तास्य हस्ते मया
सत्यं सत्यमसौ दृगङ्गनमगादद्यैव विद्युन्निभः॥

(किसी समय श्यामसुन्दरकी चर्चा आरम्भ होते ही अत्यन्त उत्कण्ठित हुई श्रीराधिका अनुरागके वशीभूत हो ललितासे कहती हैं—)

राधा—हे कृशाङ्गी ललिते! जिनका नाम कृष्ण है, वे कौन हैं?

ललिता—कोई हों, तुम क्यों उनके विषय में पूछती हो?

राधा—अरी, वे इस नामके द्वारा कानमें प्रवेश करते ही मेरा सारा धैर्य हर लेते हैं; अतः बताओ, वे कौन हैं?

ललिता—सखी! तुम तो रागसे अंधी हो गयी हो; यह कैसा अटपटा प्रश्न है? सदा ही उनके वक्षःस्थलपर क्रीडा करती हो (और उन्हें जानतीतक नहीं?)

राधा—ललिते! यह असम्भव बात कहकर परिहास न करो।

ललिता—पगली कहीं की, अभी-अभी तो मैंने ही तुम्हें श्यामसुन्दरके हाथमें सौंपा था।

राधा—ठीक-ठीक, अब याद आयी! जीवनमें आज ही वे मेरे नेत्रोंके आँगनमें एक बार उतरे और बिजलीकी भाँति क्षणभरमें अदृश्य हो गये।

होता है, वह उस रूपको नूतन-सा प्रतीत कराता है। यही परिचय-अपरिचयकी परम्परा प्रियतमके रूप, गुण आदिको नूतन-सा बना देती है।) ॥१३८॥

**प्रेमवैचित्यकं चात्र वशीकारः परस्परम्।**
**प्राणहीनेऽपि जन्माप्त्यै प्रबला लालसा हृदि ॥१३९॥**
**विस्फूर्त्तिर्विप्रलम्भेऽपि सन्ति भावा अनेकशः।**
**रसाकारत्वसम्पत्तौ तरङ्गोद्भूतिरद्भुता ॥१४०॥**

अनुरागकी दशामें परस्पर वशीभाव,*प्रेम-वैचित्ती,† विना प्राणवाली जातिमें भी जन्म लेनेकी उत्कट लालसा, विरहमें भी प्रियतमकी स्फूर्ति इत्यादि अनेक भाव उदित होते हैं। अनुरागमें रसाकार वृत्तिकी सिद्धि हो जानेपर अन्त:करणमें रसकी अद्भुत तरङ्गें उठने लगती हैं ॥१३९-४०॥

---

* प्रेम आदिकी अवस्थामें नायकका ही वशीभाव स्पष्टरूपसे दृष्टिगोचर होता है, नायिकाका तो लज्जा और अवहित्था (आकार-गोपन) आदिके कारण प्रतीत नहीं होता; परंतु अनुरागमें तृष्णाकी अधिकता होनेसे अवहित्था, गर्व और असूया आदिके लिये स्थान न होनेसे नायिकाका भी वशीभाव स्पष्टरूपसे प्रतीत होता है। श्रृङ्गारमें अनुरागकी दशामें ही परस्पर वशीभाव प्रकट होता है।

**दोऊ परें पैयाँ, दोऊ लेत हैं बलैयाँ,**
**उन्हें भूलि गईं गैयाँ, इन्हें गागर उठाइबो।**

दास्य आदि भावोंमें तो अवहित्था आदि संचारी भावोंके अभावके कारण प्रेमके आरम्भसे ही परस्पर वशीभाव लक्षित होता है—

**साधवो हृदयं मह्यं साधूनां हृदयं त्वहम्।**
**मदन्यत्ते न जानन्ति नाहं तेभ्यो मनागपि ॥**

'साधुजन मेरे हृदय हैं, मैं साधुओंका हृदय हूँ। वे मुझे छोड़ और कुछ भी नहीं जानते, मैं उन्हें छोड़ और कुछ भी नहीं जानता।' इस प्रकार भक्त और भगवान्‌का परस्पर वशीभाव सब शास्त्रोंमें प्रसिद्ध है।

† प्रेमवैचित्ती

**प्रियस्य संनिकर्षेऽपि प्रेमोत्कर्षस्वभावतः।**
**या विश्लेषधियाऽऽर्तिस्तत्प्रेमवैचित्यमुच्यते ॥**

प्रियतमके संनिकट होनेपर भी प्रेमोत्कर्षके स्वभावसे विरहकी अनुभूति-द्वारा जो वेदना या व्याकुलता होती है, उसे 'प्रेमवैचित्त्य' कहते हैं।

प्रेम-वैचित्ती भावमें तृष्णाकी पराकाष्ठा होनेसे बुद्धिवृत्ति अत्यन्त सूक्ष्म हो जाती है। तब वह श्रीकृष्ण और उनके गुण-माधुर्यको एक साथ अनुभव नहीं कर पाती एक क्षणमें श्रीकृष्णके अपार गुणोंके रसमाधुर्यमें प्रविष्ट हुई

बुद्धि दूसरे क्षणमें 'जिसके ऐसे गुण हैं, वह कहाँ है ?' इस जिज्ञासासे उन गुणोंको भी त्यागकर उस गुणीके अन्वेषणमें प्रवृत्त हो जाती है और गुणीके विरहका ही अनुभव कराने लगती है, सामने खड़े हुए प्रियतमका भी बोध करानेमें असमर्थ हो जाती है। अथवा जैसे विद्युत् आदि आलोक घट-पटादि वस्तुओंका प्रकाशक होता है, किंतु यदि वही किसी एक केन्द्रमें परिपूर्णरूपसे पुञ्जीभूत हो जाय तो दृष्टिशक्तिको मूर्च्छित कर देता है—उस समय समीपकी वस्तु भी दृष्टिगोचर नहीं हो पाती, उसी प्रकार जब कभी पूर्ण अनुराग-रसके आस्वादनमें बुद्धिवृत्ति डूब जाती है, तब रसनीय श्रीकृष्णके समीपस्थ होनेपर भी उनकी उपस्थितिका भान नहीं होता। यह प्रेमवैचित्ती भाव कभी नायकको, कभी नायिकाको और कभी दोनोंको एक साथ भी हो जाता है।

आचार्योंने विरहको सम्भोग-रसका पोषक माना है। व्रजलीलाके स्थूल प्रेममें मथुरागमन आदिके द्वारा स्थूल विरह होता है। परंतु निकुञ्जजगत्‌में प्रेमकी परम सूक्ष्म अवस्था होती है और वहाँ विरहकी भी वैसी ही सूक्ष्म अवस्था अनुभवोंमें आती है।

स्थूल विरहकी अपेक्षा सूक्ष्म विरहमें रसकी पुष्टि अधिक होती है। सूक्ष्म प्रेमकी अवस्थामें श्रीश्यामसुन्दर श्रीप्रियाजीसे प्रार्थना करते हैं कि 'हे श्रीराधे! मेरे ऊपर आप ऐसी कृपा करें कि मैं आपके नेत्रोंका कज्जल, श्रीअङ्गोंकी साड़ी, नाककी बुलाकका मोती, कपोलोंपर कस्तूरीद्वारा निर्मित मकरी, कानोंमें नील कमल, कमरमें काञ्ची, हृदयका हार और श्रीचरणोंका नूपुर बन जाऊँ—

**नेत्रे कज्जलमुज्ज्वलाङ्गवसनं नासापुटे मौक्तिकं**
**कस्तूरीमकरीं कपोलपटले चेन्दीवरं कर्णयोः।**
**काञ्चीं श्रोणितले स्रजं कुचतटे सन्नूपुरं गुल्फयो**
**राधे मामनुकम्पया कुरु भजे जल्पन्तमित्थं हरिम्॥**

## वैचित्तीका उदाहरण

श्रीव्रजेन्द्रनन्दनके अपने सम्मुख होते हुए भी तीव्रानुरागजनित विरहज्वरकी समृद्धिसे संतप्त एवं विवश हुई श्रीराधाको चक्कर आने लगता है और वे दाँतोंमें तृण लेकर अति दीनभावसे बारंबार प्रार्थना करती हैं—'सखी! मुझे मेरे प्राण-वल्लभका दर्शन करा दे।' उनकी इस दशाको देखकर श्रीकृष्ण भी विस्मित हो जाते हैं—

**आभीरेन्द्रसुते स्फुरत्यपि पुरस्तीव्रानुरागोत्थया**
**विश्लेषज्वरसम्पदा विवशधीरत्यन्तमुद्घूर्णिता।**
**कान्तं मे सखि दर्शयेति दशनैरुद्गूर्णदास्यांकुरा**
**राधा हन्त तथा व्यचेष्टत यतः कृष्णोऽप्यभूद्विस्मितः॥**

रमणीशिरोमणि श्रीराधा अकस्मात् श्रीकृष्ण-विषयक अनुरागके मदसे विह्वल हो जाती हैं; यद्यपि प्रियतम उन्हें अपने अङ्कमें लगाये हुए परम शोभा पा रहे हैं, तो भी वे विरहिणीकी भाँति 'हा प्रेष्ठ! हा मोहन!' इस प्रकार पुकारने लगती हैं। उनकी यह दशा देखकर सारी सखियाँ व्याकुल हो उठती हैं—

**अङ्कालिङ्गनशालिनि प्रियतमे हा प्रेष्ठ हा मोहने—**
**श्यामानुरागोन्मदा।**

अथ महाभावः

स्वेनैवसंवेद्यदशामवाप्य
 यः स्वाश्रयानावृणुते प्रभावात् ।
दिव्यप्रकाशो ह्यनुराग एव
 प्रोक्तो महाभावतया रसज्ञैः ॥१४०॥

---

व्यामोहादतिविह्वलं निजजनं कुर्वन्त्यकस्मादहो
 काचित्कुञ्जविहारिणी विजयते श्यामार्मणिर्मोहिनी ॥

## तिर्यग्योनिमें जन्मकी लालसा

श्रीकृष्णकी प्राप्तिके बिना अपने जीवनको व्यर्थ मानती हुई श्रीराधा ललितासे कहती हैं—

**तपस्यामः क्षामोदरि वरयितुं वेणुषु जनु-**
 **र्वरेण्यं मन्येथाः सखि तदखिलानां सुजनुषाम् ।**
**तपःस्तोमेनोच्चैर्यदियमुररीकृत्य मुरली**
 **मुरारातेर्बिम्बाधरमधुरिमाणं रसयति ॥**

कृशोदरि (उदरकी कृशतासे अत्यन्त सुन्दर दिखायी देनेवाली ललिते)! यदि हमें श्रीकृष्ण न मिले तो इस सौन्दर्यशाली मानव-जन्मसे क्या प्रयोजन है? अब हमलोग वेणुकुलमें जन्म पानेका वर प्राप्त करनेके लिये तपस्या करें। सखी! जितने भी उत्तम जन्म हैं, उन सबमें इस वेणुजन्मको तुम सबसे अच्छा मानो, क्योंकि यह मुरली तपस्याकी राशिद्वारा उच्च वेणुकुलमें जन्म ग्रहण करके मुरारि श्यामसुन्दरके बिम्बफलसदृश अरुण अधरोंकी रसमाधुरीका निरन्तर आस्वादन करती रहती है।

## विरहमें प्रियतमकी स्फूर्ति

**ब्रूयास्त्वं मथुराध्वनीन मथुरानाथं तमित्युच्चकैः**
 **संदेशं व्रजसुन्दरी कमपि ते काचिन्मया प्राहिणोत् ।**
**तत्र क्ष्मापतिपत्तने यदि गतः स्वच्छन्द गच्छाधुना**
 **किं क्लिष्टामपि विस्फुरन् दिशि-दिशि क्लिश्नासि हा मे सखीम् ॥**

हे मथुरा जानेवाले राही! तुम उन सुप्रसिद्ध मथुरानाथके पास जाकर उच्च स्वरसे यह कहना कि किसी व्रजसुन्दरीने मेरेद्वारा आपके लिये कोई एक संदेश भेजा है (जो इस प्रकार है—) 'हे स्वतन्त्र! तुम वहाँ राजधानीमें चले गये तो चले जाओ (तुम्हें कौन रोक सकता है?) परंतु हाय! इस समय विरहकी मारी परम सुकुमारी मेरी प्यारी सखीको चारों दिशाओंमें अपने रूपकी स्फूर्ति कराकर क्यों अत्यन्त क्लेशमें डाले रहते हो? (अर्थात् जब तुम्हारी स्फूर्ति होती है, तब यह तुम्हें साक्षात् उपस्थित समझकर आलिङ्गनके लिये दौड़ पड़ती है, परंतु क्षण मात्रमें स्फूर्तिके भङ्ग होनेपर यह दुःखके अगाध सागरमें डूब जाती है। उस बिजलीकी चमकसे, जो परिणाममें महान् अन्धकार कर देती है, केवल अन्धकार ही अच्छा है। तुम्हारी स्फूर्तिवाले इस विरहसे तो बिना स्फूर्तिका ही विरह अच्छा है, जो अधिक दुःख तो नहीं देता।)

## महाभावका लक्षण

जो स्वयंवेद्य दशा (उत्कर्षकी चरम सीमा) को पहुँचकर अपने प्रभावसे समस्त आश्रित भक्तोंको आवृत कर लेता—उन्हें परमानन्दसिन्धुमें निमग्न कर देता है,दिव्य सात्त्विक भावोंसे प्रकाशित होनेवाला वह अनुराग ही रसज्ञ भावुकों-द्वारा (भाव या) महाभाव कहा गया है।

(भाव यह है कि जिस अवस्थामें दुःख भी सुखरूपसे प्रतीत हो, उसे 'राग' कहते हैं। परम मर्यादावाली कुलाङ्गनाओंके लिये स्वजन और आर्यपथका परित्याग करना दुःखकी अन्तिम सीमा है। अग्नि, विष आदिसे मरनेमें उन्हें उतना दुःख नहीं होता। श्रीव्रजदेवियोंने सर्वस्व-त्याग करके श्रीकृष्णको प्राप्त किया और सुख माना। इससे उनके रागमें सर्वोत्कृष्टता है। इसी सर्वोत्कृष्टताके आधारपर प्रवृत्त हुआ अनुराग महाभावकी अवस्थाको प्राप्त कर लेता है। यह यावद् भक्तोंमें हो तो 'भाव' और व्रजदेवियोंके ही अनुभवमें आनेवाला हो तो 'महाभाव' कहा गया है। निकुञ्जके नित्य विहारमें तो स्वजन और आर्यपथकी कल्पना ही नहीं, वहाँ तो सदा महाभावका ही साम्राज्य है।)॥१४०॥

**श्रीद्वारकादौ महिषीगणाना-**
**मप्यस्ति लब्धुं सुशको न चैषः।**
**यः केवलं श्रीव्रजसुन्दरीणां**
**संवेद्यरूपः कथितो हि भावः॥१४१॥**

(भावकी अन्तिम सीमाको महाभाव कहते हैं।) द्वारका आदिमें श्रीद्वारकानाथकी महारानियोंके लिये भी इसकी प्राप्ति सम्भव नहीं है। (यद्यपि व्रजवर्ती प्रेम-स्नेह आदि भी उन्हें दुर्लभ ही हैं, तो भी जाति और प्रमाणकी दृष्टिसे कुछ न्यूनरूपमें समञ्जसा रतिके अनुसार प्रेम-स्नेह आदि उनके लिये सुलभ हैं, फिर भी महाभाव तो सर्वथा दुर्लभ ही है। महारानियाँ तो समञ्जसा रतिवाली हैं, उनमें सम्भोगेच्छा भी रहती है; अतएव विशुद्ध प्रेम न होनेसे आरम्भसे ही उनका प्रेम व्रजदेवियोंकी अपेक्षा निम्न जातिका है। इसीसे उनमें प्रेमानन्दके सर्वांशकी परिपूर्ति नहीं होती और उनके प्रेम-स्नेहका परिणामरूप अनुराग उत्कृष्ट दशाको नहीं पहुँच पाता; अतएव महारानियोंके लिये महाभाव असम्भव है।) यह तो केवल श्रीव्रजदेवियोंके ही अधिकारकी वस्तु है, इसका स्वरूप उन्हींके लिये संवेद्य कहा गया है॥१४१॥

**स्वयं परानन्दमहामृतश्री-**
**रात्मस्वरूपं नयते मनो यः।**

अप्राकृता वृत्तिरिहेन्द्रियाणां
ज्ञेया रसज्ञैस्तु रहस्यविज्ञैः ।।१४२।।

परमानन्दमय महान् अमृतके समान जिसके स्वरूपका प्रभाव है, वह महाभाव मनको भी स्वस्वरूप बना लेता है। (ठीक वैसे ही जैसे नमककी झीलमें जो वस्तु पड़ जाय, वही नमक बन जाती है। इन्द्रियाँ मनकी वृत्तिरूप ही होती हैं, अतएव व्रजदेवियोंके मन आदि सर्वेन्द्रियोंके महाभावरूप होनेके कारण उनके सभी व्यापारोंसे श्रीकृष्णका अत्यन्त वशीभूत रहना युक्तिसिद्ध ही है। द्वारकाकी महारानियोंमें तो सम्भोगकी इच्छा भी पृथक्‌रूपसे बनी रहती है; अतः उनका मन भलीभाँति प्रेमात्मक भी नहीं हो पाता, फिर महाभावात्मक क्या होगा। अतएव उनके हाव-भाव-कटाक्षोंसे श्रीकृष्णकी एक भी इन्द्रिय का वशीकरण नहीं होता। इस विषयमें श्रीशुक मुनिका यह वचन प्रमाण है—**पत्न्यस्तु षोडशसहस्रमनङ्गबाणैर्यस्येन्द्रियं विमथितुं कुहकैर्न शेकुः।**) रस-रहस्यके ज्ञाता बुधजन महाभावकी अवस्थामें इन्द्रियोंकी वृत्तिको अप्राकृत मानते हैं ।।१४२।।

तस्माद् व्रजे गोकुलबल्लवीनां
सर्वेन्द्रियाणामपि वृत्तिभिर्यः।
कृष्णोऽतिवश्योऽप्यथ पुत्तलीव
नृत्यत्यहो ब्रह्मशिवाद्यगम्यः ।।१४३।।

यही कारण है कि जो ब्रह्मा-शिव आदिके लिये भी अगम्य है, वे (वृन्दावन-विहारी) श्रीकृष्ण व्रजमें गोकुलवासिनी गोपललनाओंकी सभी इन्द्रियोंकी वृत्तियो-द्वारा अत्यन्त वशीभूत होकर उनके आगे कठपुतलीकी भाँति नाचते रहते हैं ।।१४३।।

रूढोऽधिरूढो द्विविधो बुधैर्यः
प्रोक्तो महाभाव इति स्थविष्ठः ।।
तस्यैव भेदा बहवो रसज्ञै-
रुक्ताः पृथग्लक्षणलक्षिता ये ।।१४४।।

रसशास्त्रके विद्वानोंने इस महाभावके स्थूल रूपसे दो भेद बताये हैं—एक रूढ़ और दूसरा अधिरूढ़। इस द्विविध महाभावके ही रसिकजनोंने और भी बहुत-से भेद कहे हैं, जो भिन्न-भिन्न लक्षणोंद्वारा लक्षित होते हैं ।।१४४।।

अथ रूढ़ः

यत्र सात्त्विकभावाः स्युरुद्दीप्ता हि विशेषतः।
स रूढाख्यो महाभावः कविभिः सम्प्रकीर्तितः ।।१४५।।

## रूढ़ महाभाव का लक्षण

जिसमें सभी सात्त्विक भाव विशेष रूपसे उद्दीप्त हो जायँ, उसे कविजनोंने 'रूढ़ महाभाव' कहा है ॥१४५॥

**निमेषमात्रविरहासहनं पार्श्ववर्तिनाम् ।**
**हृदयक्षोभकारित्वं कल्पस्य क्षणता सुखे ॥१४६॥**
**खिन्नता प्रियसौख्येऽपि मिथ्यातत्कष्टशङ्कया ।**
**मोहादीनामभावेऽपि सर्वविस्मारिता सदा ॥१४७॥**
**क्षणस्य कल्पतेत्याद्या यत्र योगवियोगयोः ।**
**कृष्णाविर्भावकारित्वं महाभावस्य कीर्तितम् ॥१४८॥**

(रूढ़ महाभावका उदय होनेपर संयोग और वियोगमें यथा-सम्भव निम्न-लिखित अनुभाव होते हैं—)

निमेष मात्रके लिये विरहको न सह सकना,* समीपवर्तीजनों या परिजनोंके हृदयमें क्षोभ उत्पन्न कर देना, संयोगजनित सुखकी दशामें एक कल्पके बराबर

### निमेषको भी न सहना

* कुरुक्षेत्रमें श्रीकृष्णके दर्शनसे व्रजदेवियोंको जो सुख मिला, उसका श्रीशुकदेवजी वर्णन करते हैं—

**गोप्यश्च कृष्णमुपलभ्य चिरादभीष्टं यत्प्रेक्षणे दृशिषु पक्ष्मकृतं शपन्ति ।**
**दृग्भिर्हृदीकृतमलं परिरभ्य सर्वास्तद्भावमापुरपि नित्ययुजां दुरापम् ॥**

जो श्रीकृष्णके दर्शनके समय पलक भरके विरहको भी नहीं सह सकनेके कारण ब्रह्माको भी यों कहकर कोसती या शाप देती थीं कि 'अरे ब्रह्मा ! तू मर जा ताकि कोई दूसरा ब्रह्मा बने, जो हमारी आँखोंपर कभी पलक न बनाये', उन्हीं गोपियोंने अपने परम प्रियतम श्रीकृष्णको चिरकालके बाद पाकर उन्हें अपने नेत्रों द्वारा हृदयमें ले जाकर उनका गाढ़ आलिङ्गन किया, आलिङ्गन करते-करते वे उनके प्रति महाभावको प्राप्त हो गयीं—महाभावजनित आनन्दमें निमग्न हो गयीं, जो नित्य-संयोगिनी पटरानियोंको भी दुर्लभ है, अथवा श्रीकृष्णमें एकत्व (लय) को प्राप्त हो गयीं, जो नित्ययुक्त ज्ञानियों एवं योगियोंके लिये भी दुर्लभ है। (यद्यपि ज्ञानीजन भी ब्रह्ममें लीन होते हैं, तथापि प्रेम-विभोर अवस्थामें प्रेमीका प्रेमास्पदमें होनेवाला लय अत्यन्त उत्कृष्ट है। उसमें आनन्दकी जाति और मात्रा अत्यन्त विशिष्ट होती है, जिसका "सैषाऽऽनन्दस्य सीमा भवति' इस श्रुतिने वर्णन किया है।

### समीपवर्ती जनसमुदायके हृदयमें क्षोभ (या प्रणयविह्वलता) का प्राकट्य

कुरुक्षेत्रमें जब गोपियोंके हृदयमें महाभावका उदय हुआ, उस समय वहाँकी सभी जनताको, जिन्होंने उस भावको देखा या सुना था, प्रेमानन्दमयी अवस्था प्राप्त हो गयी थी

## कल्पका क्षण और क्षणका कल्प होना

श्रीकृष्ण उद्धवजीसे कहते हैं—

**तास्ताः क्षपाः प्रेष्ठतमेन नीता मयैव वृन्दावनगोचरेण ।**
**क्षणार्धवत्ताः पुनरङ्ग तासां हीना मया कल्पसमा बभूवुः ।।**

तुम जानते हो कि मैं ही उनका एकमात्र प्रियतम हूँ । जब मैं वृन्दावनमें था, तब उन्होंने बहुत-सी रात्रियाँ मेरे साथ आधे क्षणके समान बिता दी थीं, परंतु प्यारे उद्धव ! मेरे बिना वे ही रात्रियाँ उनके लिये एक-एक कल्पके समान हो गयीं ।

## प्रियतमके सुखमें भी दुःखकी आशङ्कासे खिन्न होना

**यत्ते सुजातचरणाम्बुरुहं स्तनेषु भीताः शनैः प्रिय दधीमहि कर्कशेषु ।**
**तेनाटवीमटसि तद्व्यथते न किंस्वित् कूर्पादिभिर्भ्रमति धीर्भवदायुषां नः ।।**

प्राचीन पुरुष यह कह गये हैं कि 'बन्धुजनोंके हृदय स्वजनोंके लिये अनिष्टकी शङ्का किया करते हैं ।' उनके इस कथनका तात्पर्य यही है कि प्रियजनके लेशमात्र दुःखमें भी वे बन्धुजन मरणतककी कल्पना कर डालते हैं । परंतु यहाँ तो श्रीकृष्णके सुखमें भी—केवल महासुखका ज्ञान होते हुए भी, लेशमात्र दुःखकी सम्भावना न होनेपर भी, दुःखकी शङ्कासे—न जाने प्यारेके श्रीचरणोंमें पीडा होती होगी, इस प्रकारकी शङ्कासे वृथा ही पीड़ाका आरोप करके जो गोपियोंको खेद होता है, यह सबसे विलक्षण महाभावका लक्षण है ।

रासमें श्रीकृष्णके अन्तर्धान हो जानेपर व्रजदेवियाँ विलाप करती हुई कहती हैं—प्यारे ! तुम्हारे सुकोमल श्रीचरण-कमलोंको हम अपने वक्षःस्थलपर डरती हुई बहुत धीरे-धीरे रखती हैं ।

श्रीकृष्ण—अजी ! इसमें डरनेका क्या कारण है ?

गोपियाँ—प्यारे ! हमारे वक्षकी कठोरता ही कारण है ।

श्रीकृष्ण—तब क्यों रखती हो उनपर मेरे पैर ?

गोपियाँ—"प्यारे ! तुम उसपर ही अपने श्रीचरणकमलोंको रखनेपर प्रसन्न होते हो । तुम्हारे उस सुखको देखकर ही हम ऐसा करती हैं । फिर भी 'तुम्हारे श्रीचरणोंमें व्यथा हो रही होगी' इस शङ्कासे हमको दुःख होता ही है; अतएव हम बहुत धीरेसे रखती हैं ।

"इससे जान पड़ता है कि तुम्हारा संयोग प्राप्त होनेपर भी विधाताने हमारे ललाटमें दुःख ही लिखा है !"

'अस्तु, संयोग और वियोगमें भी हमारे भाग्यमें यदि कष्ट ही लिखा है तो हो ; परंतु प्यारे ! तुम स्वतन्त्र होकर भी क्यों कष्ट सहते हो ? उन सुकोमल श्रीचरणकमलोंसे क्यों वनमें घूमते हो ? हाय ! हाय ! यह महासाहस क्यों करते हो ? क्या ये सुकोमल श्रीचरण-कमल वनमें घूमने योग्य हैं ? यदि कहो कि 'मेरे मनमें जब जो आयेगा, वही करूँगा; तुम सबको इससे क्या प्रयोजन !' तो हम तुमसे पूछती हैं—क्या तुम्हारे श्रीचरणोंमें व्यथा नहीं होती ? वनमें तो बहुत-से काँटे, कंकड़, गोखरू आदि हैं, क्या उनसे भी इन चरणकमलोंको व्यथा नहीं होती ? व्यथा तो होती ही होगी ; किंतु तुम हमारे ऊपर जिस प्रकार निर्दय बने रहते हो वैसे ही अपने इन अङ्गोंपर भी दया नहीं करते । अथवा 'ये मेरे

दुःखसे भी दुखी होती हैं, इसलिये इनको और भी दुखी करनेके लिये प्रवृत्त हुए मुझे अपनेको भी दुःख देना और सहना चाहिये।' यही सोचकर तुम उस पीडाको भी सहन करते हो! अथवा हमारा दुःख देखनेमें ही तुम्हें महान् सुख मिलता है, अतएव उस पीड़ाको तुम सुख ही मानते हो।

"अथवा दोष और गुण संसर्गसे होते हैं—इस न्यायसे पहले जो तुम्हारा हृदय कुसुमके समान सुकुमार था, वही हमारे कठोर वक्षके संसर्गसे अब कठोर हो गया है। इसी प्रकार तुम्हारे श्रीचरण भी वक्षके संसर्गसे ही कठोर बन गये हैं। इसीलिये वे कण्टक आदिसे व्यथित नहीं होते।

"अथवा तुम्हारे चरणकमलके स्पर्शकी महिमासे वे कण्टक आदि भी कोमल हो जाते हैं अथवा पृथ्वी ही अत्यन्त करुणावश या श्रीचरणकमलोंके माधुर्यका आस्वादन करनेके लोभसे तुम्हारे चरणोंके रखनेके स्थानमें अपनी जीभ ऊपरको उठा देती है।

"अथवा तुम हम सबसे भी अधिक प्रेम करनेके कारण प्रेमसिन्धु हो, दैववश हमारे विरहसे संतप्त हो भ्रमण करते हुए उन्मादकी दशाको प्राप्त हो गये हो; इसीलिये तुम्हे अपने श्रीचरणोंकी पीड़ाका भान नहीं होता।

"इस प्रकार अनेक कारणोका विचार करती हुई हमारी बुद्धि भ्रममें पड गयी है, कहींपर भी निश्चय नहीं कर पाती।"

श्रीकृष्ण—"गोपियो! तुम यह कितना अपना दुःख व्यक्त कर रही हो? मैं तो उसे दुःख ही नहीं मानता, जिसमें प्राण शरीरसे न निकलें।"

गोपियाँ—"प्यारे! इस विपयमें हमारा यही कहना है कि हमारी आयु हमारे पास नहीं, वह तो आपके पास है। आप कल्याणस्वरूप हैं, अतएव आपके पास रहनेसे ही इतने कष्टोंसे भी हमारी आयुका नाश नहीं हुआ। भाव यह है कि आपके समान ही हमें कष्ट देनेके लिये प्रवृत्त हुए विधाताने यह विचार किया कि 'यदि इनकी आयु इन्हींके पास रखूंगा तो मेरे दिये हुए अत्यन्त संतापोंसे अपनी आयुको दग्ध करके ये शीघ्र मर जायँगी। तब मैं फिर किनको कष्ट दूंगा? इससे इनकी आयुको अपने सधर्मी—अपने बन्धु श्रीकृष्णके पास धरोहरके रूपमे रखकर इनको अपनी इच्छाके अनुसार अपार दुःखका भोग कराऊँ।' अतएव हम मरती नहीं।

"अथवा हमारी बुद्धि ही भ्रममे पड़ी हुई है। प्राण तो हमारी देहसे निश्चय ही निकले जा रहे हैं, यह अभी तुम देखो।

"यदि कहो कि 'आयुके रहते हुए प्राणोंका नाश कैसे हो सकता है?' तो हम अपनी आयु इस समय आपको समर्पित कर चुकी हैं। हमारी वह आयु लेकर चिरंजीवी हो तुम सदा इस व्रजमें खेलना।"

## बिना मोह (मूर्च्छा) के सर्व-विस्मरण

**ता नाविदन्मय्यनुषङ्गबद्धधियः स्वमात्मानमदस्तथेदम्।**
**यथा समाधौ मुनयोऽब्धितोये नद्यः प्रविष्टा इव नामरूपे॥**

उद्धवके प्रति साधुसङ्गकी महिमाका बखान करते हुए श्रीकृष्णने कहा है कि 'जिसकी केवल मुझमें ही प्रीति है, वही साधु है।" भगवद्विषयक अनन्य प्रेम ही साधुताका लक्षण है। यह लक्षण पूर्णरूपसेश्रीगोपीजनोंमें ही घटित होता है। गोपियो-ने अपनी बुद्धियोंको निरन्तर आसक्तिसे मुझमें बाँध दिया था। बाँधनेका भाव

कालका भी एक क्षणके बराबर प्रतीत होना, प्रियतमके सुखमें भी मिथ्या कष्टकी आशङ्कासे खिन्न हो जाना, मूर्च्छा आदि के अभावमें भी सदा सुध-बुध खोकर सब कुछ भूल जाना, वियोगमें क्षणमात्र कालका कल्पके समान (लंबा) हो जाना इत्यादि बातें यथासम्भव संयोग-वियोगकी अवस्थामें प्रकट होती हैं। महाभावमें श्रीकृष्णको प्रकट करनेकी महाशक्ति बतायी गयी है ॥१४६-१४८॥

अथाधिरूढः

**रूढे प्रोक्ता येऽनुभावा रसज्ञै-**
**स्तेभ्यः किंचित्प्राप्य वैशिष्ट्यमेव ।**
**दृश्यन्ते चेद्यत्र सर्वेऽनुभावाः**
**संप्रोक्तोऽयं सोऽधिरूढः कवीन्द्रैः ॥१४९॥**

अधिरूढ़ महाभाव

रसज्ञ विद्वानोंने रूढ़ महाभावमें जो अनुभव बताये हैं, वे सब अनुभाव जहाँ पहलेकी अपेक्षा कुछ विशिष्टता लेकर दृष्टिगोचर हों, उसे कवीन्द्रोंने अधिरूढ महाभाव कहा है ॥१४९॥

**द्विधा मोदनो मादनश्चाधिरूढ-**
**स्तयोर्लक्षणं प्रोच्यते यत्कवीन्द्रैः ।**
**भवेन्मोदनो मोहनो विप्रयोगे**
**व्रजे ह्लादिनीसारसर्वस्वमेतत् ॥१५०॥**

मोदन और मादन भेदसे अधिरूढ़ महाभाव दो प्रकारका होता है ; क्योंकि कवीन्द्रोंने इन दोनोंके लक्षणोंका वर्णन किया है। वियोगकी दशामें यह मोदन ही 'मोहन' कहलाता है। यह ह्लादिनी शक्तिका सार-सर्वस्व केवल व्रजमें ही देखनेको मिलता है, अन्यत्र नहीं ॥१५०॥

---

यहाँ श्रीकृष्ण स्तम्भ हैं। आसक्ति रस्सी है। गोपीजनोंकी बुद्धियाँ श्रीकृष्णकी कामपूरक कामधेनुएँ हैं। वे रास और अभिसार आदिकी लीलाओंके समय अपनी देहको भूल जाती थी। शरीर कहाँ है, क्या कर रहा है, कहाँ जा रहा है---वे नहीं जानती थी। परलोक और इस लोकको भी भूल गयी थी, अतएव धर्मका और लज्जा, भय आदिका भी उन्होंने परित्याग कर दिया था। जैसे समाधिमें ब्रह्मका अनुभव होनेपर मुनिजन सब भूल जाते हैं, वैसे ही मेरे अनुभवमें सब कुछ भूल गयीं। जैसे नदियाँ समुद्रके जलमें मिलकर अपने नाम-रूप नहीं जानतीं, उसी प्रकार वे मेरे रससिन्धुमें मग्न होकर अपने नाम-रूप, देह-गेह आदिकी सुध खो बैठीं। (यहाँ भूलनेमें समाधिका दृष्टान्त और रसके चर्वणमें नदी-समुद्र-संगमका दृष्टान्त है ' )

(यदि कहें कि 'वियोगकी अवस्थामें तो दुःख होता होगा, ऐसी अवस्थामें इस मोदन या मोहन महाभावकी प्राप्तिके लिये कोई भी चतुर उपासक साधनमें प्रवृत्त नहीं होगा। किसीकी प्रवृत्ति न होनेसे इसको पुरुषार्थ-कोटिसे बहिष्कृत मानना पड़ेगा' तो इसके उत्तरमें निवेदन यह है कि वियोगकी अवस्थामें बाहर ही वियोग होता है, भीतर तो प्रियतमका संयोग बना रहता है।

स्वप्न और स्फूर्तिद्वारा बारंबार प्रियतमका आविर्भाव होनेसे विच्छेदरहित मानसिक, स्वाप्न और साक्षात् सम्भोगकी प्राप्ति होती है; अतः विरह भी परम सुखमय होता है।

विरहजनित संताप और संयोगमें शीतलता रहती है। लोकमें उष्ण होनेपर शीत सुखमय होता है और शीत होनेपर उष्ण सुखमय होता है। एक-एकके अभावमें दोनों ही दुःखरूप हैं। यह लोगोंका प्रत्यक्ष अनुभव है—जैसे क्षुधा और भोज्य वस्तु—इन दोनों के एक साथ प्राप्त होनेपर ही सुखकी अनुभूति होती है। भोज्य वस्तुके अभावमें क्षुधा दुःखरूप है और क्षुधाके अभावमें भोज्य वस्तु भी सुखद नहीं है। रति, प्रेम आदिमें संयोग होनेपर भी उत्कण्ठारूप विरह बना ही रहता है; अब कुछ नहीं चाहिये, ऐसी बुद्धि कभी नहीं होती। अतएव वह संयोग सदा सुखमय होता है। अतः उपर्युक्त शङ्काके लिये अवकाश नहीं है।

अथ मोदनः

**द्वयोर्यदा सात्त्विकभावदीप्ति-**
**भवेन्महोत्कृष्टतया सहैव ॥**
**स मोदनाख्यो ह्यधिरूढभावो**
**व्रजे महाक्षोभकरो निरुक्तः ॥१५१॥**

मोदन महाभाव

नायक और नायिका दोनोंके हृदयमें जब एक साथ अत्यन्त उत्कृष्ट और उद्दीप्त रूपमें सात्विक भावका उदय हो, तब उसे मोदन नामक अधिरूढ़ महाभाव कहा गया है। यह महान् क्षोभकारी भाव केवल व्रज में ही लक्षित होता है ॥१५१॥

**यतः कुरुक्षेत्रगतः सकान्तो**
**हरिर्व्यमुह्यत्प्ररुदन्नजस्रम् ।**
**व्रजस्त्रियः प्रेममहामहिम्ना**
**गता महत्त्वं विदितं महद्भि ॥१५२॥**

कुरुक्षेत्रमें श्रीराधाके हृदयमें जब मोदन महाभावका उदय हुआ, तब सभीके हृदयमें महान् क्षोभ उत्पन्न हो गया। रुक्मिणी आदि कान्ताओंसे युक्त श्रीकृष्ण भी निरन्तर रोते-रोते मूर्च्छित हो गये। इसी प्रेमकी महामहिमासे व्रजदेवियोंको अनुपम महत्त्व प्राप्त हुआ है, महारसिकजन इस बातको भलीभाँति जानते हैं ।।१५२।।

अयं राधिकायूथ एवास्ति भावो
न सर्वत्र लक्ष्यो भवेन्मोदनाख्यः ।
असौ ह्लादिनीशक्तिसारो विलासो
महाप्रेमसम्यक्चमत्कारयुक्तः ।।१५३।।

यह मोदन महाभाव केवल श्रीराधाके यूथमें दृष्टिगोचर होता है, सर्वत्र नहीं। (चन्द्रावली आदि नायिकाओंके यूथमें यह नहीं देखा जाता।) यह मोदन महाभाव ह्लादिनी शक्तिका सारभूत सुन्दर विलास है। इसमें महाप्रेम-सम्पत्तिके अनेक उत्तमोत्तम चमत्कार भरे रहते हैं ।।१५३।।

अथ मोहनः

अयं मोदनो विप्रलम्भे महद्भिः
प्रियाप्रेष्ठयोः कथ्यते मोहनाख्यः ।
महाविप्रलम्भीयवैवश्यहेतो-
स्तदा सात्विकाः सुप्रदीप्ता भवन्ति ।।१५४।।

मोहन महाभाव

महात्मा पुरुष इस मोदनको ही प्रिया-प्रियतमके विरहकी अवस्थामें 'मोहन' कहते हैं। इस मोहन महाभावमें विरहजनित विवशताके कारण सात्त्विक भाव अत्यन्त उद्दीप्त हो जाते हैं ।।१५४।।

अत्रानुभावाः कथिता रसज्ञै-
र्मूर्च्छा हि कान्तापरिरम्भणेऽपि ।
स्वीकृत्य दुःखान्यतुलानि तस्य
सौख्येऽभिलाषः प्रबलः सदैव ।।१५५।।

रसिकोंने मोहन महाभावमें निम्नलिखित अनुभाव कहे हैं—श्रीरुक्मिणी आदि कान्ताओंसे आलिङ्गित होनेपर भी श्रीकृष्णको मूर्च्छा हो जाना तथा असह्य तथा अपरिमित दुःखोंको स्वीकार करके भी श्रीराधाका अपने प्रियतमके सुखकी ही सदा प्रबल कामना करना १५५

**ब्रह्माण्डक्षोभकारी खगमृगजलजा यत्र सर्वे रुदन्ति**
**मृत्युं स्वीकृत्य तृष्णाप्यतिप्रबलतरा स्वाङ्गभूतैश्च नित्यम् ।**
**तत्सङ्गे भूजलाद्यैरिति रसिकजनैः कथ्यते मोहनेऽस्मिन्**
**दिव्योन्मादादयोऽन्ये बहव इह बुधैः कीर्तिताश्चानुभावाः ॥१५६॥**

इस मोहन नामक महाभावमें ब्रह्माण्डको क्षुब्ध कर देनेवाली अवस्था प्राप्त होती है; पशु, पक्षी, जलचर आदि सभी करुणक्रन्दन करने लगते हैं; मृत्यु प्राप्त करके भी अपने शरीरके पृथ्वी,जल आदि पञ्च महाभूतोंसे प्रियतमके सङ्गकी अत्यन्त प्रबल अभिलाषा जाग्रत् होती है—ऐसा रसिकोंका कथन है। इनके सिवा दिव्य उन्माद आदि और भी बहुत-से अनुभाव विद्वानों ने यहाँ बताये हैं* ॥१५६॥

---

* कान्तालिङ्गित श्रीकृष्णकी मूर्च्छा

द्वारकासे आयी हुई कोई संन्यासिनी श्रीललिता आदि व्रजदेवियोंकी सभामें आकर आशीर्वादके रूपमें यह श्लोक कहती है—

**रत्नच्छायाच्छुरितजलधौ मन्दिरे द्वारकाया**
**रुक्मिण्यापि प्रबलपुलकोद्भेदमालिङ्गितस्य ।**
**विश्वं पायान्मसृणयमुनातीरवानीरकुञ्जे**
**राधाकेलीपरिमलभरध्यानमूर्च्छा मुरारेः ॥**

जिसके वलभीस्तम्भ और शिखर आदिमें जड़े हुए रत्नोंकी कान्तिसे वहाँके समुद्रकी विचित्र शोभा हो रही है, द्वारकाके उस (गगनचुम्बी) महलमें प्रबल रोमाञ्चयुक्त श्रीरुक्मिणी देवीकेद्वारा प्रगाढ़ आलिङ्गन प्राप्त होनेपर भी श्रीकृष्णको श्रीयमुनातीरके सुस्निग्ध बेतसकुञ्जमें श्रीराधाके साथ की गयी क्रीड़ाओंमें सुलभ हुई मनोहर सुगन्धराशिके ध्यानमात्रसे मूर्च्छा हो गयी ; उनकी वह मूर्च्छा समस्त विश्वकी (निकुञ्ज-जगत्की) रक्षा करे।

असह्य दुःख स्वीकार करके भी श्रीकृष्णके सुखकी कामना

व्रजसे मथुरा जाते हुए श्रीउद्धवजीको श्रीराधाने श्रीकृष्णके लिये इस प्रकार संदेश दिया—

**स्यान्नः सौख्यं यदपि बलवद् गोष्ठमाप्ते मुकुन्दे**
**यद्यल्पापि क्षतिरुदयते तस्य मागात्कदापि ।**
**अप्राप्तेऽस्मिन्यदपि नगराद्यार्तिरुग्रा भवेन्नः**
**सौख्यं तस्य स्फुरति हृदि चेत्तत्र वासं करोतु ॥**

प्राणप्यारे श्यामसुन्दरके मथुरासे व्रजमें आ जानेपर यद्यपि हम सबको महान् सुख प्राप्त होगा, तथापि यदि उनकी यहाँ आनेसे थोड़ी-सी भी हानि होती हो तो वे कभी यहाँ न आयें। यद्यपि उनके मथुरासे न आनेपर हमको भयंकर वेदनाका सामना करना पड़ेगा, तो भी यदि उनके हृदयमें वहाँ रहनेसे सुखकी अनुभूति होती हो तो वे सदा वहीं निवास करें'

गजातिका भी रोदन

द्वारका जाकर श्रीपौर्णमासीजीके सम्मुख रोकर
वर्णन करती है—

पुरिषो तद्वस्त्रसंव्यानया
कुञ्जवञ्जुललतामालम्ब्य सोत्कण्ठया ।
द्गदगलत्तारस्वरं राधया
ारिभिर्जलचरैरप्युत्कमुत्कूजितम् ॥

ासे द्वारकाको चले गये, तब इस समाचारको सुनकर
वस्त्रके रूपमें धारण करनेवाली श्रीराधाने कालिन्दी-
ो पकड़कर उत्कण्ठासे व्याकुल हो महान् अश्रुवेगके
स्वरसे कुछ ऐसा करुण गान किया, जिससे जलके
आदि जलचर जीव भी रो पड़े ।
ो गयी, तब हंस, कारण्डव, तीतर, कबूतर, मैना,
ोंकी तो बात ही क्या कही जाय । )'

अपने शरीरके पञ्चभूतोंसे श्रीकृष्णके

ही सङ्गकी तृष्णा

कहती है—

तनिवहाः स्वांशे विशन्तु स्फुटं
गपत्य हन्त शिरसा तत्रापि याचे वरम् ।
प्रमुकुरे ज्योतिस्तदीयाङ्गन-
ोम्नि तदीयवर्त्मनि धरा तत्तालवृन्तेऽनिलः ॥

चय हो गया कि अब श्रीकृष्ण नहीं आयेंगे, तब तो
वे मुझे पा सकेंगे । ऐसी दशामें तू अत्यन्त कष्ट
ो है ? मैं तो अब इस शरीरको छोड़ना ही चाहती
ाका व्यर्थ यत्न मत कर ।
ी मेरा एक मनोरथ है, जिसके लिये मैं विधाताको
वर माँगूँगी ; क्योंकि विधाताके लिये कुछ भी

ारकी मृत्यु हो जानेपर उसके आरम्भक पृथ्वी, जल,
ामें मिल जायँगे; सो भले ही ऐसा हो। परंतु वहाँ भी मैं
ी हूँ कि मेरे शरीरका जल प्यारेके स्नान और विहार
ादि में ही जा मिले । शरीरका तेज प्रियतमके
मेरी ज्योतिमें ही वे अपना मुख देखें) । आकाश
गमें ही मिल जाय (जिससे प्यारेके चलते, बैठते,
उनके सर्वाङ्गका मैं आकाशरूप से आलिङ्गन कर
ार्गकी भूमिमें ही जा मिले (जिससे प्यारे सदा मेरे
वें) और मेरे शरीरकी वायु उनके व्यजनमें जा मिले,
दा सुगन्धयुक्त होती रहे । (अरी ललिते ! मुझे तो इस
ोनेकी है फिर तू व्यर्थ क्यों रो रही है ? )

**एष प्रायो राधिकायामुदेति**
**भावः सम्यग्मोहनो विप्रलम्भे ॥**
**संचारी यो मोह उक्तः कवीन्द्रै-**
**स्तस्मादेतल्लक्षणं भिन्नमेव ॥१५७॥**

यह मोहन महाभाव प्रायः श्रीराधामें ही विरहावस्थामें सम्यक् रूपसे उदित होता है। कवीश्वरोंने जो 'मोह' नामक संचारीभाव कहा है, उससे इसका लक्षण सर्वथा भिन्न ही है ॥१५७॥

अथ दिव्योन्मादः

**यदा मोहनो याति कांचिद्विचित्रां**
**गतिं स्यात्तदा या भ्रमाभा विचित्रा ॥**
**दशा सूरिभिर्दिव्य उन्माद उक्तो**
**वदन्त्यस्य भेदानसंख्यान् रसज्ञाः ॥१५८॥**

दिव्योन्मादका लक्षण

यह मोहन महाभाव जब किसी विचित्र—विलक्षण, अनिर्वचनीय अवस्था-के प्राप्त होता है, तब श्रीराधाकी भ्रमकी-सी झलकवाली जो अद्भुत दशा हो जाती है, उसीको पण्डितजन 'दिव्योन्माद' कहते हैं। इसके विद्वानोंने असंख्य भेद बताये हैं ॥१५८॥

**उद्घूर्णा चित्रजल्पाद्या दृष्टा भागवतेऽप्यमी ।**
**केचिद् भ्रमरगीतादौ ततो ज्ञेया मनीषिभिः ॥१५९॥**

उद्घूर्णा, चित्र और जल्प आदि दिव्योन्मादके बहुत भेद हैं। इनमेंसे कुछ भेद (श्रीमद्भागवतमे) भी भ्रमरगीत आदिके प्रसङ्गमें देखे जाते हैं। मनीषी पुरुषों-को वहींसे इनका ज्ञान प्राप्त करना चाहिये ॥१५९॥

**विलक्षणेयमुद्घूर्णा नानाविवशतामयी ।**
**चेष्टास्या मोहनी ज्ञातुमशक्या रसिकैरपि ॥१६०॥**

अनेक प्रकारकी विवशतापूर्ण विलक्षण मोहिनी चेष्टाओं का होना 'उद्घूर्णा'* कहलाता है। इसका यथार्थ ज्ञान रसिक जनोंके लिये भी अशक्य है ॥१६०॥

---

* उद्घूर्णाका उदाहरण

व्रजगोपियों एवं श्रीराधाका वृत्तान्त पूछनेपर उद्धवजीने श्रीकृष्णसे कहा—

**शय्यां कुञ्जगृहे क्वचिद्वितनुते सा वाससज्जायिता**
**नीलाभ्रं घृतखण्डिताज्यवहुतिश्चण्डी क्वचित्तर्जति ।**

## अथ मादनः

यस्मिन् सर्वेऽपि भावा उदयमुपगताः प्रोल्लसन्तो भवेयुः
सर्वश्रेष्ठं परेभ्यः परतरमुदितं ह्लादिनीसाररूपम् ।
भावं श्रीमादनाख्यं कविरसिकजनैर्ध्येयवन्द्यस्वरूपं
राधायामेव नित्यं कृतनिलयमहं स्तौमि तं भावराजम् ।।१६१।।

### मादनका लक्षण

जिसमें रति, प्रेम आदि सभी भाव उदित होकर विशेषरूपसे उल्लसित होते हैं, जो ह्लादिनी शक्तिका साररूप सर्वश्रेष्ठ, उत्कृष्टसे-भी उत्कृष्टतम भाव है, रसिक और कविजन जिसके स्वरूपका सदा ध्यान और वन्दन करते हैं तथा श्रीराधा ही जिसकी एकमात्र आश्रयभूता हैं, ऐसे इस "श्रीमादन" नामक भावराजका मैं स्तवन करता हूँ* ।।१६१।।

---

आघूर्णत्यभिसारसम्भ्रमवती ध्वान्ते क्वचिद्दारुणे
राधा ते विरहोद्भ्रमभ्रमथिता धत्ते न कां वा दशाम् ।।

'कभी तो वे वासकसज्जानायिकाके आवेशमें कुञ्जभवनमें शय्याकी रचना करती हैं, कभी खण्डिता नायिकाकी तरह चेष्टा करती हुई कुपित होकर नीलवर्ण आभ्रको डाँटती-फटकारती हैं तथा कभी महान् अन्धकारमें अभिसारके सम्भ्रमसे युक्त हो चारों ओर घूमने लगती हैं। श्यामसुन्दर! तुम्हारे विरहसे उत्पन्न उद्भ्रान्तिसे व्यथित हुई दिव्योन्मादवती श्रीराधा ऐसी कौन-सी दशा है, जिसका अनुभव न करती हों?

* यों तो सभी भावोंमें प्रिया-प्रियतम दोनों ही परस्पर विषयालम्बन और आश्रयालम्बन माने गये हैं, परंतु मादन महाभावमें श्रीराधा ही आश्रयालम्बन हैं तथा श्यामसुन्दर विषयालम्बन हैं ; क्योंकि श्रीराधा मादन महाभावकी घनीभूत मूर्ति हैं और श्यामसुन्दर रसघन मूर्ति हैं—यह रसशास्त्रके विद्वानोंका मत है।

प्रीतिकी रीति-नीतिके ज्ञानमें श्रीराधा ही अग्रसर हैं, अतएव श्रीसुधानिधिमें प्रियतमने इनसे सुदृढ अनुरागकी भिक्षा मागी है—

त्वयि श्यामे नित्यं प्रणयिनि विदग्धे रसनिधौ
प्रिये भूयोभूयः सुदृढमतिरागो भवतु मे ।।

श्रीरासप्रसङ्गमें भी श्यामसुन्दरने अपनेको प्रेमका ऋणी स्वीकार किया है—

न पारयेऽहं निरवद्यसंयुजां स्वसाधुकृत्यं विबुधायुषापि वः ।

मेरे विचारसे तो मादन महाभावोंमें भी दोनोंको ही आश्रय और विषय मानना चाहिये ; क्योंकि इस सिद्धान्तमें सब श्रुतियोंकी संगति बैठ जाती है और 'नायक' तथा 'नायिका' इन दोनों पदोंकी समानार्थकता भी चरितार्थ हो जाती है। जैसे श्रीराधाको आह्लादिनी मानते हैं, वैसे ही 'एष ह्येव आनन्दयति' इस श्रुतिने श्रीसहित श्रीभगवान्को भी आनन्ददाता और आह्लादक माना है। इस प्रकार श्रीभगवान्की पूर्णतामें भी कोई आपत्ति नहीं आती और आचार्योंके मतोंका समन्वय भी हो जाता है।

**अत्रेर्ष्याया अयोग्येऽप्यथ प्रबलतया जायते काचिदीर्ष्या**
**नित्यं भोगेऽपि भोगानुकृतिलवकणाधारमात्रस्तवादिः ।**
**योगे ह्येवातिचित्रो विलसति विषये स्वाश्रये मादनाख्यो**
**यस्यानेके विलासाः कविजनकथिता नित्यलीलानिकुञ्जे ॥१६२॥**

इस मादन महाभाव के उदय होनेपर—जो ईर्ष्या के योग्य नहीं है, उसके प्रति भी कभी प्रबल ईर्ष्या होने लगती है* । नित्य सम्भोग प्राप्त होनेपर भी जिसमें भोगके अनुकरणका लव-कणमात्र भी दृष्टिगोचर हो, उसकी स्तुति-वन्दना आदि-की क्रिया होती है । यहाँ ये ही अनुभाव कहे गये हैं । यह अत्यन्त विचित्र—अनिर्वचनीय और अति उत्तम मादन महाभाव संयोगकी अवस्थामें ही अपने विषय और आश्रयमें विलसित होता है । कविजनोंने इसीके अनेक विलासोंका निकुञ्जकी नित्य लीलाओंके रूपमें वर्णन किया है ॥१६२॥

**दुर्ज्ञेयातिरहस्यास्ति मादनस्य गतिस्तु या ।**
**निर्वक्तुं नैव शक्येत रसतत्त्वविदाप्यलम् ॥१६३॥**

मादन महाभावकी गति अत्यन्त रहस्यमयी और दुर्ज्ञेय है । रसतत्त्वके वेत्ता भी इसका यथार्थ रूपसे निर्वचन करनेमें असमर्थ हैं ॥१६३॥

**राजन्ते व्रजदेवीषु परा भावभिदास्तु याः ।**
**ता अतर्क्यस्वरूपत्वान्न सम्यगिह वर्णिताः ॥१६४॥**

---

* ईर्ष्याका उदाहरण

**विशुद्धाभिः सार्धं व्रजहरिणनेत्राभिरनिशं**
**त्वमद्धा विद्वेषं किमिति वनमाले रचयसि ।**
**तृणीकुर्वन्त्यस्मान् वपुरघरिपोराशिखमिदं**
**परिष्वज्यापादं महति हृदये या विहरसि ॥**

अरी वनमाले ! हम निर्दोष व्रजबालाओंके साथ तू साक्षात् निरन्तर द्वेष क्यों करती है ? (यदि कहे कि मैं क्या करती हूँ ? तो सुन—) हम सबको तृणवत् मानकर पापहारी विहारीके नखसे शिखतक सम्पूर्ण अङ्गोंका जो तू आलिङ्गन करती है और उनके विशाल हृदयपर विहार करती है (क्या यह हमारे साथ तेरा द्वेष नहीं है ? )

† भोगके अनुकरणकी स्तुति

**कृष्णोपमतमालाङ्के स्वाश्लिष्टां वीक्ष्य मालतीम् ।**
**श्लाघमानाक्षिलक्ष्या मे किं स्याद्राधाश्रुलोचना ॥**

श्रीकृष्णके समान वर्णवाले कृष्णतमालकी गोदमें भलीभाँति लिपटी हुई मालतीलताको देखकर उसकी प्रशंसा करती हुई अश्रुलोचना श्रीराधा क्या कभी मेरे नेत्रोंके समक्ष प्रकट होगी ?

श्रीव्रजदेवियोंमें और भी जो भावोंके अनेक श्रेष्ठ—अलौकिक भे
तर्कके विषय नहीं हैं; अतः उन सबका यहाँ भलीभाँति वर्णन नहीं
गया ॥१६४॥

मधुकण्ठ उवाच

**उक्ता रत्यादिभेदा ये पूर्वाचार्यगिरा सखे।**
**तदुदाहृतिमत्र त्वं स्वबुद्ध्या परिकल्पय ॥१६५॥**

**श्रीमधुकण्ठजी बोले—**

हे मित्र! मैंने पूर्वाचार्योंकी वाणीके अनुसार जो रति आदिके भ
बताये हैं, उनके उदाहरणोंकी कल्पना तुम अपनी बुद्धिसे कर लेना ॥१

**वसन्तदेवो विप्रोऽपि श्रीराधारसप्रक्रियाम्।**
**सर्वां तत्कृपया मित्र सहसाधिजगाम ह ॥१६६॥**

सखे! वसन्तदेव ब्राह्मणने भी इस सम्पूर्ण दुर्ज्ञेय श्रीराधारस-प्रा
उन्हींकी कृपासे सहसा जान लिया ॥१६६॥

**ततो निकुञ्जलीलानामपूर्वां रसमाधुरीम्।।**
**अन्वभूत्स्वस्वरूपं च प्राप्तवान् भावनामयीम् ॥१६७॥**

उन्होंने श्रीनिकुञ्जलीलाओंकी अपूर्व रस-माधुरीका आस्वादन किय
भावनाकी अवस्थामें उन्हें अपने गोपीस्वरूपकी भी प्राप्ति हो गयी ॥१६७।

**इति श्रीनिकुञ्जलीलारसप्रवेशो नाम षष्ठोऽध्यायः।**

श्रीनिकुञ्जलीलारस-प्रवेश नामक छठा अध्याय समाप्त हुआ।

राधाजीको चलनेके लिये सखी कह रही है

# अथ सप्तमोऽध्यायः

सुकण्ठ उवाच

निकुञ्जलीलारसिका यमादरात्
पिबन्ति तं स्वानुभवं सखे रसम् ।
सुगोप्यमप्यर्हसि वक्तुमद्भुतं
वसन्तदेवेन यथानुभूतम् ॥१॥

श्रीसुकण्ठजी बोले—

कुञ्जलीलाके रसिकजन जिसका आदरसे पान करते हैं, और जिसका अनुभव किया है, उस अद्भुत प्रेममय मधुररसका वसन्तदेवने जिस नकिया हो, वह परम गोपनीय होनेपर भी मुझसे उसका वर्णन करो॥१॥

मधुकण्ठ उवाच

**आस्वाद्यते भावनायां भावनामयविग्रहात्**
**स्फूर्तिं गतो रसस्तं ते प्रवक्ष्याम्यधुना सखे ।।२।।**

**श्रीमधुकण्ठजी बोले**

(मित्र ! श्रीनिकुञ्जलीला-रसमाधुरीका परिपूर्ण रूपसे आस्वादन तो त्रिपाद-विभूतिमें श्रीगोलोकस्थ श्रीवृन्दावनके नित्य निभृत निकुञ्जमें ही होता है, जिसकी रसिकजन सदा आकांक्षा करते रहते हैं। गोलोक-धामका वेदोंमें स्पष्ट वर्णन है—'ता वां वास्तून्युश्मसि गमध्यै यत्र गावो भूरिशृङ्गा अयासः। अत्राह तदुरुगायस्य वृष्णः परमं पदमवभाति भूरि' ऋग्वेद १। १५४।६। 'स तत्र पर्येति जक्षत् क्रीडन् रममाणः स्त्रीभिर्वा यानैर्वा ज्ञातिभिर्वा' छा० उ० प्र० ८ सं० १२ श्रु० ३। परंतु इस लीलाविभूतिमें भी) भावना की अवस्थामें रसकी स्फूर्ति होती है और भावनामय विग्रहसे ही उसका आस्वादन किया जाता है। (कभी किसी भाग्यशालीको श्रीराधारानीकी कृपासे उसका साक्षात्कार भी हो जाता है। ) अब मैं उस रसकी बात तुमसे कहता हूँ ।।२।।

**रामानुजीयं कवचं दधानं**
**श्रीवल्लभीयं परिपुष्टदेहं**
**निम्बार्कमाध्वं हृदयं विशालं**
**नन्दात्मजप्राणमहं भजे रसम् ।।३।।**

जो श्रीरामानुज-सम्प्रदायको कवचके रूपमें, श्रीवल्लभ-सम्प्रदायको परिपुष्ट देहके रूपमें तथा श्रीनिम्बार्क और मध्व-संप्रदायको विशाल हृदयके रूपमें धारण करता है, और साक्षात् श्रीनन्दनन्दन जिसके प्राण हैं, उस रसका मैं सदा भजन करता हूँ ।।३।।

**स्मितोज्ज्वले श्रीवृषभानुनन्दिनी-**
**कपोलपट्टे प्रतिबिम्बिताननः।**
**रमाङ्कवक्षःस्थलशालिराधिका-**
**मुखेन्दुबिम्बो भगवान् प्रसीदताम् ।।४।।**

मन्दहास्यसे समुज्ज्वल श्रीवृषभानुनन्दिनीके दर्पणतुल्य निर्मल कपोल-पटलमें जिनका अनुपम आननचन्द्र प्रतिबिम्बित हो रहा है और जिनके श्रीलक्ष्मविभूषित (इन्द्रनीलमणिमय दर्पणके समान) विशाल वक्षःस्थलमें श्रीवृषभानुनन्दिनीके चारु मुखचन्द्रका प्रतिबिम्ब विलसित हो रहा है, वे रसिकशेखर भगवान् श्रीकृष्ण हम (रस-पिपासुओं) पर सदा प्रसन्न रहें ।।४।।

कुञ्जे कराङ्गुलीयस्थहरिन्मणिप्रभां
विज्ञाय दूर्वामनुधावता मृगी-
वत्सेन साकं कृपयाऽऽर्द्रलोचना
राधा प्रधावच्चरणा प्रसीदताम् ।।५।।

जिनके श्रीकर-कमलकी अँगूठीके हरे नगकी किरण-कान्ति को दूर्वा जानकर उसका चर्वण करनेके लिये पीछे-पीछे मृगीका बच्चा दौड़ता चला आया है और उसके साथ (कुञ्जके शाद्वल प्रदेशमें) जिनके अरुण चरणारविन्द दौड़ रहे हैं, वे कृपासे आर्द्र लोचनवाली श्रीराधा हमपर सदा प्रसन्न रहें ।।५।।

भृङ्गस्मेरास्याब्जगन्धस्य लुब्धं
जम्बूभ्रान्त्या भोक्तुकामेन राधा
खेलन्ती मे कीरपुत्रेण वृन्दा-
रण्ये भूयादक्षिलक्ष्या कदा नु ।।६।।

मन्द-मधुर मुसकानसे युक्त सुन्दर मुखारविन्दकी दिव्य गन्धके लोभी भ्रमर-को भ्रमसे जम्बूफल जानकर उसे पकड़कर खानेकी इच्छा करनेवाले अपने पालतू तोतेके बच्चेसे खेलती हुई श्रीराधारानी कब श्रीवृन्दावनमें मेरे नेत्रोंके समक्ष प्रकट होंगी ? ।।६।।

स्वर्बालाञ्जलिमुक्तमौक्तिकफलैर्जातालवालां सुधा-
संस्रावैर्निजबन्धुसंस्तुतिशतैः सिक्ताङ्घ्रिमूलामहो ।
नित्यं श्रीयमुनातटीसुरतरोरङ्के कृतालंकृतिं
कांचित्काञ्चनकल्पवल्लिमवनौ घोषस्य जातां भजे ।।७।।

स्वर्बालाओंकी अञ्जलियोंसे बरसाये हुए मोतियोंद्वारा जिसके आलवाल (थाले) की रचना हुई है, अपने बन्धुजनोंके सैकड़ों सुधावर्षी स्तोत्रोंद्वारा जिसके श्रीचरणमूलका नित्य सिञ्चन होता रहता है, श्री यमुनातीरवर्ती सुरतरु (श्याम-सुन्दर श्रीकृष्ण) के अङ्कमें जो सदा अलंकृत हो रही है तथा व्रजकी भूमिमें जिसका आविर्भाव हुआ है, ऐसी किसी अनिर्वचनीय महामहिमावाली काञ्चन-कल्पलता (श्रीराधारानी) का मैं भजन करता हूँ ।।७।।

कृपारूपे श्यामप्रणयिनि प्रिये त्वत्पदनखात्
कृपास्रोतः शश्वत्स्रवति नववृन्दावनभुवि ।।
जितेन्दुर्यद्बिन्दुः सृजति सुखसिन्धूनगणितान्
यदूर्मौ निर्मज्जन्त्यहह सकला मुक्तमहिलाः ।।८।।

हे कृपामयि ! श्यामप्रणयिनि ! प्रिये श्रीराधे ! तुम्हारे श्रीचरण-नखोंसे इस नित्य-नूतन वृन्दावन-भूमिमें तुम्हारी कृपाका स्रोत सदा प्रवाहित होता रहता है। उस कृपा-स्रोतका एक बिन्दु भी इन्दुकी शोभाको जीतनेवाला है तथा अगणित सुखसिन्धुओं की सृष्टि करता है। उनमेंसे एक सिन्धुकी एक ही तरङ्गमें सारूप्य-सामीप्य आदि समस्त मुक्तिरूपिणी महिलाएँ निमग्न हो जाती हैं। (अहा ! हा ! कैसा है वह सुखसिन्धुस्रष्टा कृपाबिन्दु !) ॥८॥

चकोरश्चन्द्रांशुं चुलुकयति राधे निशि यथा
तथा कृष्णोऽपि त्वच्चरणनखचंद्रांशुनिचयम् ।
निषेव्य श्रीवृन्दाविपिननवचन्द्रत्वमगमत्
सदैव त्वद्ध्यानाभिरतरसिकसेव्यत्वपदवीम् ॥९॥

हे श्रीराधे ! जिस प्रकार चकोर रात्रिमें चन्द्र-किरणका पान करता है, उसी प्रकार श्यामसुन्दर श्रीकृष्ण भी नेत्रपुटों द्वारा तुम्हारे नखचन्द्रोंकी सुधामयी किरणराशिका पान करते हैं ; उसका सेवन करके ही वे श्रीवृन्दावनके नवचन्द्र हो गये और सदा तुम्हारे ध्यानमें निरत रहनेवाले रसिकोंके सेव्य-पदको प्राप्त हुए (क्योंकि मधुररसके उपासक तुम्हारे सम्बन्धसे ही श्रीकृष्णकी सेवा करते हैं) ॥९॥

इयं लाक्षा साक्षात्कृतसुकृतकल्पद्रुमफलं
स्वहृत्पट्टे पिष्टा विरहदहनालोडितजले ।
सुपक्वा सद्रक्तिः श्रुतिचयविमृग्यं तव पदं
सुभाग्यं सौभाग्येश्वरि भवतु मे रञ्जयति चेत् ॥१०॥

(श्रीवसन्तदेवी सखी मणिमय पात्रमें लाक्षारस (महावर) लेकर श्रीराधाके निकट जाकर सेवाके लिये प्रार्थना करती है—) हे सौभाग्यवतीश्वरि ! यह लाक्षा सुकृतरूपी कल्पवृक्षका प्रत्यक्ष फल है, मेरे द्वारा अपनी हृदयशिलापर पीसी गयी है, तुम्हारे विरहके कारण मेरे हृदयमें जो आग जल रही है, उससे खौलते हुए जलमें यह अच्छी तरह पकायी गयी है। इससे इसका रंग बहुत सुन्दर हो गया है। यह लाक्षा—जिन्हें श्रुतियाँ खोजती-फिरती हैं, उन तुम्हारे श्रीचरणके रञ्जनकी सेवामें यदि आ जाय तो मेरा उत्तमोत्तम सौभाग्य बढ़ जाय। (सखीकी इस प्रार्थनाको स्वीकार करके श्रीराधाने अपने अरुणवर्ण श्रीचरण उसकी गोदमें रख दिये। उसने भी उनका चुम्बन करके लाक्षारसकी सेवाका मनोरथ पूर्ण किया) ॥१०॥

**सखीपक्ष्मप्रक्षालितमवदलक्ताङ्घ्रिसलिलं**
**दयामूर्ते क्लिन्नां विरचयति यां कामपि महीम् ॥**
**अहं तस्याः पांसुः कथमहह भूयासमथवा**
**कुतो न स्यां राधे तव विरहवज्रेण दलिता ॥११॥**

(सखीद्वारा श्रीचरण-प्रक्षालनका प्रसङ्ग प्राप्त होनेपर वसन्तदेवी प्रार्थना करती है—) हे दयामूर्ति श्रीराधे ! सखीजनोंकी बरौनियोंद्वारा धीरे-धीरे सँभालकर धोये हुए आपके लाक्षारञ्जित श्रीचरणोंके प्रक्षालनका जल जिस किसी भी भूमिको आर्द्र करे, अहह ! मैं उसी भूमिकी धूलि किस प्रकार हो जाऊँ ?—यह साध बनी रहती है। अथवा तुम्हारे विरहवज्रसे दलित होकर मैं धूलि कैसे नहीं होऊँगी ; धूलि तो होना ही है (परतु प्रार्थना यह है कि उस धूलिपर आपका श्रीचरणजल सदा पड़ता रहे) ॥११॥

**मिलिन्दी भूयासं यदिह सखि वृन्दावनवने**
**त्वदीयाङ्घ्रिच्छायार्पितसरससाल्यस्य रजसा**
**परिष्वक्तः शश्वद्गतिरहह यां यां दिशमियाद्-**
**दहं तस्यां तस्यां दिशि तदनुगा स्यामनुयुगम् ॥१२॥**

हे सखी ! हे श्रीराधे ! यदि मैं इस वृन्दावनमें भ्रमरी हो जाऊँ तो मेरे हृदयकी यही साध है कि तुम्हारे श्रीचरणोंकी छायामें समर्पित सरस सुमनोंकी रज लेकर पवन जिस-जिस दिशामें जाय, उसी-उसी दिशामें मैं भी उसके पीछे-पीछे युग-युगान्तरोंतक उड़ती फिरूँ ॥१२॥

**पटीरः स्यां वृन्दावनभुवि यदि श्यामदयिते**
**तदा केचिद्धन्याः शुभपरशुभिः खण्डश इमम् ।**
**सृजेयुः सद्धर्माकृतिदृषदि घर्षेयुरपरे**
**विलिम्पेयू राधे तव पदयुगे केऽपि कृतिनः ॥१३॥**

हे श्रीश्यामसुन्दरकी प्राणवल्लभे श्रीराधे ! यदि मैं श्रीवृन्दावनकी भूमिमें चन्दन हो जाऊँ तो कोई धन्य प्रेमीजन कल्याणकारिणी कुल्हाड़ियोंसे इस चन्दनको खण्ड-खण्ड करें, कोई सद्धर्ममयी शिलापर इसे घिसे और कोई पुण्यात्मा जीव उस चन्दनको तुम्हारे श्रीचरणयुगलोंमें लगायें (तो मैं कृतार्थ हो जाऊँगी) ॥१३॥

**महःसिन्धू पङ्केरुहकुमुदबन्धू त्रिभुवन-**
**प्रदीपौ यद्दीप्तौ भवत इव खद्योतपृथुकौ**

**सदा वृन्दारण्ये सहजरसवृष्टिं विदधती**
**कदा द्रक्ष्ये राधा पदरुहततिं मङ्गलमयीम् ।।१४।।**

श्रीवृन्दावनमें सदा सहज रसकी वर्षा करनेवाली महामङ्गलमयी श्रीराधाके श्रीचरणोंकी उंगलियोंकी पंक्तिका कब मुझे दर्शन मिलेगा, जिसके प्रकाशके सामने त्रिभुवन-प्रकाशक, तेजके सागर कमलबन्धु सूर्य और कुमुदबन्धु चन्द्रमा दोनो बालखद्योतके समान प्रतीत होते हैं ।।१४।।

**भ्रमन्त्यास्ते चिन्तामणिमयगृहप्राङ्गणभुवि**
**प्रिये राधे प्रातः स जयति जगन्नूपुररवः ।**
**मुरारेः श्रुत्वा यं जठरपटमभ्येति मुरली**
**विपञ्ची वाग्देव्या अपि च निजचोलं प्रविशति ।।१५।।**

हे प्रियतमे श्रीराधे ! प्रातःकालमें चिन्तामणिके बने हुए निकुञ्जभवनकी (रसरङ्गमयी) प्राङ्गणभूमिमें विचरते समय तुम्हारे सरस नूपुरकी जो मधुर ध्वनि होती है, वह जगत्पर विजय प्राप्त कर रही है । उस ध्वनिको सुनकर सरस्वती-की वीणा लज्जित होकर अपने कोशमें प्रवेश कर जाती है तथा श्रीकृष्णकी वशी उनके उदरपटमें स्थान ग्रहण कर लेती है (इनमें बजनेका साहस नहीं होता । क्या वह ध्वनि कभी मेरे कानोंमें भी पड़ेगी ।।१५।।

**परानन्दां मन्दस्मितदमितराकेन्दुशतकां**
**प्रियोत्सङ्गासक्तां जितकनककान्त्यम्बरधराम् ।**
**स्फुरन्नासामुक्तां मनसिजविहारेण मधुरां**
**तडित्काञ्चीं कांचित्स्मर मम मनश्चारुचरणाम् ।।१६।।**

हे मेरे मन ! जो परमानन्दमयी है, जिसकी मन्द मुसकान सैकड़ों चन्द्रमाओंका दमन (तिरस्कार) करनेवाली है, जो सदा प्रियतमकी गोदमें आसक्त रहती है, जिसने कनककान्तिसे भी अधिक कान्तिमय प्यारेका पीतपट पहन रखा है, जिसकी नासिकाकी बुलाकमें चमकता हुआ मनोहर मोती झूल रहा है, प्रेममय विहारके कारण जिसका स्वरूप अत्यन्त मधुर जान पड़ता है, जिसकी कमरमें बिजलीके समान चमकीली काञ्ची शोभायमान है (मेंहदी, महावर और मणिमय नूपुर धारण करनेवाले) जिसके श्रीचरण परम मनोहर हैं, उस अनिर्वचनीय रूप-माधुरी-वाली श्रीराधाका सदा स्मरण किया कर ।।१६।।

**सुधावीचीनीचीकरणनिपुणापाङ्गकरुणा-**
**सिञ्चै कृपणम ।**

**सुतप्तं श्यामेन्दुं तव विरहराहोर्विदलनात्**
**कदा याचे मानं त्यज सपदि मानव्यसनिनि ॥१७॥**

प्यारी ! तुम्हें तो मान करनेका व्यसन-सा हो गया है, इधर तुम्हारे विरहरूपी राहुद्वारा विदलित होनेसे प्यारे श्यामचन्द्र अत्यन्त संतप्त हो उठे हैं और दीन होकर इन श्रीचरणोंमें आये हैं। शरणागतवत्सले ! तू सुधासागरकी तरङ्गोंका तिरस्कार करनेवाली अपनी दृष्टिकी उत्तुङ्ग कृपा-तरङ्गोंसे इनका सिञ्चन करो और इस मानको शीघ्र त्याग दो। हे राधे! तुमसे इस प्रकार प्रार्थना करनेका सौभाग्य मुझे कब प्राप्त होगा ॥१७॥

**श्यामे श्यामाम्बुजदलकृताशेषशृङ्गारभूषां**
**ताटङ्कं ते चिकुरनिकरैः कुण्डले श्रोत्रयुग्मे।**
**संवृत्याङ्गं मृगमदरसैः कज्जलै रञ्जिताक्षीं**
**नेष्ये किं त्वामसितवसनां श्यामसंकेतकुञ्जे ॥१८॥**

(एक सखी श्रीप्रियाजीसे प्रार्थना करती है—) 'श्यामे ! श्रीश्यामके समीप संकेतकुञ्जमें अभिसार करानेकी सेवाका सौभाग्य क्या कभी मुझे भी मिलेगा ?' (श्रीराधाने कहा—'अरी ! तू अभिसारकी रीति-नीति क्या जाने ? बता तो सही, कैसे मुझसे अभिसार करायेगी ?' सखी बोली—) 'हे श्रीराधे ! (काली अँधेरी रातमें) श्यामकमलके दलोंसे तुम्हारे सम्पूर्ण अङ्गोंका शृङ्गार और भूषणोंकी रचना करूँगी और दोनों कानोंके झूमकों तथा कुण्डलोंको तुम्हारे लंबे-लबे काले बालों से छिपा दूँगी। फिर तुम्हारे सर्वाङ्गपर कस्तूरीका लेप करूँगी, नेत्रोंमें गाढ़ा गहरा काजल लगाऊँगी तथा काले ही वस्त्र धारण कराऊँगी। तब तुझे संकेत-कुञ्जमें ले जाऊँगी।' (श्रीराधाने इस सखीकी सेवा-प्रार्थना स्वीकार की और उसके इच्छानुसार उसका मनोरथ पूर्ण किया। श्रीप्रियतम भी प्रियाजीके नील कमल और नीलमणियोंके दिव्य शृङ्गारको देखकर उन्हे पहचान न सके। जब प्रियाजीने स्वयं हँसते हुए अपना परिचय दिया, तब बड़े प्रसन्न हुए और दोनोंने उस शृङ्गार करनेवाली सखीका हार, माला, चन्दन, पान आदिसे विशेष सम्मान किया) ॥१८॥

**मन्ये कुरङ्गनयने नयनाञ्चलानि**
**ते सन्ति साधितसुमोहनमन्त्रकानि।**
**नो चेत् कथं मदनमोहनमोहनाङ्गो**
**राधे त्वदङ्घ्रिकमलं शिरसा बिभर्त्ति ॥१९॥**

मृगीके नेत्रोंसे भी सुन्दर और बड़े-बड़े नेत्रोंवाली श्रीराधे! ज्ञात होता है कि तुम्हारे इन नेत्राञ्चलों (पलकों) ने कोई मोहनमन्त्र सिद्ध कर लिया है। नही तो मदनको भी मोहित करनेवाले मोहनाङ्ग भुवनमोहन श्रीमोहन तुम्हारे श्रीचरण-कमलोंको अपने सिरपर क्यों धारण करते? ॥१९॥

न दत्त्वा सुदानं न चासाद्य ज्ञान-
मनाराध्य गोविन्दपादारविन्दम्।
विहीना सदा साधनैः पापपीना
कथं राधिकायाः पदाराधिका स्याम् ॥२०॥

(एक विरहविह्वल अधिकारीजन गोपीभावमें विलाप करता है—) 'हाय! मैंने अपने इस जीवनमें निष्कामभावसे कभी कोई न सुन्दर दान दिया, न ज्ञान प्राप्त किया और न श्रीगोविन्दके पादारविन्दोंकी उपासना ही की। फिर सर्वसाधनहीन, पापपीन, महामलिन मैं भाग्यहीना श्रीराधिकाके चरणारविन्दोंकी आराधिका कैसे हो सकूँगी?—मुझ अनधिकारिणीको श्रीचरणसेवाका वह सौभाग्य कैसे प्राप्त होगा? ॥२०॥'

सार्थं नेत्रयुगं निरीक्ष्य सुषमासारं त्वदीयं मुखं
सार्थं पाणियुगं सुसेव्य भवतीं सेवासु यल्लोलुपम्।
सार्थं देवि वपुस्त्वदीयकरुणापाङ्गस्य खेलास्पदं
सर्वं सार्थमभूत्त्वयाह मधुना दास्ये वरावयादृता ॥२१॥

(एक परमोत्कण्ठिता महादैन्यवती सखी श्रीजीकी साक्षात्-सेवाका अधिकार पाकर उनके प्रति अपनी कृतज्ञता प्रकट करती है—) 'हे देवि! तुम्हारे सौन्दर्य-सार श्रीमुखको देखकर मेरे नेत्र-युगल सार्थक हो गये। सेवाके लोभी मेरे कर-युगल तुम्हारी सेवा करके सफल हो गये और तुम्हारी करुणाभरी चितवनका क्रीड़ास्थल बनकर मेरा शरीर भी सफल हो गया। आज तुमने मुझ दीनको अपना सेवाधिकार देकर जो मेरा आदर किया है, उससे मेरा सब कुछ हो गया' ॥२१॥

विहर मम हृदब्जे मा बहिर्याहि राधे
हृतमुपवनकेलौ केलिमुग्धे ममालि।
मृगशिशुपिकनीलग्रीवपाटच्चरैस्ते

(एक सखी अपनी भावनाकी प्रौढ़ताके लिये श्रीप्रियाजीसे प्रार्थना करती है—) केलिके लिये कौतुकवती श्रीकीर्तिकिशोरी ! तुम खेलमें ऐसी बेखबर हो जाती हो कि लुटेरे तुम्हारा धन लूट ले जाते हैं और तुम्हें कुछ पता ही नहीं चलता ! (राधा बोली—'अरी सखी ! बता तो सही, मेरा किसने क्या लूट लिया ?' तब सखी बोली—) वनमें क्रीड़ाके समय मृगशावक, कोकिल और मयूर—इन तीनों वनके लुटेरोंने तुम्हारे सरस नेत्रोंका सौन्दर्य, मधुर वाणी और केशोंकी शोभाको चुरा लिया है ; अतः अब तुम बाहर वनमें खेलने मत जाया करो। (यदि कहो, तब फिर कहाँ खेलूँ ? तो) तुम्हारे श्रीचरणोंमें प्रार्थना है कि मेरे हृदयकमलमें तुम सदा विहार किया करो—जो चाहो, वही खेल खेला करो ।।२२।।

**प्रस्वेदाश्रुकणैर्विमार्जितलसन्नेत्राञ्जनस्त्वां हरि-**
**र्मध्ये बन्धुषु खञ्जरीटनयनामालोक्य लोलालकाम् ।**
**किं मां वक्ष्यति भावगोपनपरो बाहुं विधायोच्चकै-**
**रा: किं तीव्रकर: कृशानुशकलानुत्स्रष्टुमुत्कण्ठते ।।२३।।**

हे श्रीराधे ! (यमुना-स्नान करके) बन्धुजनोंके मध्यमें चञ्चल अलकावलीसे सुशोभित और खेलते हुए खञ्जरीटसदृश चञ्चल नेत्रोंसे विलसित तुम्हारी रूपमाधुरीको देखकर भावजनित प्रस्वेद और अश्रुकणोंसे नेत्राञ्जनके धुल जानेपर अपने भावको छिपानेके लिये क्या कभी श्रीकृष्ण भुजा उठाकर ऊँचे स्वरमें मुझसे यह कहेंगे कि अरी सखी ! देख, यह प्रचण्ड किरणोंवाला सूर्य मेरे ऊपर अग्निके अङ्गार बरसाना चाहता है ।।२३।।

**दूरादपास्य शशिनं वदनं त्वदीयं**
**वामाक्षि चञ्चलदृगञ्चलचङ्क्रमेण ।**
**वृन्दावनेन्दुमपरं सहसा विजित्य**
**पादारविन्दमकरन्दलिहं करोति ।।२४।।**

वामलोचने श्रीराधे ! तुम्हारे श्रीमुखने चन्द्रमाको दूर हटाकर आकाशचारी बना दिया और दूसरे श्रीवृन्दावन-विहारी चन्द्रको अपने चञ्चल दृष्टिकोण-सञ्चारसे सहसा जीतकर तुम्हारे चरणारविन्द-मकरन्दका आस्वादन करनेवाला मधुप बना लिया । (तुम्हारे ऐसे अलौकिक-शक्तिशाली श्रीमुखकी बलिहारी ! बलिहारी !) ।।२४।।

**मनोहरिणवागुरां नयनमीनजालावृतां**
**[illegible] नवीनलीलास्थलीम ।**

**विटेन्द्र निशि साहसं न कुरु गन्तुमद्येति तं**
**कदाभिसृतिभाषया तव नयामि राधे प्रियम् ।।२५।।**

(वसन्तदेवी—) हे श्रीराधे ! मैं कब तुम्हारे प्रियतम श्यामसुन्दरको अभिसारकी भाषामें संकेत-कुञ्जमें चलनेके लिये प्रेरित करके उन्हें तुम्हारे पास पहुँचा देनेका सौभाग्य प्राप्त करूँगी ! (श्रीराधा—अरी ! तू अभिसारकी भाषामें प्रियतमसे क्या कहेगी ? वसन्तदेवी बोली—) 'प्यारी ! मैं प्रियतमसे यह कहूँगी कि ' विटेन्द्र ! आज रातमें तुम उस यमुनातटवर्ती नवीन लीलास्थली-में जानेका साहस न करना; क्योंकि वहाँ तुम्हारे मनरूपी मृगको फँसानेके लिये वागुरा लगी हुई है और नयनरूपी मीनको पकड़नेके लिये जाल बिछा हुआ है ।।२५।।

**अक्ष्णोरञ्जनमुज्ज्वलाङ्गवसनं नासापुटे मौक्तिकं**
**कस्तूरीमकरीं कपोलपटले चेन्दीवरं कर्णयोः ।**
**काञ्चीं श्रोणितले स्रजं कुचतटे सन्नूपुरं गुल्फयो**
**राधे मामनुकम्पया कुरु भजे जल्पन्तमित्थं हरिम् ।।२६।।**

हे श्रीराधे ! तुम मुझे कृपा करके अपने नेत्रोंका काजल बना लो, अपने इन गोरे-गोरे प्रकाशमान श्रीअङ्गोंपर मुझे नीलाम्बर बनाकर ओढ़ लो, अपनी नासिका मे मोतीका बुलाक बनाकर पहन लो, (दर्पण-जैसे निर्मल) कपोलोंपर कस्तूरीकी मकरी बना लो, कानोंमें नील कमलकी भाँति धारण कर लो, वक्षःस्थलपर सुन्दर पुष्पमाला बना लो, कटिप्रान्तमें करधनी और श्रीचरणोंमें नूपुर बनाकर मुझे अपना लो।' इस प्रकार (महा-अनुरागके आवेशमे) बोलते हुए मनोनयन-हारी श्रीवृन्दावनबिहारीका मैं सदा भजन करती रहूँ—यही मेरे मनमें कामना है ।।२६।।

**पाणिद्वन्द्वमृणालमास्यकमलं कन्दर्पलीलाजलं**
**श्रोणीघट्टशिलं सुनेत्रशफरं केशौघ शैवालकम् ।**
**वक्षोजामलचक्रवाकयुगलं राधासरः शीतलं**
**नित्यं स्नाहि हरे स्मराग्निशमनं भाग्येन लब्धं त्वया ।।२७।।**

(एक सखी श्रीराधासे श्रीकृष्णका संयोग करानेके लिये उनसे अत्यन्त सरस भाषामें कहती है—) हे प्रियतम ! तुमने बड़े भाग्यसे शीतल, सुखद श्रीराधा-सरोवर प्राप्त किया है, जो तुम्हारी विरहाग्निकी ज्वालाको शान्त करनेमें समर्थ है। तुम इसमें प्रतिदिन स्नान किया करो। देखो, श्रीराधाकी (गोल-गोल गोरी-गोरी) भुजाएँ इसमें मृणाल हैं उनका श्रीमुख कमल है प्रेमलीलारूपी

जल भरा है, श्रोणीमण्डल पक्का घाट है, नेत्र मीनयुग्म हैं, केश-समूह सेवार है और दोनो उरोज इसमे सुन्दर चक्रवाकका जोड़ा है ॥२७॥

लुप्तं ते तिलकं स्तने मलयजो धौतं च नेत्राञ्जनं
रागोऽपि स्खलितः कथं त्वदधरे ताम्बूलसम्पादितः ।
कस्तूरीमकरीविचित्ररचना नष्टा कथं गण्डयोः
स्नात्वा श्यामसरोवरे सखि समायातास्मि किं कुप्यसि ॥२८॥

(प्रातःकाल निकुञ्जभवनसे लौटती हुई श्रीराधाको देखकर शृङ्गार-सेवा करनेवाली सखी पूछती है—) 'अरी ! तुम्हारे मस्तकका (कंदर्प-मोहन) तिलक कहाँ गया ? वक्ष.स्थलका चन्दन भी कहाँ लुप्त हो गया ? नेत्रोंका अञ्जन भी कैसे धुल गया ? ताम्बूल-चर्वणसे सम्पन्न हुई तुम्हारे अधरोंकी लाली भी कैसे कम हो गयी ? तथा दोनों कपोलोंपर जो मैंने कस्तूरीसे मकरीकी विचित्र रचना की थी, वह कैसे नष्ट हो गयी ?' श्रीराधा बोली—'अरी सखी ! तू मुझपर क्रोध क्यों करती है ? मैं इस समय श्रीश्याम-सरोवरमें स्नान करके आ रही हूँ' ॥२८॥

ललने वङ्कविशाललोचने
क्षिप दृष्टिं सरसां पुनः प्रिये ।
जगतीयं प्रथिता जनश्रुति-
र्विषमेवास्ति विषस्य चौषधम् ॥२९॥

(श्रीराधाकी व्यामोहक दृष्टिसे अचेत हुए श्रीश्यामसुन्दरको सचेत करनेके लिये सखी श्रीकिशोरीसे प्रार्थना करती है—) विशाल एवं बाँके नयनोंवाली लाड़िली श्रीराधे ! तुम एकवार फिर (प्रियतमकी ओर मुख मोड़कर) इनपर अपनी सरस दृष्टि डाल दो। संसारमें यह लोकोक्ति प्रसिद्ध है कि 'विषकी ओषधि विष ही है।' (अतः तुम्हारी यह दृष्टि ही प्यारेके लिये अमृत-संजीवनी-का काम करेगी) ॥२९॥

अपूर्वोऽयं राधे तव कुचयुगे कोऽपिहुतभुक्
सुदूरादेवासौ दहति हरिगात्राणि बहुशः ।
हृदि स्पृष्टस्यायं भवति सुखदः शीतलतमः
प्रणत्यातो याचे सततपरिरम्भं दिश हरेः ॥३०॥

हे श्रीराधे ! तुम्हारे वक्षःस्थलमें कोई अद्भुत एवं अपूर्व अनल निवास करता है जो बहुत दूरसे ही श्रीहरिके गात्रोंको बहुत अधिक संतप्त कर देता है,

परंतु जब तुम प्रियतमको हृदयसे लगा लेती हो, तब यह उनके लिये अत्यन्त सुखद और शीतलतम हो जाता है। इस कारण मैं तुमसे प्रणामपूर्वक प्रार्थना करती हूँ कि तुम श्रीहरिको सदा अपने श्रीअङ्गका स्पर्श प्रदान करती रहो।

(भावार्थ—श्रीप्रियाजीके हृदयमे जब श्रीप्रियतमको सुख देनेकी प्रबल प्रेमोत्कण्ठा रूप अग्नि उदित होती है, उस समय किसी सुदूरवर्तिनी लीलास्थली या संकेतकुञ्जमें बैठे हुए श्रीप्रियतमके समस्त अङ्ग संतप्त हो उठते हैं। वे सोचते हैं—'हाय! मेरे बिना प्यारीकी क्या दशा होती होगी?' ऐसा स्मरण करके वे अचेत हो जाते हैं। परंतु जब वे प्यारीजीके निकट आकर उनका स्पर्श प्राप्त करते हैं, उस समय वह अग्नि परम सुखद और सुशीतल प्रतीत होती है। भूख भोजनके अभावमें दुःख देती है और भोजन मिल जानेपर वह परम सुखमयी प्रतीत होती है, अतएव भूख और भोजनका एक साथ संयोग होनेपर ही अन्नका मधुर आस्वाद प्राप्त होता है। इसीको रसास्वादकी अवस्था कहते हैं। इसी अभिप्रायसे मूलमें 'हुतभुक्' शब्दका प्रयोग किया गया है) ॥३०॥

**सम्पीताधरमाधुरी स्तनयुगं चालिङ्गितं प्रेयसा**
**नीवी च स्खलिता सुवर्णकदलीस्तम्भोरु राधे तव।**
**नायं वामविलोचने त्वदुचितः स्वल्पोऽपि तल्पे हठः**
**कुञ्जच्छिद्रविलोचनेत्यनुनयं श्यामे कदाभावये ॥३१॥**

'सुन्दर अङ्गोंवाली श्रीराधे! प्यारे श्यामसुन्दर तुम्हारे जीवन-सर्वस्व एवं प्राणाधार हैं, तुम्हारे अङ्ग-प्रत्यङ्गपर उनका अबाध अधिकार है; तुम उन्हे अपना शरीर, मन, बुद्धि, चित्त और अहंकार—सब कुछ अर्पितकर चुकी हो। वे तुम्हारे आत्माके भी आत्मा हैं, निकटतम हैं, ऐसी दशामें उनसे किसी प्रकारका संकोच करना तुम्हें उचित नहीं। क्योंकि वे तुम्हारे शरीरमें ही नहीं, अन्तरात्मामें भी प्रवेशकर चुके हैं; उनसे तुम्हारा कुछ भी छिपा नहीं है। अत उनके साथ निस्संकोच व्यवहार करो।' हे राधे! तुम्हें उनसे लज्जा करते देख मैं तुमसे उपर्युक्त अनुनय करनेकी भावनाका सौभाग्य कब प्राप्त करूँगी? ॥३१॥

**व्रीडाकुञ्चितलोचनां सखि मुहुर्मुञ्चेति सम्भाषिणीं**
**संस्कृत्योचितशिक्षया स्मरगुरोर्दीक्षिष्यमाणामपि।**
**धृत्वा त्वां करपञ्जरे नववधूं लावण्यलीलाशुकीं**
**श्यामे श्यामकरे समर्प्य शयने धन्या कदा स्यामहम् ॥३२॥**

लज्जाके कारण सिकुडे हुए नेत्रोंसे मना करने पर भी उचित शिक्षासे तुम्हारा संस्कार करके नववधूरूप तुमको अपने कर पकड

हुए प्रियतम श्यामसुन्दरके समीप ले जाकर तथा उनके हाथोंमें सौंपकर मैं कब धन्य धन्य होऊँगी ।।३२।।

च्युतां वकुलमालिकां विगलितां च मुक्तावलीं
विलोक्य नववीटिकां रस सुरक्तगण्डस्थलीम् ।।
नखक्षतमुरःस्थले ऽधरदले च दन्तव्रणं
समीक्ष्य रतिजं सुखं तव विमोहिता स्यां कदा ।।३३।।

श्रीराधे ! प्रियतम श्यामसुन्दरके मिलन-सुखसे धन्यातिधन्य हुए तुम्हारे श्रीअङ्गों तथा आभूषणोंको देखकर कब मुझे आनन्दमय व्यामोह प्राप्त होगा ? ।।३३।।

कुञ्जं व्रजन्तीमलिपुञ्जगुञ्जं
देहे वहन्तीं श्रमवारिधाराः ।।
त्वां वीजयिष्ये प्रमुदा कदापि
पृष्ठे विलग्ना नलिनीदलेन ।।३४।।

हे श्रीराधे ! क्या कभी मुझे ऐसा सौभाग्य प्राप्त होगा कि तुम भ्रमरावलियोंके गुञ्जारवसे गूँजते हुए निकुञ्जको जा रही होगी, तुम्हारे श्रीअङ्गोंसे परिश्रमके कारण पसीनेकी बूँदें अनवरत बहती होंगी और उस समय तुम्हारे पीछे चलती हुई मैं कमलिनीके पत्रद्वारा तुम्हें सानन्द हवाकर रही होऊँगी ।।३४।।

मध्ये ते कृशिमा स्तने च गरिमा बिम्बाधरे रक्तिमा
श्रोणौ सुप्रथिमा स्मिते मधुरिमा नेत्रे तथा बङ्किमा ।।
लास्ये ते द्रढ़िमा च वाचि पटिमा देहे च या कान्तता
श्री राधे हृदि ते सदा सरसता ध्याने ममाक्रीडतु ।।३५।।

हे श्रीराधे ! तुम्हारे श्रीचरणोंमें प्रार्थना है कि तुम्हारे कटिभागकी कृशता, स्तनोंकी पीनता, विम्बाधरकी लाली, श्रोणिभागका विस्तार, मन्द मुसकानकी माधुरी, नेत्रोंका बाँकापन, नृत्यविषयक दृढ़ता, वाणीकी पटुता, श्रीअङ्गोंकी कान्ति तथा हृदयकी सरसता—ये सब गुण मेरे ध्यानमें सदा क्रीड़ा करें ।।३५।।

कुचकचग्रहणेऽधरगण्डयोः
सरसचुम्बनकर्मणि राधिके
प्रियतमं प्रति ते मधुरा गिरो
नहि नहीति कदा शृणुयामहम् ।।३६।।

हे श्रीराधे ! प्यारे श्यामसुन्दरके द्वारा तुम्हारे श्रीअङ्गोंका लालन किये जाते समय लज्जावश तुम्हारे द्वारा उच्चारित माधुर्यमय निषेध-वचनोंको मैं कब सुन सकूँगी ? ॥३६॥

**यस्याः कैंकर्यभाजां भवति रसचमत्कारिणी कापि भक्ति-**
**र्यस्याः पादारविन्दाश्रितमधुरमहाप्रेमपीयूषसारम् ।**
**लब्धुं सेवाप्रसादं विलुठति चरणे किंकरीणां च यस्याः**
**कृष्णोऽप्यानन्दसारामृतरसमधुरस्तां भजे कीर्तिकन्याम् ॥३७॥**

जिसका कैंकर्य (दासीभाव) प्राप्त किये हुए भक्तजनोंको रस-चमत्कारसे पूर्ण कोई अनिर्वचनीय भक्ति प्राप्त होती है, जिसके श्रीचरणारविन्दोंके आश्रित मधुर महाप्रेमरूपी अमृतके सारभूत सेवा-प्रसादको प्राप्त करनेके लिये आनन्द-सारामृत-रसमय मधुर विग्रहसे विलसित श्रीकृष्ण भी जिसकी दासियोंके भी चरणोंमें लोटते हैं, उस कीर्तिकन्या श्रीराधाका मैं सदा भजन करता हूँ ॥३७॥

**राधे सन्ति सहस्रशो मृगदृशो लावण्यलीलाकला-**
**वैदग्धीसरसास्तथापि रमते त्वय्येव वंशीधरः ।**
**नूनं शारदकोटिचन्द्रवदने राकाशशाङ्कच्छटां**
**हित्वा किं बत तारकासु रमते कश्चिच्चकोरो भुवि ॥३८॥**

शरत्कालके करोड़ों चन्द्रमाओंसे भी अधिक कान्तिमान् मुखवाली राधे ! लावण्य, लीला, कला और चातुरीसे भरी-पूरी सहस्रों सरसहृदया मृगनयनी रमणियाँ इस व्रजमें शोभा पा रही हैं; तथापि मुरलीधर श्यामसुन्दर केवल तुम्हारे प्रति ही विशेष अनुरक्त रहते हैं । क्या इस भूतलपर कोई भी चकोर पूर्णिमाके चन्द्रमाकी ज्योत्स्नामयी छटाको छोड़कर कभी ताराओंसे रमण करता है ? कभी नहीं । (भाव यह है, श्रीकृष्ण नित्य राधारमण हैं तथा श्रीराधा प्रेमकी घनीभूत मूर्ति हैं । बिना प्रेमके श्रीकृष्णका रमण बनता ही नहीं ।) ॥३८॥

**पयोधरभराक्रान्ते सुकोमलपदाम्बुजे ।**
**मनोरथरथारूढा ममाभिसर राधिके ॥३९॥**

(अभिसारके लिये ले जाये जाते समय ननु-नच करनेवाली श्रीराधासे सखी कहती है—) हे श्रीराधिके ! मैं जानती हूँ कि तेरे पदकमल अत्यन्त कोमल हैं और उरोजोंके भारसे तू आक्रान्त है, अतएव संकेतकुञ्जतक जानेमें असमर्थ है; इसलिये हे प्यारी ! तू मेरे मनोरथके रथमें बैठकर अभिसार कर (अर्थात् अपनी इच्छा न होनेपर भी मेरी इच्छासे चल) ॥३९॥

तड़िद्दूत्यायाता स्थिरसहचरी चापि रजनी
पयोदो देवज्ञो वदति शुभवेलामभिनदन् ।
मुदा ते कालिन्दीकलकलरवैर्मङ्गलपरा
सुयोगेऽस्मिन् राधे त्वदभिसरणं स्यान्मम मुदे ।।४०।।

हे श्रीराधे ! लो, तुझे बुलानेके लिये यह विद्युल्लता दूती बनकर आ गयी, और स्थिर रूपसे तेरे साथ रहनेवाली सहचरी यह रंगीली रजनी भी सेवामें उपस्थित है । मेघरूपी ज्योतिषी भी अपनी गर्जनासे शुभमुहूर्त बता रहा है तथा ये श्रीकालिन्दी देवी बड़े हर्षसे कलकल ध्वनिके द्वारा तेरे लिये मङ्गल-गीत गा रही है । ऐसे सुयोगमे प्रियतमके प्रति तेरा अभिसरण हो, इससे मुझे बडा हर्ष होगा ।।४०।।

श्रीकृष्णचन्द्रो भुवनैकदीपो
गतोऽधुनायं चरमामवस्थाम् ।
स्नेहोऽत्र राधे विनिपातनीयो
यथा भवेन्नान्धतमा त्रिलोकी ।।४१।।

हे श्रीराधे ! श्रीकृष्णचन्द्र भुवनके एक मात्र दीपक हैं (तेरे मानके कारण) वे अत्यन्त शोचनीय विरहकी अन्तिम अवस्थाको प्राप्त हो रहे हैं, इसलिये तुझे इस त्रिभुवन-दीपकमें शीघ्र अपना स्नेह डालना चाहिये, जिससे त्रिलोकीमें घोर अन्धकार न हो जाय ।।४१।।

धम्मिल्ले नवमल्लिकां सुतिलकं विन्यस्य भालस्थले
केयूरे विनिधाय बाहुयुगले मुक्तावलीं चोरसि ।।
विश्वासं जनयन् व्रजेन्द्रतनयः काञ्चीनिवेशच्छला-
न्नीवीबन्धमया करिष्यति कदा राधे शठस्ते शनैः ।।४२।।

हे श्रीराधे ! श्रीव्रजेन्द्रनन्दन श्रीकृष्ण शठनायककी लीला करते हुए पहले तो तुम्हारे केशपाशमें चमेलीकी नवीन माला धारण करायें, फिर श्रीभालस्थलपर (कदर्प-मोहन यन्त्र नामक) सुन्दर तिलककी रचना करें, इसके बाद दोनों भुजाओं-में बाजूबंद और वक्षःस्थलपर मुक्तामाला अर्पित करें और तदनन्तर कटिमें काञ्ची धारण करायें । यह शठनायककी रहस्यमयी लीला देखनेका सौभाग्य मुझे कब प्राप्त होगा ? ।।४२।।

निशि घने तिमिरेऽतिभयंकरे
तरुलतापुटिते रविजातटे ।

भवतु वर्षति गर्जति वारिदे
मधुपतिस्तव तन्वि सहायकः ।।४३।।

(वर्षा ऋतुके उत्सवमें श्रीनान्दीमुखी श्रीराधाको आशीर्वाद देती हैं—) हे कृशाङ्गि श्रीराधे ! बादलोंके गरजते और बरसते समय रात्रिकालिक अति भयंकर घनीभूत अन्धकारमें वृक्षों और लताओंसे घिरे हुए श्रीयमुनातटपर श्रीमधुपति श्रीकृष्ण तेरे सहायक हों ।।४३।।

स्फुरत्तडित्कान्तिमवेक्ष्य मेघो
यथा मुदा गर्जति कीर्तिकन्ये ।
जयत्यहो त्वामभिलक्ष्य चाद्रेः
शृङ्गे मुरारेः शिखिकण्ठनादः ।।४४।।

कीर्तिकिशोरी श्रीराधे ! चमकती हुई बिजलीके प्रकाशको देखकर जैसे मेघ बड़े हर्षसे गर्जना करता है, उसी प्रकार श्रीश्यामसुन्दर भी तुझे देख पर्वतके शिखर-पर चढ़कर अपने कण्ठसे मोरकी-सी बोली बोलने लगते हैं। उनके उस कण्ठ-नादकी सदा विजय हो ।।४४।।

त्यक्त्वा कुण्डलकङ्कणानि मुकुटं वंशीं च गुञ्जावलिं
केयूरे हृदयं जहार चतुरा चौरी सुगौरी सखे ।
स्वप्ने कापि सरोजसुन्दरमुखी लावण्यलीलानिधिः
वाचं चेत्थमुदीरयन् मम मुदे भूयात्स दामोदरः ।।४५।।

(श्रीकृष्ण मधुमङ्गलसे अपने स्वप्नका वृत्तान्त कहते हैं—) 'मित्र ! आज रात्रिमें किसी चोरी करनेवाली चतुर नारीने मेरे कङ्कण, कुण्डल, मुकुट, वंशी और गुञ्जामाला—इन सबको छोड़कर केवल मेरे हृदयको चुरा लिया है। (क्या तू उसको पहचान सकता है ? उसकी हुलिया इस प्रकार है—) वह अत्यन्त गोरे रंगकी है। उसका मुख सरोजसे भी अधिक सुन्दर है और लावण्य-लीलाकी तो वह निधि ही है।' इस प्रकारकी बातें करते हुए श्रीदामोदर मुझे सदा आनन्द प्रदान करें ।।४५।।

गृह्णीत आमुल नखैर्विलिखेदुरोजम्
छित्त्वा रदैरधरमाशु हरेच्च नीवीम् ।
इत्थं सखीसुलिखितं प्रियमेक्ष्य चित्रे
राधा विशङ्क्य निकटं न ययौ प्रमुग्धा ।।४६।।

मुग्धा श्रीराधा चित्रा सखीके द्वारा सुरचित सुन्दर चित्रमे प्रियतमकी झाँकी करके शङ्कितचित्त हो उनके निकट नहीं गयीं और सखियोंसे कहने लगी—'अरी ! मैं इनके पास जाऊँगी तो ये मुझे स्नेहपाशमे जकड़ लेंगे और अपनी चपल चेष्टाओंसे तग करेंगे' ॥४६॥

**धैर्यं धारय चित्त नाधिकमतो हे काम मां पीड़य**
**भ्रातर्मुञ्च दृशौ निमेष विरमाप्यश्रुप्रवाह क्षणम् ।**
**राधाऽऽश्चर्यमयी महारससुधामाधुर्यधारावहा**
**सेयं लोचनगोचरीभवति मे भाग्येन भाग्येश्वरी ॥४७॥**

(संकेत-कुञ्जमें श्रीराधाके विरहसे विह्वल हुए श्रीश्यामसुन्दर किसी सखी-द्वारा अपने पास श्रीप्रियाजीके आनेका सरस समाचार सुनकर अपने आपको सावधान करते हुए कहते हैं—) चित्त ! अब तू चञ्चलताको छोड़कर धैर्य धारणकर । हे प्रेमके देवता ! अब तू मुझे इससे अधिक कष्ट मत दे । भाई निमेष ! तुम भी मेरे नेत्रोंको छोड़कर अब हट जाओ । हे अश्रुप्रवाह ! तू भी क्षणभरके लिये विराम कर ; क्योंकि इस समय वह महारसमयी सुधाके माधुर्य-की धारा बहानेवाली मेरी भाग्येश्वरी आश्चर्यरूपा श्रीराधा सौभाग्यवश मेरे इन नेत्रोके समक्ष आ रही है ॥४७॥

**सालस्यैर्मुकुलीकृतै रसभरैर्लोलैः सलज्जैर्मुहुः**
**किंचिद्वङ्किमभिर्निमेषरहितैर्व्यामोहकैर्वेधकैः ।**
**भावाकूतमहो वमद्भिरिव तैरन्तर्गतं लोचनैः**
**पश्यन्ती नवनागरं सुकृतिनं राधे कदा लक्ष्यसे ॥४८॥**

हे श्रीराधे ! तुम अपने अलसाये, मुकुलित, सरस, चञ्चल, सलज्ज, कुछ-कुछ बाँके, निमेषरहित, मोहक, वेधक तथा हृदयके भावको बाहर प्रकट कर देने-वाले नयनोंसे पुण्यात्मा नटवर-नागर श्यामसुन्दरको बारंबार निहारती हुई कब मुझे दर्शन देनेकी कृपा करोगी ? ॥४८॥

**सम्पीताधरमाधुरी सचकितं हस्ताब्जमाधुन्वती**
**मा मा मुञ्च प्रियेति रोषवचनैरानर्तितभ्रूलता ॥**
**किंचित्कुञ्चितलोचना सुमधुरं शीत्कारमातन्वती**
**श्रीश्यामेन सुचुम्बिता भवतु मे राधाक्षिलक्ष्यानिशम् ॥४९॥**

जो चकित हुई अपने कर-कमलको हिला-हिलाकर मना करती हैं और रोष-पूर्ण वचन कहकर अपनी भौंहें टेढ़ी कर लेती हैं, तो भी नटवर श्यामसुन्दरके द्वारा हठात् झकझोरी जाती हुई श्रीराधा सदा ही मेरे नेत्रोंको दर्शन देती रहें ॥४९॥

**त्वत्पादान्ते लुठति दयितो मन्युमोक्षाय राधे**
**त्यक्ताहाराः सततरुदितोच्छूननेत्राश्च सख्यः ।**
**सर्वं मुक्तं हसितपठितं ते शुकैः सारिकाभि-**
**र्मिथ्यामानं विसृज कठिने त्वानुनेष्ये कदा नु ।।५०।।**

'मानिनी श्रीराधे ! तुम्हारे क्रोधको शान्त करनेके लिये—तुम्हें मनानेके लिये प्रियतम तुम्हारे श्रीचरणोंके निकट लोट रहे हैं, निरन्तर रोती हुई तुम्हारी इन सखियोंके नेत्र सूज गये हैं, इन सबने खाना-पीना भी छोड़ दिया है ; तुम्हारे शुकों और सारिकाओंने भी हँसना-खेलना, पढ़ना-बोलना सब छोड़ दिया है , कठोर स्वभावका आश्रय लेनेवाली सखी ! अब तो प्रसन्न हो जाओ । यह व्यर्थका मान छोड़ दो ।' हे श्रीराधे ! क्या कभी तुमसे इस प्रकार अनुनय-विनय करनेका सौभाग्य मुझे भी प्राप्त होगा ? ।।५०।।

**माला लोचनपङ्कजैर्विरचिता पुष्पाञ्जलिः सुस्मितैः**
**नैवेद्यं त्वधरामृतं कुचघटैरर्घोऽपि प्रस्वेदजः ।**
**सर्वाङ्गैः परिरम्भणं सुवसनं गन्धो निजाङ्गोद्भवः**
**स्वाङ्गैरेव प्रियैः प्रियो रसमयैराराध्यते राधया ।।५१।।**

(एक सखी अपनी सहचरीको लता-छिद्रोंसे दिखा रही है—सखी ! देखो,) श्रीराधा अपने प्रिय एवं रसमय श्रीअङ्गोंसे ही प्रियतमकी बार-बार आराधना करती हैं । इन्होंने प्रियतमकी पूजाके लिये अपने नेत्र-कमलोंकी ही सुन्दर माला बना रखी है, सुन्दर मन्द हास्यकी पुष्पाञ्जलि अर्पित की है । प्रस्वेद-जलका अर्घ्य निवेदन किया है, प्रेममय मिलनरूप सुन्दर वस्त्र चढ़ाया है तथा अपने श्रीअङ्गोंकी दिव्य गन्ध ही गन्धरूपसे अर्पित की है ।।५१।।

**प्रेष्ठे सागसि शायिते सखि सखीवेषं विरच्यागते**
**तं चाश्लिष्य मया रहस्यमुदितं तत्संगमाकाङ्क्षया ।**
**मुग्धे दुर्लभमित्युदीर्य हसितं गाढं समालिङ्गिता**
**तेनेत्थं छलिता शठेन निशि मां राधावचो रक्षतु ।।५२।।**

'सखी ! कल प्यारेसे कुछ अपराध बन गया, तब रूठकर मैंने उन्हें अपने पास आनेसे मना कर दिया । उस समय तो वे चले गये, किंतु रात्रिमें सखीका वेश बनाकर फिर मेरे पास आये । मैंने उन्हें अपनी प्यारी सखी समझा । उनकी चेष्टाएँ देखकर मैं उन्हें पहचान न सकी । अरी सखी ! प्यारे बड़े धूर्त हैं, बड़े शठ हैं । इस तरह उन्होंने मुझे ठग लिया ।' इस प्रकार सखियोंकी गोष्ठीमें कहा गया श्रीराधाका वचन सदा मेरी रक्षा करे ।।५२।।

राधे त्वामरविन्दसुन्दरमुखीमालक्ष्य चेतोहरां
श्रुत्वा ते मधुरां सुधारसमयीं वाचं यशोदासुतः।
वाञ्छत्यक्षिमयं तथा श्रुतिमयं नित्यं वपुः स्वात्मनः
मुग्धे सैव दशा सदा भवति मे राधावचः पातु माम् ॥५३॥

(एक मुग्धा सखी श्रीराधासे कहती है—) हे श्रीराधे! कमलके समान सुन्दर मुखवाली तुम-जैसी मनोहारिणी प्रियतमाको देखकर यशोदानन्दन श्रीकृष्ण यही चाहते हैं कि मेरे शरीरमें नेत्र-ही-नेत्र हो जायँ, जिससे मैं प्यारीकी शोभा-माधुरीका यत्किंचित् आस्वादन कर सकूँ तथा तुम्हारी सुधारसमयी मधुर वाणीको सुनकर वे यह इच्छा करने लगते हैं कि मेरा सर्वाङ्ग श्रोत्रमय हो जाय।' श्रीराधा बोली—'मेरी भोलीभाली सखी! उनके मनोहर रूपको देखकर और उनके मधुर गीतोंको सुनकर मेरी भी ऐसी ही इच्छा होती है।' यह श्रीराधाका वचन सदा मेरी रक्षा करे ॥५३॥

ललन मोहन सुन्दरशेखर
त्वमपि किं कटुमानरुजार्दितः।
तव शिरीषप्रसूनसुकोमला
कथमहो प्रिय! जीवतु राधिका ॥५४॥

(सखियाँ श्रीकृष्णको मनाती हैं—) ललन! मोहन! सुन्दर-शेखर! क्या आज तुम भी इस कटु मानके रोगसे पीड़ित हो रहे हो? प्यारे! श्रीराधिका तुम्हारे इस मानको देखकर कैसे जीवित रहेगी? क्योंकि वह तो शिरीषकुसुमसे भी अधिक कोमल है ॥५४॥

बाले मुञ्च मृगाक्षि भोः सरलतामस्मिन् प्रिये वञ्चके
धैर्यं धारय मानिनी भव चिरं कृत्वा सुतिर्यग्भ्रुवौ।
इत्याकर्ण्य सखीवचोऽतिचकितं तामाह राधा शनैः
प्रोच्चैर्मा वद मानसे वसति मे प्राणेश्वरः श्रोष्यति ॥५५॥

(श्रीराधाका मुग्धाभाव—) 'बाले! मृगलोचने! तुम्हारे ये प्रियतम श्यामसुन्दर बड़े वञ्चक हैं, तुम इनके साथ सरलताका व्यवहार करना छोड़ दो। मनमें धैर्य रखा करो, तिरछी भौंहे करके चिरकालतक मानवती बनी रहो।' सखीकी यह बात सुनकर श्रीराधा अत्यन्त चकित हो धीरेसे बोलीं—'आली! जोर-जोरसे न बोल; प्राणेश्वर मेरे हृदय-मन्दिरमें ही वास करते हैं, तेरी सब बातें सुन लेंगे' ॥५५॥

**लावण्यमेव बहु ते मधुरेऽधरेऽपि।**
**पीतः प्रिये मुहुरहो तनुतेऽतितृष्णाम्।**
**वैषम्यमस्ति मदनज्वरपीडितस्य**
**राधावचो विजयते परिहासगोष्ठ्याम् ॥५६॥**

(श्रीकृष्ण और राधाका परस्पर परिहास—) श्रीकृष्ण बोले—'प्रिये! तुम्हारे मधुर अधरमें भी लावण्य (नमक) ही अधिक है; क्योंकि इससे यह अधर अधिकाधिक तृष्णाका ही विस्तार करता है। यह कैसा आश्चर्य है!' श्रीराधा बोलीं—'प्यारे! तुम प्रेम-ज्वरसे पीड़ित हो, इसीसे तुम्हें विषम प्रतीति हो रही है (क्योंकि ज्वरमें स्वाद बदल जाता है)।' (श्रीजीका यह उत्तर सुनकर सभी सखियाँ हँस पड़ीं!) परिहास-गोष्ठीमें श्रीराधाके इस वचनकी सदा ही विजय हो ॥५६॥

**साध्यानशेषानुत साधनानि**
**विस्मृत्य राधे कृपया तवैकम्।**
**गोविन्दसंसेव्यसुधारसं ते**
**पादारविन्दं सततं स्मराणि ॥५७॥**

हे श्रीराधे! जिसके सुधा-रसका श्रीगोविन्द भी सेवन करते हैं,उस एक मात्र तुम्हारे श्रीचरणारविन्दका मैं तुम्हारी कृपासे सभी साध्यों और साधनोंको भुलाकर, नित्य-निरन्तर स्मरण करता रहूँ। (यही मेरी वाञ्छा है) ॥५७॥

**लाक्षासंसक्तभालं विलसितकटकाद्यङ्कमालं सुकण्ठे**
**अक्ष्णोस्ताम्बूलारक्तनेत्रं ललितनखपदंकज्जलाक्तेन्दुवक्त्रम् ॥**
**सालस्यं घूर्णिताक्षं लुलितकचचयं दष्टबिम्बाधरश्री-**
**राधायाः प्राणनाथं स्मरत हृदि सदा भो रसज्ञाः प्रभाते ॥५८॥**

(रसिकोंके ध्येय श्रीकृष्ण—) हे रसिको! जिनके भालपर अलक्तक लगा है, कण्ठमें कंगन, बाजूबंद आदिके चिह्नोंकी सुन्दर माला अङ्कित है, नेत्रोंमें ताम्बूलकी पीक लगी है, वक्षःस्थलपर चिह्न उभरे हुए हैं, श्रीमुखचन्द्र, कपोल आदिपर काजल लगा है, और काले-काले घुँघराले बाल खुले हुए हैं, ऐसे आलस्य युक्त, घूर्णित नेत्रवाले श्रीराधाके प्राणनाथका प्रातःकाल अपने हृदयमें सदा ध्यान किया करो ॥५८॥

**भ्रूभङ्गे कुशला चिरं नयनयोर्जानामि सम्मीलनं**
**हास्यं रोद्धुमपि क्षमा सखि मयाभ्यस्तं च मौनव्रतम्।**

**कृत्वा चित्तनियन्त्रणं कथमपि सज्जीकृतात्मा स्वयं**
**धीरा मानपरिग्रहेऽस्मिन ललिते सिद्धिस्तु दैवे स्थिता ॥५९॥**

(श्रीराधाकी मान शिक्षा---श्रीराधा ललितासे कहती हैं---) हे सखी ललिते ! मैं भौंहें टेढ़ी करनेमें कुशल हो गयी हूँ, बड़ी देरतक नेत्रोंको बंद रखना भी जान गयी हूँ, हँसी रोकनेमे भी अपनेको समर्थ अनुभव करती हूँ, मौन व्रतका भी मैंने अभ्यास कर लिया है तथा चित्तको भी किसी प्रकार वशमें करके मैंने अपने आपको मानकी भूमिकाके लिये तैयार कर लिया है। सखी (इस प्रकार) मानको धारण करनेमें यद्यपि मैं बड़े धैर्यसे काम लूँगी, तो भी इसमें सफलता पाना तो दैवके अधीन है (श्रीकृष्णका जादू ही ऐसा है) ॥५९॥

**दृगञ्चलेन पश्यन्त्या वदन्त्या गच्छ प्रेष्ठकम् ।**
**अहो स्पृशन्त्या राधायाः प्रेक्षे किं मानदुःस्थितिम् ॥६०॥**

(मानकी परीक्षामें राधा अनुत्तीर्ण---) मानिनी श्रीराधाको मनानेके लिये जब श्रीकृष्ण उनके सामने आये, तब वे नेत्रोंके कोनेसे उन्हें बारंबार देखने लगी, कहने लगीं, 'अब यहाँसे चले जाओ।' श्रीराधाके मनकी यह दुर्दशा क्या कभी मै भी देख सकूँगी ? ॥६०॥

**रोषं करोषि हृदये यदि कीर्त्तिकन्ये**
**धन्योऽस्तु सोऽपि मम नात्र विचारणान्या ।**
**संश्लेषमर्पय मयार्पितमेव पूर्वं**
**मह्यं समर्पय मदर्पितचुम्बनं च ॥६१॥**

(मानवती श्रीराधाके प्रति श्रीकृष्णकी उक्ति---) हे श्रीकीर्तिकुमारी ! तुमने अपने हृदयमें यदि रोषको स्थान दिया है तो अच्छी बात है। वह रोष भी तुम्हारे हृदयमें स्थान पाकर धन्य हो गया। इस विषयमें हमको कुछ भी अन्यथा विचार नहीं करना है।(परंतु इतना तो अवश्य कहना है कि पहले मैंने तुम्हें जो दो वस्तुएँ अर्पित की हैं, वे मुझे वापस दे दो।) मैंने पहले जो तुम्हें अपना स्पर्श प्रदान किया है, वह मुझको वापस दे दो तथा मेरा दिया हुआ प्यार भी मुझे लौटा दो (यह सुनकर श्रीराधा हँस पड़ीं और उनका मान भङ्ग हो गया) ॥६१॥

**स्नेहमाधुर्यसारेण राधे त्वं रचिता यतः**
**तवाश्लेषेऽपि कामाग्निर्हरेर्भूयोऽभिवर्धते ॥६२॥**

हे श्रीराधे ! तुम्हें विधाताने स्नेह और माधुर्यके सारसे बनाया है, तभी तो तुम्हारा स्पर्श करनेपर भी श्रीकृष्णकी प्रेमाग्नि और भी धधक उठती है ॥६२॥

**अनङ्गसंजीवनमङ्गसङ्गं पुनः पुनर्वाञ्छति ते प्रियोऽयम् ।**
**प्रिये न तृप्यत्यधरामृतेन प्रशामय व्याधिमनन्यसाध्यम् ॥६३॥**

(एक सखी श्रीराधासे कहती है—) हे प्रिये ! तुम्हारा अङ्गस्पर्श प्रेमको जीवन प्रदान करनेवाला है, इसीलिये तुम्हारे ये प्रियतम श्रीकृष्ण उस स्पर्श की बार-बार इच्छा करते हैं । यह जो उन्हे अतृप्तिकी व्याधि हो गयी है, उसकी एकमात्र औषध है—तुम्हारी रस-सुधा, अतः तुम कृपा करके अपनी इस रस-सुधाका पान कराकर प्यारेकी इस अनन्य-साध्य (और किसी उपचारसे अच्छी न होनेवाली) व्याधिको दूर करो ॥६३॥

**माधुर्यलावण्यप्रपूरितानि सौन्दर्यसाराणि मनोहराणि ।**
**अन्योन्यमङ्गानि समर्पितानि श्रीश्यामयोः सन्तु रसप्रदानि ॥६४॥**

(एक सखी अपनी सहचरीसे कहती है—) अरी ! देख, ये माधुर्य-लावण्यसे भरे-पूरे, सौन्दर्यके साररूप, श्रीश्यामा-श्यामके मनोहर अङ्ग किस प्रकार एक दूसरेको समर्पित हो रहे हैं । मैं चाहती हूँ कि ये अङ्ग इसी प्रकार इन दोनोंको सदा अपरिमित रस प्रदान करते रहें ॥६४॥

**यस्याः पदाब्जमकरन्दरसानुभूतेः**
**सद्वैभवं किमपि घोषवधूषु दृष्टम् ।**
**तस्या अपारकरुणाजलधेः सदैव**
**दासीगणेऽस्तु गणना मम राधिकायाः ॥६५॥**

जिनके श्रीचरणारविन्दोके मकरन्दके रसका आस्वादन करनेसे व्रजवधुओंको किसी अनिर्वचनीय भाव-वैभवकी प्राप्ति हुई देखी गयी है, उन्हीं अपार करुणा-सागर श्रीराधिकाकी दासियोंमें मैं भी सदा गिनी जाऊँ—यही मेरी अभिलाषा है ॥६५॥

**मनसि वचसि नित्यं यस्य कारुण्यरूपा**
**अहह वसति राधा बाधिताशेषबाधा ।**
**यजनभजनविद्यायोगतीर्थव्रतानि**
**चरणरजसि तस्य द्वारदेशे लुठन्ति ॥६६॥**

समस्त बाधाओंको दूर करनेवाली करुणामयी श्रीराधा जिसके मन और वाणीमें सदा निवास करती हैं, अहाहा ! उसके द्वारपर यज्ञ, भजन, उपासना, योग तीर्थ और व्रत आदि सभी आकर उसकी [illegible] लोटते हैं ॥६६॥

रे चित्त चिन्तय चिरं वृषभानुपुत्रीं
नो विस्मर क्षणमपीति ममाभिलाषः।
राधेति नाम जप भो रसने ममाङ्ग
राधावने वस तदङ्घ्रिरजोऽभिलिप्तम् ॥६७॥

अरे मेरे चित्त! तू सदा श्रीवृषभानुनन्दिनी श्रीराधाका ही चिन्तन किया कर, उन्हें एक क्षणके लिये भी कभी न भूल—यह मेरी अभिलाषा है। हे रसने! तू 'राधा' इस सरस मधुर नामका जप करती रह तथा हे देह! तू श्रीराधाकी परम पावन चरणरजसे लिप्त होकर इस श्रीराधावन (श्रीवृन्दावन) में सदा वास किया कर ॥६७॥

अहो भाग्यं श्यामे शरणमपयातोऽस्मि भवतीं
भ्रमन् संसारेऽस्मिन्नशरणशरण्ये गुणनिधे॥
अहो वाञ्छत्यस्याश्चरणरसपीयूषमनिशं
स्वयं श्रीगोविन्दो विधिहरसुरेशैरसुगमः ॥६८॥

हे अशरणको शरण देनेवाली गुणनिधे! श्यामे! मैं इस असार संसारमें भ्रमण करता हुआ अब आपकी शरणमें आया हूँ, यह मेरा अहोभाग्य है! क्योंकि जो ब्रह्मा, शिव, सुरेश आदिके लिये भी सुलभ नहीं है, वे साक्षात् श्रीगोविन्द तुम्हारे श्रीचरण-रस-पीयूषकी निरन्तर इच्छा करते हैं ॥६८॥

राधे ते चरणौ विहाय शरणं नाहं लभे कुत्रचिद्
विश्वासः सुदृढो ममास्ति भवती सेवैकयोग्या भुवि।
अक्रूरं प्रियसङ्गसंविघटकं नादूषयज्जातुचित्
दृष्टा देवि दया तवैव विमला दोषा न ते दृक्पथे ॥६९॥

हे श्रीराधे! तुम्हारे श्रीचरणोंको छोड़कर मुझे कहीं भी शरण नहीं मिली। मेरा तो सुदृढ़ विश्वास है कि इस भूमण्डलमें एकमात्र आप ही सेवा करने योग्य है। अक्रूरने आपका प्रियतमसे वियोग करा दिया, तो भी आपने उनकी कभी निन्दा नहीं की। हे देवि! विशुद्ध दया तो केवल आपमें ही देखनेको मिलती है; क्योंकि आपके दृष्टि-पथमें किसीके दोष आते ही नहीं ॥६९॥

राधे निरङ्कुशमतिः कुटिलस्त्वदीयः
कृष्णो जनेषु गुणदोषदृशिः सदैव।
त्वां प्रार्थये स्वशरणागतजीवजातं
श्यामे दृगङ्कुशवशो तव नैव जह्याद ॥७०॥

हे श्रीराधे ! तुम्हारे प्रियतम श्रीकृष्ण बड़े कुटिल हैं, इनकी बुद्धि भी निरङ्कुश है। जीवोंके गुण और दोषोंपर सदा ही इनकी दृष्टि रहती है। श्यामे ! तुमसे मेरी यह प्रार्थना है कि कृपा करके ऐसी व्यवस्था कर दो कि जो कोई भी जीव उनकी शरणमें आ जाय, उसका ये त्याग न करें। श्रीराधे ! श्रीकृष्ण सदा तुम्हारे नेत्ररूपी अङ्कुशके वशमें रहते हैं। अतः तुम ऐसी व्यवस्था कर सकती हो ॥७०॥

**मार्गे व्रजन् व्रजपुरे सखिभिः प्रदोषे**
**नित्यं दिदृक्षितमना व्रजमोहनोऽपि ।**
**यस्या दृगञ्चलचमत्कृतिमोहितोऽभूत्**
**तां राधिकां स्मर मनो मम हर्म्यसंस्थाम् ॥७१॥**

जिनके मनमें श्रीराधाके दर्शनकी अभिलाषा नित्य बनी रहती है, वे व्रजमोहन श्रीकृष्ण एक दिन सखाओंके साथ सायंकालके समय व्रजपुर (बरसाना) के मार्गसे जा रहे थे। उसी समय जिनके नेत्रकोणकी चमत्कारपूर्ण चितवनसे वे मूर्च्छित हो गये, महलकी छतपर बैठी हुई उन श्रीराधाका हे मेरे मन ! तू सदा ध्यान किया कर ॥७१॥

**धर्मार्थकाममोक्षेषु हरिभक्तौ च मे मनः ।**
**नैव तुष्यति सत्यं श्रीराधे दास्यमृते तव ॥७२॥**

हे श्रीराधे ! मैं सत्य-सत्य कहती हूँ कि आपकी सेवा छोड़कर धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष और श्रीहरिकी भक्ति—इन पाँचोंमेंसे किसीमें भी मेरा मन संतुष्ट नहीं होता। ( अतः मुझे तो आप अपनी ही सेवा प्रदान करें ) ॥७२॥

**सम्भारैरभिसारकर्मविहितैर्दास्या मयालंकृता**
**जित्वा सौरतसंगरे मधुपतिं संकेतरङ्गस्थले ।**
**राधे कुङ्कुमरञ्जितां परिमलप्रस्वेदयुक्तां स्रजं**
**दत्तां ते करतो निधाय हृदये धन्या कदा स्यामहम् ॥७३॥**

हे श्रीराधे ! (अभिसारिका नायिकाके लिये चाँदनी रातमें श्वेत वस्त्र, श्वेत आभूषण और अँधेरी रातमें श्याम वस्त्र और श्याम ही आभूषण धारण करनेका विधान है। इस प्रकार) अभिसार-कर्मके लिये विहित प्रसाधनोंद्वारा मुझ दासीके हाथसे अलंकृत हो संकेत-स्थानमें जाकर वहाँ प्रणय-संग्राममें मधुपति श्रीकृष्णको जीतकर जब तुम लौटोगी, उस समय तुम्हारे वक्षःस्थलकी कुङ्कुमसे रञ्जित श्रीअङ्गकी सुगन्धसे सुवासित तथा पसीनेकी बूँदोंसे आर्द्र हुई अपनी

प्रसादी माला अपने ही हाथसे निकालकर मुझे दोगी। तब मैं उसे अपनी छातीसे लगाकर धन्य हो जाऊँगी। आहा! कब मुझे ऐसा सौभाग्य प्राप्त होगा? ॥७३॥

ललितवदनकंजे केलिकल्लोलपुञ्जे
कुचयुगलसुकोके रम्यलोलाक्षिमीने
व्रजयुवतिनदीभिः संयुते दिव्यगङ्गे
प्रविश सह मया त्वं राधिके श्यामसिन्धौ ॥७४॥

हे दिव्य गङ्गारूपिणी श्रीराधे! तुम्हारा सुन्दर—मनोहर श्रीमुख ही गङ्गामें खिलनेवाला कमल है, तुम्हारी सरस क्रीड़ाएँ ही सुरधुनीकी तरङ्गें हैं, कुच-युगल ही सुन्दर चक्रवाक पक्षी है, तुम्हारे सुन्दर चपल लोचन ही चञ्चल मीन है, तथा व्रजयुवतीरूप सहायक नदियोंसे तुम सदा संयुक्त हो। अब तुमसे यही प्रार्थना है कि मुझे साथ लेकर श्यामसिन्धुमें प्रवेश करो ॥७४॥

अङ्कालिङ्गनशालिनि प्रियतमे हा प्रेष्ठ हा मोहने-
त्याक्रोशन्त्यतिकातरातिमधुरं श्यामानुरागोन्मद-
व्यामोहादतिविह्वलं निजजनं कुर्वन्त्यकस्मादहो
काचित्कुञ्जविहारिणी विजयते श्यामामणिर्मोहिनी ॥७५॥

प्रियतम जिसे अपने अङ्कमें लिये बड़ी शोभा पा रहे हैं, तो भी जो श्याम-सुन्दरके प्रति अनुरागके उत्कट मदसे उत्पन्न व्यामोहके कारण अत्यन्त कातर हो सहसा 'हा प्रियतम! हा मोहन!' इत्यादि कहकर मधुरवाणीमें उन्हें पुकारने लगती हैं और अपने सखीजनोंको अकस्मात् व्याकुल कर देती है, वह कोई अनिर्वचनीय सौभाग्यशालिनी कुञ्जविहारिणी श्यामा-शिरोमणि मोहिनी श्रीराधा प्रियतमके हृदयपर सदा विजय प्राप्त करती है ॥७५॥

नरकादपि बीभत्सं नित्यं विषयचिन्तनम्।
वृथा वेदकथा राधे तव दास्यरतात्मनाम् ॥७६॥

हे श्रीराधे! तुम्हारे दास्य-रसमें जिनका मन रम गया है, उनको विषय-चिन्तन नरकसे भी बीभत्स (घिनौना) प्रतीत होता है और उनके लिये वेदकथा भी व्यर्थ हो जाती है ॥७६॥

राधाया अधरामृतेन सरसं तद्भुक्तमुक्तं सदा
भोज्यं मेऽस्तु परप्रमोदजनकं तत्पीतशेषं पयः।
पेयं स्याद्वसनं तदङ्गसुरभिप्रस्वेदसंवासितं
ध्याने मे परिधेयमस्तु कृपया दत्तं स्वयं राधया ॥७७॥

(मेरी तो यही इच्छा है कि) मुझे श्रीराधाके अधरामृतके स्पर्शसे सरस, इनका ही भुक्तावशिष्ट प्रसाद सदा भोजनके लिये मिले; उनके पीनेसे बचा हुआ परमानन्दजनक जल ही पीनेके लिये सदा प्राप्त होता रहे तथा स्वयं श्रीराधाके द्वारा कृपा करके दिया हुआ उनके अङ्गोंके सुगन्ध-युक्त प्रस्वेद (पसीने) से सुवासित वस्त्र पहननेके लिये मिला करे। (यदि साक्षात् न मिले तो) ध्यानमें तो अवश्य ही इन वस्तुओंकी प्राप्ति होती रहे ॥७७॥

**राधाया दशनैः मुकुन्दकलिकाभासैर्मुदा चर्वितं**
**ताम्बूलं मम भोग्यमस्तु रसदं लेप्यं तथा चन्दनम् ।**
**राधायास्तनुगन्धमेव लुलिता मालापि तस्याः कचैः**
**स्निग्धैः प्रेष्ठसमर्पिता भवतु मे भोग्या त यैवार्पिता ७८॥**

(हे श्रीराधे ! आपका प्रसाद ही मेरे जीवन-निर्वाहका साधन बने, उसीसे मेरा जीवन-धारण हो, यही भावना लेकर वसन्तदेवी मन-ही-मन प्रार्थना करती है—) श्रीराधाकी सुन्दर कुन्दकली-सी शुभ दन्तावलीद्वारा प्रसन्नतापूर्वक—चबाये हुए पानका सरस महाप्रसाद मुझे प्राप्त हो। श्रीराधाका उच्छिष्ट चन्दन, जो उनके श्रीअङ्गोंकी गन्धसे सुवासित है, मुझे अपने अङ्गपर लेप करनेको मिले। प्रियतमके द्वारा प्रेमपूर्वक कण्ठमें धारण करायी हुई तथा इत्रभरी स्निग्ध अलकावलीके साथ क्रीड़ाके समय मृदित हुई श्रीराधाकी उच्छिष्ट माला, जो उन्हींके द्वारा मुझे दी गयी हो, सदा मेरे उपभोगमें आये (क्या कभी मेरा ऐसा भाग्योदय होगा ?) ॥७८॥

**धृत्वा शाटीमथ कुचतटे कञ्चुकीं चारुमालां**
**श्रीस्वामिन्यास्तव निजकरादेव लब्धं प्रसादम् ।**
**पार्श्वस्थां ते सततमुचिताशेषसेवैकदक्षां**
**स्वात्मानं किं प्रणयिनि कदा भावयेऽहं किशोरीम् ॥७९॥**

श्रीश्यामसुन्दरके प्रति प्रणयभावसे परिपूर्ण श्रीराधे ! जो आप स्वामिनीके निज कर-कमलसे प्रसादरूपमें प्राप्त हुई साड़ीको अपने अङ्गोंपर, कञ्चुकी (चोली) को वक्षःस्थलपर और मनोहर मालाको कण्ठमें धारण करके सदा आपके ही पास रहती हो और सभी समुचित सेवाओंके सम्पादनमें अद्वितीय दक्ष हो, ऐसी किशोरावस्थासे युक्त आपकी दासीके रूपमें क्या मैं कभी अपने आपको प्रत्यक्ष या ध्यानमें देख सकूँगी ? ॥७९॥

**जपन्ती तव नामानि भ्रमन्ती श्रीवने तव ।**
**स्मरन्ती राधिके लीलां कालं नेष्ये कदा मुदा ॥८०॥**

हे श्रीराधिके ! मैं कब आपके नाम जपती, श्रीवृन्दावनमें घूमती तथा आपकी लीलाका चिन्तन करती हुई आनन्दपूर्वक समय बिताऊँगी ? ॥८०॥

**ज्ञात्वा प्रियाया यदि प्रीतिभाजनं**
**मां चुम्बनालिङ्गनसौरतैः प्रियः ।**
**स्नेहर्द्धिमाध्व्योन्मदयेत्तथापि मे**
**राधे, मनस्तेऽस्ति रसे पदाब्जयोः ॥८१॥**

(श्रीराधा-चरण-कमलोंमे अपने मनकी अनन्य निष्ठाका अनुभव करके सखी परीक्षाके समय अपने व्रतकी दृढ़ताको श्रीराधाके समक्ष व्यक्त कर रही है—) हे श्रीराधे ! यदि प्यारे श्रीश्यामसुन्दर मुझे अपनी प्रियतमा (आप) की प्रेमपात्री समझकर प्रेम-प्रदान आदिके द्वारा बढ़े हुए स्नेहकी मदिरासे उन्मत्त करनेकी चेष्टा करे, तो भी मेरा मन तुम्हारे श्रीचरण-कमलोंके रसमें ही निमग्न रहेगा (प्रियतमके रसमें आसक्त न होगा) ॥८१॥

**गुरवः सुहृदो दासाद्दूरे तिष्ठन्तु प्रेयसः ।**
**रत्युन्मदायास्ते दासी श्रोष्येऽहं मेखलाध्वनिम् ॥८२॥**

हे श्रीराधे ! (आपकी रहस्यमयी अन्तरङ्ग लीलाओंमें केवल सखीभाव-गर्भा दासीजनोंका ही प्रवेश होता है, अतएव) आपके प्रियतमके गुरुजन, सुहृज्जन और दास-दासी-वर्ग भले ही आपसे दूर रहें; परंतु मैं आपकी दासी तो (आपके कुञ्जद्वारपर खडी होकर) प्रेमोन्मादकी अवस्थामें आपके कटिदेशमें बजती हुई काञ्चीकी ध्वनिको अवश्य सुनूँगी ॥८२॥

**त्वत्पादाङ्कितवक्षसं हरिमहो निश्चित्य तत्त्वं परं**
**राधे तत्त्वविचारकष्टरहितास्तिष्ठन्ति वेदान्तिनः ।**
**साध्यं साधनमस्ति किं किमिति नो जल्पन्ति मोहाद्गिरं**
**लब्ध्वा दास्यरसोत्सवं रसनिधेः सेवैकनिष्ठास्तव ॥८३॥**

श्रीराधे ! वेदान्तीलोग जब श्रीहरिके वक्षःस्थलको आपके चरणारविन्दो से अङ्कित देखते है, तब निश्चित रूपसे श्रीहरिको परम तत्त्व मान लेते हैं। इस प्रकार वे तत्त्व-विचारके कष्टसे रहित हो जाते हैं। इधर रसकी निधिस्वरूपा तुम्हारे दास्य-रसोत्सवको पाकर एकमात्र सेवा निष्ठावाले रसिकजन 'साधन क्या है ? साध्य क्या है ?' इस प्रकार मोहभरी बातें करना छोड़ देते हैं। अर्थात् आपके दास्यरसको पाकर साध्य-साधनके विचारके कष्टसे मुक्त हो जाते हैं ॥८३॥

**दृष्ट्या पृच्छति मोहनेऽतिकृपणे संकेतरङ्गस्थलीं**
**प्रत्याख्यानमिषेण सूचितरहोदेशा सुतिर्यग्भ्रुवा ।**
**त्वद्भीत्या न हि धूर्तराज निशि सा गच्छेत्कदम्बाटवी-**
**मेका मामितिवक्तुमादिशति किं श्रीराधिका स्वामिनी ।।८४।।**

श्रीमोहनके अत्यन्त दीन होकर नेत्रोंके इशारेसे ही संकेत-रङ्गस्थलीका पता पूछनेपर जो भौहें टेढ़ी करके प्रत्याख्यान या निषेधके वहाने एकान्त स्थलकी सूचना दे देती हैं, वे स्वामिनी श्रीराधा क्या उस समय मुझे प्यारेसे यह कहनेका आदेश देंगी कि 'हे धूर्तराज! तेरे डरसे वह आज रातमें अकेली कदम्ववनमें नहीं जायगी' ।।८४।।

**यस्या ब्रह्मशिवादयोऽपि शिरसा स्प्रष्टुं न चैकं कणं**
**रेणोः श्रीपदकंजयोरधिकृतिं नापू रसाम्भोनिधेः ।**
**सा प्रेमामृतमूर्तिरद्भुततमा गोप्येकभावाश्रया**
**दास्यं दास्यति मे कदा नु कृपया राधा निकुञ्जेश्वरी ।।८५।।**

ब्रह्मा और शिव आदि भी जिस रस-सिन्धुरूपा श्रीराधाके चरणारविन्दोंकी रेणुके एक कणका भी अपने मस्तकसे स्पर्श करनेका अधिकार न पा सके, वह महाअद्भुत प्रेमामृत-मूर्ति निकुञ्जेश्वरी श्रीराधा, जो एकमात्र गोपीभावसे ही प्राप्त होती है, मुझे कब कृपा करके अपना दास्य प्रदान करेगी ? ।।८५।।

**शृङ्गारलीलावैचित्रीपरमावधिरीशता ।**
**ईश्वरस्य परा शक्तिः राधा सेव्यास्तु सैव मे ।।८६।।**

(एक सखी श्रीराधाकी उपासनाके परत्व (महान् उत्कर्ष) का प्रतिपादन करती है—) जो ईश्वरकी पराशक्ति अथवा ईश्वरता है, तथा जो शृङ्गारलीला-वैचित्र्यकी परम सीमा है, वही श्रीराधा सदा मेरी सेव्या (आराधनीया) हो ।।८६।।

**कालिन्दीकूलकल्पद्रुमतलनिलये यत्पदाम्भोजभर्गो**
**ध्यायन्प्रेमाश्रुपूर्णो जपति हरिरहो यां सदा भावमग्नः ।**
**स्वान्तःस्थप्रौढप्रेमाद्भुतरसरतिजानन्दसम्मोहिता या**
**सा राधा कर्हिचिन्मे स्फुरतु हृदि परा द्व्यक्षरा कापि विद्या ।।८७।**

श्यामसुन्दर श्रीकृष्ण कालिन्दी-कूलके कल्पवृक्षकी छायामें बनी कुञ्ज-कुटीमें बैठकर जिसके श्रीपदकमलकी ज्योतिका ध्यान करते हुए भावमग्न हो प्रेमाश्रुपूर्ण मुखसे सदा जिसके नामका जप करते हैं तथा जो अपने अन्तःकरणमें स्थित प्रौ

प्रेमके अद्भुत रस-विलासके आनन्दसे सम्मोहित रहती है, वह दो अक्षरकी अनिर्वचनीय पराविद्यारूपा श्रीराधा कभी मेरे चित्तमें भी स्फुरित हो। (यहाँ नाम और नामीका जो अभेद कहा गया है, उसका यही अभिप्राय है कि प्रेमावस्थामें नाम लेते ही नामीका अनुभव होता है। उस समय नाम ही नामी हो गया—ऐसी प्रतीति होती है) ॥८७॥

**नागो न सम्भ्रमो यत्र न नुतिर्विरतिर्न वा।**
**राधामाधवयोः पातु कोऽपि प्रेमरसोत्सवः ॥८८॥**

जिस प्रेममें (प्रतिकूल चेष्टा भी अनुकूल प्रतीत होती है, इसलिये) कभी कोई अपराध नहीं बनता, संकोच न होनेसे सम्भ्रम भी नहीं होता, स्तुति करनेकी आवश्यकता नहीं पड़ती तथा जहाँ कभी विराम नहीं होता, वह श्रीराधा और माधवके प्रेमका अनिर्वचनीय रसोत्सव हमारी रक्षा करे ॥८८॥

**सौन्दर्यस्यैकसीमा सरसनववयोरूपलावण्यसीमा**
**प्रेमप्रोल्लाससीमा किमपि रतिकलाकेलिचातुर्यसीमा।**
**लीलामाधुर्यसीमा निजजनपरमानुग्रहैकान्तसीमा**
**श्रीराधा सौख्यसीमा जयति मधुपतेर्भाग्यसर्वस्वसीमा ॥८९॥**

जो सौन्दर्यकी एकमात्र सीमा है (जिससे अधिक सौन्दर्य कहीं है ही नहीं), जो सरस नवकिशोरवय, रूप और लावण्यकी सीमा है, जो प्रेमके उल्लासकी पराकाष्ठा है, अनिर्वचनीय प्रेमकलायुक्त केलियोंकी चतुरताकी भी चरम सीमा है, लीलामाधुरीकी भी परम अवधि है, निजजनोंके प्रति परम अनुग्रहकी भी एकान्त सीमा है (जिससे अधिक अनुग्रह करनेवाला और कोई है ही नहीं), जो सौख्यकी भी अन्तिम सीमा है (जिसके परमोदार गुणागार दरबारमें ही जीवको परिपूर्ण सुख मिलता है) तथा जो मधुपति श्यामसुन्दरके भाग्य और सर्वस्वकी चरम सीमा है (अर्थात् जिसके सङ्गसे ही श्यामसुन्दरके स्वरूपकी परिपूर्णता होती है), ऐसी श्रीराधा (श्रीवृन्दावनके निकुञ्जोंमें) सदा बड़े उत्कर्षके साथ विराजमान है ॥८९॥

**यस्याः स्फुरत्पदनखेन्दुततिच्छटाया**
**माधुर्यसाररसकोटिमहाब्धिसृष्टिः।**
**सा चेत् कदापि कमपि स्वदृशापि पश्येत्**
**धन्यः स तस्य विरसे खलु भुक्तिमुक्ती ॥९०॥**

जिसके चमकते हुए श्रीचरण-नख-चन्द्रोंकी छविकी छटासे (क्षणभरमें) माधुर्य-सार-रसके करोड़ों महासमुद्रोंकी सृष्टि हो जाती है, वह श्रीराधा यदि कभी

किसी जीवपर अपनी कृपार्द्र दृष्टि डाल दे तो वह धन्य हो जाय। (इसकी पहचान यह है कि) उस जीवके लिये भुक्ति और मुक्ति दोनों नीरस हो जाती है (वह उन्हें चाहता ही नहीं)।।९०।।

**राधानामास्ति जिह्वाग्रे किं सुसाधनकोटिभिः।**
**राधारससुधास्वादो यदि किं साध्यकोटिभिः।।९१।।**

जिसकी जीभपर श्रीराधा-नाम आ गया, उसे कोटि-कोटि सुन्दर साधनोंकी क्या आवश्यकता है (उसके लिये अन्य सब साधन निरर्थक हैं)। और यदि किसीको श्रीराधा-रस-सुधाका आस्वादन मिल गया तो उसके लिये दूसरे कोटि-कोटि साध्योंकी भी क्या आवश्यकता है। (उसके लिये वे सब साध्य निरर्थक हो जाते हैं।) ।।९१।।

**किं कल्पद्रुमकामधेनुनिकरैश्चिन्तामणीनां गणैः**
**किं वा ब्रह्मशिवादिभिः किमु हरेः प्राप्तिप्रयत्नेन च।**
**किं लोकागमवंशसाधुचरितैः राधारसोन्मादिनां**
**तत्कैंकर्यरतात्मनां गतवतामाश्चर्यरूपां गतिम् ।।९२।।**

जो श्रीराधा-रसका पान करके उन्मत्त हैं, जिनकी अन्तरात्मा श्रीराधा-चरणोंके कैंकर्यमें सदा निमग्न रहती है और इसीलिये जिन्हें आश्चर्यमयी गति प्राप्त हो गयी है, उन महानुभावोंको कल्पवृक्ष, कामधेनु और चिन्तामणियोंके समूहोंकी क्या आवश्यकता है ? उन्हें ब्रह्मा और शिव आदिसे भी क्या लेना है ? उनके लिये श्रीहरिकी प्राप्तिके प्रयत्नसे भी क्या प्रयोजन है ? (उनके पीछे-पीछे तो श्यामसुन्दर श्रीहरि स्वयं ही घूमते हैं।) उन्हें लोक, वेद, शुद्ध वंश-परम्परा तथा साधु चरित्रोंके अनुशीलनकी भी क्या आवश्यकता है ।।९२।।

**विस्मृत्याखिलपापराशिमपि ते राधेऽनुरागी हरिः**
**किं देयं गृणतो महामृतरसं राधेति नामाक्षरम्।**
**मुह्यत्येव न चोपलभ्य विमृशंस्तत्तादृशं स्वात्मनि**
**त्वद्दास्यार्पितचेतसां स्पृशति कः सीमां महिम्नः सताम् ।।९३।।**

हे श्रीराधे ! तुम्हारे महान् अमृत-रसमय श्रीराधा-नामके अक्षरोंको जो जपता है, उसकी समस्त पापराशिको भी भूलकर तुम्हारे अनुरागी श्रीहरि अपने मनमें यह विचार करने लगते हैं कि इसे क्या देना चाहिये। जब अपने पास उसे देने योग्य वैसी कोई वस्तु वे नहीं सोच पाते, तब मूर्च्छित हो जाते हैं। हे श्रीराधे ! जिन्होंने तुम्हारे श्रीचरणोंके दास्यभावमें अपने चित्तको समर्पित कर दिया है, उन महाप्रेमी संतोंकी महिमाकी सीमाका स्पर्श भी कौन कर सकता है ? ।।९३।।

**रासस्थलीं गिरिद्रोणीं कुञ्जान् वीक्षे त्वया विना।**
**तदा राधे विदीर्येत हृदयं शतधा मम ॥९४॥**

हे श्रीराधे! तुम्हारे साक्षात् दर्शनके बिना जब मैं तुम्हारी लीलास्थली, श्रीरासस्थली एवं पर्वतकी कन्दराओं और कुञ्जोंको देखूँ, तब मेरा हृदय सौ-सौ टुकड़ोंमें विदीर्ण होने लगे अर्थात् मुझे बड़ी भारी व्यथाका अनुभव हो। (भाव यह है कि धाममें रहते हुए भी धामीके अनुभवके बिना विह्वल, व्याकुल हो जाना ही भक्तका लक्षण है; क्योंकि धामकी महिमा धामीकी अपेक्षा रखती है। एक कविने प्रेमीके नौ लक्षण बताये हैं—

आहे सर्दो रंगे ज़र्दो चश्म तर। बेक़रारी इंतज़ारी बेसबर।
कमखुर्दनो, कमगुफ़्तनो ख्वाबे हराम। आशिकाराँ नौ निशाँ बाशद'' ।

वे इस प्रकार हैं। ठंडी आहें, पीला रंग, आँसुओंसे भीगी आँखें, नींदका हराम होना, बेचैनी, प्रतीक्षा, अधीरता, कम खाना, कम बोलना। [पिसर] ॥९४॥

**यन्माधुर्यं नास्ति वैकुण्ठधाम्नि तच्चान्यत्र स्यात्कथं तस्य धाराः।**
**राधाकृष्णौ प्लावयन्त्यः समन्तान्नित्यं वृन्दारण्यमेवाश्रयन्ति ॥९५॥**

जो माधुर्य श्रीवैकुण्ठधाममें भी नहीं है, वह अन्यत्र कैसे हो सकता है? उसकी सरस धाराएँ तो श्रीराधा और श्रीकृष्णको सब ओरसे आप्लावित करती हुई सदा श्रीवृन्दावनका ही आश्रय लेती हैं—वहीं चारों ओर नित्य प्रवाहित होती हैं।

श्रुतिने भी यही कहा है—'अत्राह तदुरुगायस्य वृष्णः परमं पदमवभाति भूरि' (ऋग्वेद) 'तस्मादानन्दमयोऽयं लोकः' (सा० र०); अतः रसिकजनोंको श्रीवृन्दावनका ही आश्रय लेना चाहिये ॥९५॥

**किं धूर्त यासि निकटं मम प्राणसख्याः**
**स्पर्शाय तत्कुचयुगस्य सुकोमलेयम्।**
**स्पृष्टेक्षुयष्टिरिव ते करिणः करेण**
**स्यान्नीरसेत्युपहसामि युवां किमित्थम् ॥९६॥**

'हे धूर्त! क्या तू मेरी प्राणसखी श्रीराधाके निकट जा रहा है? खबरदार! जो तूने उसे छू लिया! यह अत्यन्त कोमलाङ्गी है। तुझ सदृश पुरुषके द्वारा स्पर्श की हुई मेरी सखी इक्षुयष्टिके समान नीरस हो जायगी।' हे श्रीराधे! क्या कभी इस प्रकार तुम दोनोंकी हँसी करनेका सौभाग्य मुझे प्राप्त होगा? ॥९६॥

**यस्यां नामसहस्रमुल्लिखति सल्लाक्षाङ्कनव्याजतः**
**कृष्णो यां कुसुमं समर्प्य रमणीवृन्दाग्रतो वन्दते।**

**या गुप्ता श्रुतिमानसेऽपि नितरां लास्यैकलीलामयी**
**सा राधाञ्चरणद्वयी मम गतिर्वृन्दावनोज्जीविनी ९७।।**

श्रीकृष्ण महावर लगानेके बहाने जिनमें अपने सहस्रनाम लिख देते है, रमणी-गणोके सामने कुसुम-समर्पणपूर्वक जिनको प्रणाम करते हैं, जो श्रीवृन्दावनवासियो-के जीवनाधार हैं, सदा नृत्यलीलाविलासी हैं तथा श्रुतियोंके मनमें भी नित्य गुप्त ही रहते हैं, वे श्रीराधाके युगलचरण ही मेरे आश्रय हैं ।।९७।।

**गोवर्धनाद्रिमधिरुह्य कटाक्षबाणान्**
**कर्णोल्लसन्मणिशिलोपरि तेजयन्ती ।**
**भ्रूचापकम्पनसुसूचितलुञ्चना त्वं**
**व्यग्रीकरिष्यसि कदा व्रजराजसूनुम् ।।९८।।**

हे श्रीराधे ! श्रीगोवर्धन पर्वतपर आरूढ़ हो अपने कटाक्षरूपी बाणोको कानोंमें शोभायमान कुण्डलोंकी मणिशिलापर पैनाती हुई तथा भ्रुकुटिरूपी धनुषके कम्पनसे अपने लूटपाटके व्यापारको भलीभाँति सूचित करती हुई तुम कब श्री-व्रजराजकुमारको अपने उस कटाक्षबाणसे घायल करके व्याकुल करोगी ? (अर्थात् तुम्हारी इस प्रकारकी झाँकी देखनेका सौभाग्य मुझे कब प्राप्त होगा ? ) ।।९८।।

**त्वद्बिम्बाधरमेव कुञ्चितदृशा दूरात् स्पृशन्तं प्रियं**
**वल्ल्याः कोमलपल्लवं रविसुतारण्ये द शन्तं हरिम् ।**
**दृष्ट्वैव स्फुटदन्तरां नववधूं व्यामोहितां त्वां प्रिये**
**प्रेमोल्लासभरेण तेन दयितेनायोजयिष्ये कदा ।।९९।।**

हे प्यारी ! श्रीयमुना-तटवर्ती वनमें दूरसे तुम्हारे बिम्बफलसदृश अरुण अधरका ही अपनी कुञ्चित दृष्टिसे स्पर्श करते हुए और दाँतसे किसी लताके कोमल पल्लव को काटते हुए परमोत्कण्ठित श्रीकृष्णको देखते ही जिसका हृदय विदीर्ण-सा होने लगा है और जो व्यामोहित हो गयी है, ऐसी तुझ नववधूको मैं उस प्रेमोल्लाससे परिपूर्ण प्रियतमके साथ कब मिलाऊँगी ? (ऐसी सेवाका सौभाग्य मुझे कब प्राप्त होगा ? ) ।।९९।।

**चित्रं मुरारेर्दिश शान्तिदं करे त्वं गर्ववत्या मम मानशिक्षिके ।**
**इत्याकुलां त्वां दयितेन राधिके संयोज्य लप्स्ये मुदमुत्तमां कदा ।।१००।**

'मुझ गर्ववतीको मानकी शिक्षा देनेवाली सखी ! तू प्यारे श्यामसुन्दरका शान्तिदायक चित्र तो मेरे हाथमें दे दे (जिसे देखकर मुझे कुछ शान्ति मिले) ।'

हे श्रीराधे ! इस प्रकार कहकर व्याकुल हुई तुमको प्रियतमसे मिलाकर मैं कब परम आनन्दका अनुभव करूँगी ? ॥१००॥

**साश्रुप्रवाहे मम लोचने ते गोपाल गोधूलिभिरेव जाते।**
**सम्प्रत्यलं स्मेरमुखानिलैस्त्वामुक्त्वेति तिर्यग्भ्रुकुटिं किरिक्षे ॥१०१**

(श्रीकृष्णके दर्शनजनित आनन्दसे श्रीराधाके नेत्रोंमें आँसू छलक आये है, किन्तु इस भावको छिपानेके लिये वे कहती हैं—) 'गोपाल ! तुम्हारी गौओंके चरणोंसे उड़ी हुई धूल पड़नेसे ही मेरी आँखोंमें पानी आ गया है।' यह सुनकर श्रीकृष्ण मुसकराते हुए उसके नेत्रोंमें फूँक मारने लगे; तब वह झल्लाकर कहती है—'बस, बस, रहने दो; हँसते जाते हो और फूँक मारते हो ! इस मुखकी वायुसे क्या होगा ? मुझे तो कष्ट हो रहा है और आप हँस रहे हैं ?' इस प्रकार कहते हुए किंचित् मानके आवेशमें उनकी भौंहें टेढ़ी हो जाती हैं। सखी कहती है—'हे श्रीराधे ! क्या कभी इस अवस्थामें मैं तुम्हारा दर्शन कर सकूँगी ? ॥१०१॥

**तीव्रार्कसंतप्तकरालकोणभास्वन्मणीनामुपरि स्थितापि**
**प्रमोदमाना प्रियमेक्ष्य राधा स्यादक्षिलक्ष्याद्रितटे कदापि ॥१०२॥**

श्रीगोवर्धनगिरिके प्रान्तभागमें प्रचण्ड सूर्यकी किरणोंसे संतप्त और कराल कोणवाली सूर्यकान्त मणियोंके ऊपर खड़ी होकर भी श्रीराधा प्रियतमका दर्शन करके प्रसन्न हो रही है (क्योंकि रागकी अवस्थामें दुःख भी सुख रूप हो जाता है)। वे महारागवती श्रीराधा क्या कभी उस अवस्थामें मेरे नेत्रोंके समक्ष प्रकट होंगी ? ॥१०२॥

**शुभे सेवाकुञ्जे कुसुमशरसेवासमुचित**
**रजन्यां रासान्ते खगमृगसमाजे गतरवे।**
**पयःफेनाभे त्वां सरसशयने श्रान्तचरणां**
**सदा मां याचित्वा परिचरतु राधे मधुपतिः ॥१०३॥**

हे श्रीराधे ! प्रेम देवताकी आराधनाके लिये उपयुक्त कल्याणकारी सेवा-कुञ्जमें रात्रिके समय रासलीलाके अन्तमें, जब कि खगों और मृगोंके समुदाय नीरव होकर सो गये हों, दुग्धफेनके सदृश धवल, कोमल एवं सरस शय्यापर तुम शयन कर रही हो, तुम्हारे श्रीचरण रासके श्रमसे थक गये हों; उस अवसरपर (चरण-संवाहनके लिये पधारे हुए) मधुपति श्रीकृष्ण सदा मुझसे याचना करके ही तुम्हारी परिचर्या करें—यह अधिकार तुम मुझे दे दो ॥१०३॥

राधाप्रेमसुधा न यत्र विमला, किं तैः सुशास्त्रैरपि
किं वा तत्प्रतिपादितैः शुभपथैः सद्भिर्गृहीतैरपि ।
किं वैकुण्ठविभूतिभूरिनिवहैः राधागृहीतात्मनां
सर्वस्वात्मनिवेदिनां गतवतामाश्चर्यरूपां गतिम् ।।१०४।।

जिनका मन श्रीराधाने अपने अधिकारमें कर लिया है, जो उन्हें अपना सर्वस्व निवेदन करके आश्चर्यरूपा गतिको प्राप्त हो गये हैं, उन प्रेमी भक्तोंको वैसे शास्त्रोंकी क्या आवश्यकता है, जिनमें निर्मल श्रीराधा-प्रेमसुधाका वर्णन नहीं है। और उन शास्त्रोंके द्वारा प्रतिपादित शुभ मार्गोंकी भी उन्हें क्या आवश्यकता है, भले ही उनको सत्पुरुषोंने भी स्वीकार कर लिया हो? तथा उन भक्तोंको वैकुण्ठ-धामकी बड़ी-बड़ी विभूतियोंसे भी क्या प्रयोजन है? ।।१०४।।

शस्त्रवद्घातकं शास्त्रं—कीनाशमिव मानुषम् ।
गुणाढ्यमपि जानीहि येन राधा न कीर्तिता ।।१०५।।

जिसने श्रीराधाका यशोगान नहीं किया, वह शास्त्र शस्त्रके समान घातक है तथा जिसने श्रीराधाके नाम और गुण नहीं गाये, वह मनुष्य गुण-सम्पन्न होनेपर भी कसाईके समान क्रूर है ।।१०५।।

रसाब्धिरूपा श्रीराधा नाभिरावर्तरूपिणी ।
मोहनस्य मनोमीनो यत्रोन्मज्जति मज्जति ।।१०६।।

श्रीराधा रससिन्धुस्वरूपा हैं और उनकी नाभि आवर्त (भँवर) रूपा है, जिसमें मोहनका मनरूपी मीन सदा डूबता-उतराता रहता है ।।१०६।।

धन्यासि धन्यासि किशोरी राधे त्वं त्वक्षिसंचालनवश्यप्रेष्ठा ।
पृष्ठे तवैवाधरपानकामी भ्रमत्यसौवक्ति प्रिये प्रिये त्वाम् ।।१०७।।

हे किशोरी श्रीराधे! तुम धन्य हो! धन्य हो! तुमने अपने प्रेष्ठको केवल नेत्रोंके संचालन मात्र से वश में कर लिया है; क्योंकि वे तुम्हारी अधरसुधाका पान करनेकी कामनासे तुम्हारे पीछे-पीछे घूमते हैं और 'प्यारी! प्यारी!' कहकर तुम्हारा आदर करते हैं ।।१०७।।

यो ब्रह्मरुद्राद्यनुगीतकीर्तिः कीर्तिं मुदा गायति ते मुरल्याम् ।
राधे श्रियासेव्यपदारविन्दः पादारविन्दं तव सेवतेऽसौ ।।१०८।।

जिनकी कीर्तिका ब्रह्मा-शिव आदि निरन्तर गान करते हैं- वे ही श्यामसुन्दर तुम्हारी कीर्तिको बडे हर्षसे अपनी मुरलीमें गाया करते हैं जिनके

की साक्षात् लक्ष्मीजी सेवा करती हैं, वे ही तुम्हारे चरणारविन्दोंकी सेवा करते हैं (अतः आप परम धन्य हो) ॥१०८॥

**मालां बालागलस्थां स्पृशति गणयितुं तत्र मुक्ताफलानि**
**नव्यं भव्यं तवेदं वसनमुपहृतं केन ते कंजनेत्रे।**
**घ्रात्वा कर्णस्थपुष्पं सखि परिचिनुयामित्थमेवातिशाठ्यं**
**कुर्वन् राधे परं ते लुठति चरणयोः कुञ्जवीथ्यां मुरारिः ॥१०९॥**

हे श्रीराधे! जो मुरारि अत्यन्त शठताका परिचय देते हुए कुजगलीमें आने-जानेवाली बालाओंके गलेकी मालाका स्पर्श करते हैं और कहते हैं कि 'इसमें कितने मोती हैं? मैं इनकी गणना कर लूँ, तब जाना।' फिर किसीसे कहते हैं—'कमलनयने! यह तेरा नवीन वस्त्र तो बहुत बढ़िया है। यह तुझे किसने भेंट किया है?' फिर दूसरी किसीसे कहते हैं—'सखी! यह तेरे कानमें लगा हुआ फूल किस लताका है, मैं इसे सूँघकर पहचान लूँगा।' परंतु ऐसा बर्ताव करनेवाले वे ही मुरारि जब कुंजगलीमें तुम्हारे सामने आते हैं, तब तुम्हारे चरणोंमें लोटने लगते हैं (अहो इनके ऊपर तुम्हारा कितना प्रभुत्व है!) ॥१०९॥

**कस्याश्चिन्मणिकञ्चुकीं मधुपतिर्धम्मिल्लमल्लीस्रजं**
**स्पृष्ट्वा कर्षति वेणुनान्यरमणीकण्ठे करं न्यस्य वै।**
**धृत्वा तच्चिबुकं ब्रवीति मधुरं हे सुन्दरीत्यादिकं**
**राधे दण्डय प्रोद्धतं कुचयुगाधातैर्गृहीत्वा भुजैः ॥११०॥**

हे श्रीराधे! मधुपति श्रीश्यामसुन्दर किसी सखीकी मणिजटित चोली छू देते हैं, किसीके केशपाशकी फूलमालाको वंशीसे खींच लेते हैं तथा किसी रमणीके कण्ठमें हाथ डालकर उसके चिबुकको हाथसे पकड़कर 'हे सुन्दरी! हे साँवरी सलोनी!' इत्यादि मधुर वचन बोलते हैं। इस तरह ये महाउद्धत हो गये हैं, अतः प्यारी! तुम प्यारेको अपनी भुजाओंसे कसकर पकड़ लो और इनका शासन करो, तब ये ठीक होंगे ॥११०॥

**त्यक्त्वा सर्गादि वार्ता स्मरति न च गुरूंश्चापि भृत्यादिवर्गान्**
**राधामेकामनन्यो मधुररससुधासारसर्वस्वसीमाम्।**
**आराध्यां प्राणकोट्या स्मितसरसमुखीं चारुकंजायताक्षीं**
**द्रष्टुं कुञ्जप्रतोल्यां भ्रमति हरिरहो राधिकाभावमग्नः ॥१११॥**

(एक सखी अपनी सखीसे कहती है—) हे सखी! श्रीकृष्णने जगत्की सृष्टि और पालन आदिकी बात करना भी छोड़ दिया वे श्रीनन्द-यशोदा

आदि गुरुजनों तथा भृत्यवर्ग एवं मित्रवर्ग आदिका भी स्मरण नहीं करते; किंतु मधुर-रस-सुधासारके सर्वस्वकी जो सीमा हैं, जिनका श्रीमुख मन्द-मन्द मुसकानके कारण अत्यन्त सरस है, जिनके नेत्र कमलके समान विशाल एवं मनोहर हैं तथा जो कोटि-कोटि प्राणोंसे आराधना करने योग्य हैं, उन एकमात्र श्रीराधाके दर्शनोंके लिये केवल उन्हींके प्रेममें मग्न होकर वे प्रियतम श्रीकृष्ण निरन्तर कुंजगलीमें चक्कर लगाते रहते हैं ! ।।१११।।

**तपश्चरन्त्या अपि बिल्वकानने**
**श्रियोऽपि नाद्यावधि योऽक्षिगोचरः ।**
**स राधिकामाधवयो रसोत्सवो**
**ममास्तु तद्दास्यरतानुगायाः ।।११२।।**

बिल्ववनमें तपस्या करनेपर भी आजतक श्रीलक्ष्मीजीको भी श्रीराधा-माधवके जिस रसोत्सवका प्रत्यक्ष अनुभव नहीं हुआ, वह मुझे तो अवश्य प्राप्त हो; क्योंकि मैं उनकी दासियोंकी अनुगामिनी हूँ । (स्वयं श्रीराधा ही तो महालक्ष्मी हैं, जो यहाँ आचार्यरूपसे बिल्ववनमें साधकोंको शिक्षा दे रही है कि मेरी दासियोंके अनुगत हुए बिना मधुर रसका आस्वादन नहीं प्राप्त होता, जैसे मुझे नहीं प्राप्त हो रहा है) ।।११२।।

**वैमुख्ये मानवत्याः प्रियतमशयने चुम्बनाश्लेषहेतोः**
**पृष्ठं श्रीराधिकाया मृदुलकरतलेनामृशन्तं मुकुन्दम् ।**
**ऊचे पृष्ठं न मे त्वं स्पृश कितव करात्सेव्यते देवि नो चेद्**
**दत्तं मे पृष्ठभागं त्वमपनय वचो हासयत्पातु राधाम् ।।११३।।**

प्रेम-लीलामें कुछ व्यतिक्रम होनेके कारण श्रीराधा मानवती होकर मुँह फेरकर उनकी ओर पीठ करके स्थिर हो गयीं, तब प्यारे श्यामसुन्दर अपने कोमल करतल से उनकी पीठ सहलाने लगे । यह देख श्रीराधा झल्लाकर बोली, 'ओ छलिया, तुम अपने हाथसे मेरी पीठ न छूओ ।' (वे बोले–) 'किशोरीजी ! मैं तो आपकी सेवा कर रहा हूँ ।' (श्रीराधाने कहा–) 'मुझे सेवा नहीं करानी है ।' (श्रीकृष्ण बोले–) 'यदि सेवा नहीं करानी है तो तुमने जो अपना पृष्ठभाग मुझे दे रखा है, इसे हटा लो, अपनी ओर फेर लो ।' यह सुनकर श्रीराधा हँस पड़ी । श्रीराधाको हँसानेवाला यह मानापहारी वचन हम सबकी रक्षा करे ।।११३।।

**श्रुतिभिर्मृग्यमेवेदं राधालीलारसामृतम् ।**
**हृदि स्फुरति मे सदा ११४**

(श्रीवसन्तदेवी कहती है—) यह श्रीराधा-लीला-रसामृत, जिसे श्रुतियाँ खोजती फिरती हैं (किंतु पाती नहीं), मेरे हृदयमें श्रीवृन्दावनकी महिमासे सदा स्फुरित होता रहता है ।।११४।।

**धन्यास्ता शबराङ्गना मधुपतेः पादाब्जरागश्रिया**
**लिप्त्वा कुङ्कुमकर्दमेन हृदयं कान्तास्तनस्पर्शिना ।**
**तेनाहो तृणरूषितेन विजहुस्तापं ह्यरण्ये क्वचिद्**
**राधे मादनभावरूपिणि कदा श्रोष्ये तवेत्थं वचः ।।११५।।**

मादन-भाववती श्रीराधा भीलोंकी स्त्रियोंको धन्यवाद देती हुई एक सखीसे कहती हैं—'अरी सखी ! वे भीलोंकी स्त्रियाँ धन्य हैं, जो श्रीगोविन्दके चरणारविन्दोंकी रागश्रीसे युक्त, उनकी प्रेयसीके स्तनोंका स्पर्श प्राप्त किये हुए कुङ्कुम-कर्दमको, जो वृन्दावनकी घासमें लगा होता है, लेकर उसका अपने हृदयमे लेप करके विरह-तापको मिटा रही हैं।' वसन्ती देवी कहती है—'हे मादनभावरूपिणी श्रीराधे ! तुम्हारे मुखसे ऐसा वचन मैं कब सुनूंगी ? ।।११५।।

**कृष्णोपमतमालाङ्के स्वाश्लिष्टां वीक्ष्य मालतीम् ।**
**श्लाघमानाक्षिलक्ष्या मे किं स्याद्राधाश्रुलोचना ।।११६।।**

श्रीकृष्णके समान श्याम वर्णवाले तमालके अङ्कमें भलीभाँति लिपटी हुई मालती लताको देखकर उसके भाग्यकी प्रशंसा करती हुई मादन-महाभाववती अश्रुलोचना श्रीराधा क्या कभी मेरे नेत्रोंको दर्शन देगी ? ।।११६।।

**प्रेमोल्लासमदोच्छलद्रसभरे रासे सखीमण्डले**
**नृत्यन्तीं नवनृत्यचित्रकलया कान्तेन प्रोल्लासतः ।**
**काञ्चीनूपुरकिङ्किणीकलरवां भ्राजत्कटाक्षच्छबिं**
**ताम्बूलव्यजनादिभिः परिचरामि त्वां कदा राधिके ।।११७।।**

हे श्रीराधे ! प्रेमोल्लासके मदसे उछलते हुए रससे परिपूर्ण श्रीरासमण्डलमे सखीमण्डलके बीच परम उल्लाससे प्रियतमके साथ नवीन एवं विचित्र नृत्यकलासे तुम नाच रही हो । तुम्हारे काञ्ची, नूपुर, किङ्किणी आदि भूषण अति मधुर झनकारपूर्वक बज रहे हों और तुम्हारी कटाक्षोंकी छवि चारों ओर चमक रही हो—ऐसी अवस्थामें ताम्बूल, व्यजन आदिसे तुम्हारी सेवा करनेका सौभाग्य मुझे कब मिलेगा ? ।।११७।।

मधुकण्ठ उवाच

**एवं बहुविधानाल्लीलामतरसं पिबन् ।**
**सिद्धार्थो विप्रो ११८**

**श्रीमधुकण्ठजी बोले—**

इस प्रकार कुञ्जसीमाके भीतर विविध प्रकारकी अनन्त लीलाओंके अमृत-रसको पीते हुए श्रीवसन्तदेव ब्राह्मणका मनोरथ पूर्ण हो गया ।।११८।।

**श्रीमद्वृन्दावने नित्यं भावनावेशतो निजम् ।**
**निकुञ्जकिंकरीरूपं भावयन्प्रकृतेः परम् ।।११९।।**

भावनाके आवेशसे अपने अप्राकृत निकुञ्ज-किंकरी रूपकी भावना करते-करते उन्हे सिद्ध अवस्था प्राप्त हो गयी ।।११९।।

**श्रीप्रियाप्रेयसोः स्वात्मप्राणकोट्यधिप्रेष्ठयोः ।**
**साक्षाल्लीलानिकुञ्जं तद् वृन्दावनमवाप ह ।।१२०।।**

कहते हैं, उस समय श्रीवसन्तदेवको अपने कोटि-कोटि प्राणोंसे भी अधिक प्यारे श्रीप्रिया-प्रियतमके साक्षात् लीला-निकुञ्ज श्रीवृन्दावनधामकी प्राप्ति हो गयी ।।१२०।।

**स्वानुभूतमिदं सर्वं पूर्वाचार्यसुसम्मतम् ।**
**सोपपत्तिकमत्रोक्तं सुकण्ठ तव प्रीतये ।।१२१।।**

सुकण्ठ ! तुम्हारी प्रसन्नता के लिये यहाँ जो कुछ भी कहा गया है, वह प्रमाण एवं युक्तिसे सिद्ध है तथा पूर्वाचार्योंका भलीभाँति अभिमत है । साथ ही यह सब मेरे अनुभवका विषय है ।।१२१।।

**इयं वृन्दावनेश्वर्याः करुणापाङ्गपंक्तिभिः ।**
**वागीशाचार्यहृदये बृहत्सानौ प्रकाशिता ।।१२२।।**

यह श्रीराधा-सप्तशती श्रीवृन्दावनेश्वरीके कृपा-कटाक्षोंसे बरसानेमें श्री वागीशाचार्यके हृदयमें प्रकाशित हुई ।।१२२।।

**राधासप्तशती वृन्दावनवासफलप्रदा ।**
**भक्त्या स्वाराधिता भूयाद्रसिकानन्दवर्धनी ।।१२३।।**

इस श्रीराधा-सप्तशतीका यदि भक्ति-श्रद्धापूर्वक सेवन किया जाय, तो यह श्रीवृन्दावनवास (नित्य निकुञ्जधामका निवास) रूप फल देनेवाली होगी । यह सदा रसिक भक्तजनोंका आनन्द बढ़ानेवाली हो ।।१२३।।

**इति श्रीवागीशाचार्यविरचितायां श्रीराधासप्तशत्यां**

**श्रीनिकु[illegible] नाम**

## इस ग्रंथ के प्रकाशन के पूर्व ही प्राप्त कतिपय बहुमूल्य

# सम्मतियाँ

श्रीवृन्दावन-रस-रसिक श्रीवागीशजी शास्त्री द्वारा रचित 'श्रीराधासप्तशती' सुननेका सौभाग्य मुझे मिला है। वृन्दावनमें पहिली बार कृपाकर श्री शास्त्रीजीने इसे मेरे निवासस्थानपर ही सुनाना प्रारम्भ किया था। इसी बीच गीताप्रेससे श्रीभाईजीके आग्रहपर उन्हें गोरखपुर जाना पड़ा, और कथाको बीचमें ही विश्राम दिया गया।

सुललित छन्दोंमें कविवरने इस ग्रन्थमें श्रीवन-रस-उपासनाकी परिपाटीको सरल और सबल रूपसे रखा है। जिस प्रकार कविके अंदरका चैतन्य 'आनन्द' की ड्योढ़ीपर सक्रिय होकर विह्वल हो रहा है, आशा है, जो इसे पढ़ें या सुनेंगे, उन्हें भी ऐसी ही प्रेरणा मिलेगी।

मैं तो इस ग्रन्थको सुनकर अपनेको कृतकृत्य मानता हूँ।

आशा है रसिकजनों के इष्ट-प्रेरणाके स्रोत इससे सशक्त, सरल और व्यापक बनेंगे। जय राधे!

मुकुट महल, वृन्दावन
भाद्र सं० २०१३
(राधाष्टमी)

**मुकुट वल्लभाचार्य गोस्वामी**
(श्रीराधावल्लभीय सम्प्रदायाचार्य
वृन्दावन पीठाधिपति)

मैंने 'श्रीराधासप्तशती' देखी। वृन्दावनेश्वरी श्रीवृषभानुनन्दिनीके रसमय स्वरूपको इसमें बड़े सुंदर ढंगसे प्रकाशित किया गया है। इस सुन्दर ग्रन्थ के कर्ता श्रीवागीश शास्त्रीजी भक्तहृदय एवं विद्वान् हैं।

मुझे विश्वास है कि इस पुस्तकके द्वारा उपासकोंका पूर्ण हित होगा।

**श्रीललिताचरण गोस्वामी**
श्रीराधावल्लभजीका मन्दिर
श्रीवृन्दावन

"श्रीराधा-सप्तशती" का यत्र-तत्रसे अवलोकन किया। रचना प्रौढ़ एवं सरस है। श्रीवागीशाचार्यजी शास्त्री भक्त-हृदय और समन्वयवादी व्यक्ति हैं। प्रकृत ग्रन्थमें आपने उसी सिद्धान्तका भलीभाँति निर्वाह किया है। ऐसी सुन्दर कृतिके लिये शास्त्रीजी बधाईके पात्र है।

श्री श्रीमहल, सेवाकुंञ्ज
वृन्दावन
२८।७।५६

**हितानन्द गोस्वामी**

●

**विद्या विभाग**
श्रीनाथद्वारा, राजस्थान

रसिकाचार्यवागीशनामा कोविदसंनुतः।
सर्वशास्त्ररहस्यस्य वक्ता कृष्णनिबद्धधीः ॥१॥
श्रीनाथदर्शनायासौ समायातः समान्जनान्।
अश्रावयत् कथां कृष्णवात्सल्यप्रेमपूरिताम् ॥२॥
राधासप्तशतीं पुण्यां हृद्यां स्वेन च निर्मिताम्।
अदर्शयदयं राधाप्रेमसम्पूतमानसः ॥३॥
एषा सप्तशती नूनं श्रीराधाभावभाविता।
निर्दोषा सद्गुणैर्युक्ता सदलंकारशोभिता ॥४॥
निरर्थकपदैर्हीना श्रोतुराह्लाददायिनी।
दृष्टा सतां मुदे भूया दियं रसमयी सदा ॥५॥

| **आनन्दिलालशास्त्री** | **कज्जूलालशास्त्री** | **कृष्णचन्द्रशास्त्री** |
| --- | --- | --- |
| विद्याविभागाध्यक्षः | गो० सं० पाठशालाध्यापकः | उपाध्यक्षः |

●

**परमपूज्य श्रीरसिक-शिरोमणि बाबू श्रीश्यामसुन्दरलालजी महाराज फर्रुखाबाद-निवासीका आशीर्वाद**

"————बड़ी सुन्दर रचना है रसिक भक्तोंमें इसका खब प्रचार होगा वह इसे बड आदर से सुनगे पढग और अयन्त सन्तुष्ट हाग